इस कार्यमें आपकी क्या राय है तथा आप किसप्रकार सहयोग दे सकते हैं यह कृपया अतिशीघ्रही हमें लिखकर भिजवावें। इस कार्यको मान्य बनानेके लिये आपकी तरफसे अन्य भी कोई योग्य सूचना आई तो उसका भी साभार स्वीकार होगा।

हालमें श्रीमद्दशवैकालिक सूत्रका कार्य चलता है। मूल एवं छायाकी प्रति लगभग तयार होगई है। आपका जवाब आनेपर एक कॉपी शीघ्रही आपकी सेवामें भेजी जायगी। इसके आगे नन्दीसूत्र लेनेका निश्चित हुआ है—आपको ज्ञात रहे।

पत्रोत्तर शीघ्रही देवें—

आपका कृपाकांक्षी :

**मोतीलाल बा. मूथा—सातारा.**

इस पत्रके जो उत्तर आये वे इसप्रकार हैं—

**उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी महाराजसाहब—**

"मैं अपने विचार पं. दुःखमोचनजी झाको बतला चुका हूँ"—जो कि यह कार्य अत्यन्त आवश्यक है और बनसके वहांतक मैं अपना सहयोग देनेमें सहमत हूँ, इत्यादि थे.

**उपाध्यायजी कविवर श्री अमरचन्द्रजी महाराजसाहब—**

"बडी प्रसन्नता है कि आप जैसे दानवीर गृहस्थ अपनी लक्ष्मीका सदुपयोग साहित्य-प्रकाशन जैसे पवित्र कार्यमें कर रहे हैं। वास्तवमें आगमोंके प्रकाशनका कार्य अतीव आवश्यक है।

क्या ही अच्छा हो यदि यह कार्य सबका संगठितरूपसे हो। इधर श्री उपाध्यायजी महाराज भी बडे परिश्रमसे कार्य कर रहे हैं। उधर पूज्यश्री जैनाचार्य पं. श्री. हस्तीमलजी महाराजका भी सविशेष कृपाभाव है कि–आप भी इस पुनीत कार्यमें

जुटे हैं। परन्तु आप जानते हैं एक साथ अलग २ शास्त्र निकलेंगे तो उनमें वैषम्य भी अवश्य ही कहीं न कहीं होगा और वह फिर समाजके लिये भविष्यमें दुःखद होगा। आप कुछ ऐसा मार्ग सोचें ताकि-एकही अर्थ एकही भावसे कार्य हो, और फिर उसमें मतभेद दिखाने जैसा विरोधियोंको कोई अवसर न मिले।

आपके योजनासम्बन्धी नियम सभी सुन्दर हैं और वे विचारपूर्वक ही रक्खे गये हैं। उनमें कोई विशेष ऐतराज नहीं।"

· उत्तरमें अन्य योग्य सूचनाएं भी हैं।

**जैनाचार्य पूज्यश्री जवाहिरलालजी महाराजसाहब—**

"शास्त्रोद्धारका कार्य पवित्र और अत्युपयोगी है। मैं इस कार्यकी सफलता चाहता हूँ। आप मेरेसे इस कार्यमें क्या सहयोग चाहते हैं यह पत्रमें स्पष्ट नहीं लिखा। मेरा शरीर वृद्ध और रोगी है, फिरभी सहायताके विषयकी स्पष्टता मालूम होनेपर विचार करूंगा।

**भारतभूषण शतावधानी पण्डितरत्न श्री रत्नचन्द्रजी महाराजसाहब—**

"आपने जो स्कीम उठाई है वह उत्तम है। समाजमें ठोस साहित्यकी बहुत आवश्यकता है। पूज्यश्री हस्तीमल्लजी महाराजके तत्त्वावधानमें कार्य होनेसे आशा बन्धती है कि यह कार्य बहुत शुद्ध और प्रामाणिक ही होगा। पूज्यश्री उदीयमान विद्वान् हैं।"

पत्रमें अन्य योग्य सूचनाएँ भी हैं।

**पंडितवर्य युवाचार्यजी श्री आणंदऋषिजी महाराजसाहब—**

"आगमसंशोधनके विषयमें विचारणीय बातें सुयोग्य प्रतीत हुई। चौथी बात जरूर विचारणीय है। यदि सुयोग्य विद्वान् मुनिवरोंसे एक पद्धतिसे आगमसम्पादनकार्य होवे तो अल्पकालमें कार्य हो जावें ऐसी हमारी सम्मति है।"

पंडितवर्य युवाचार्यजी श्री गणेशलालजी महाराजसाहब—

"शास्त्रोद्धारके विषयमें दो मत हो ही नहीं सकते। यह कार्य जितना पवित्र उतना ही आदरणीय भी है। योग्य हाथोंसे इसका सम्पादन होनेमें सफलता असम्भव नहीं।

वर्तमान साम्प्रदायिक परिस्थिति एवं दायीत्वपूर्ण भारके कारण लगभग मै इस कार्यमें सहायता देनेमें असमर्थ हूँ। फिर भी आपकी ओरसे यह स्पष्ट मालूम होनेपर कि आप कौनसा कार्य मुझसे लेना चाहते हैं, मै उसपर विचार कर सकता हूँ। लेकिन इस समय तो किसी भी वचनको देनेमें असमर्थ हूँ।

इन सबमें भी पूज्यश्रीकी आज्ञा सर्वोपरी होगी।"

श्री० वर्धमानजी साहब पितलिया, रतलाम—

"शास्त्रोद्धारका कार्य करनेकी आपकी प्रबल इच्छा है यह जानकर बहुतही हर्ष हुआ। आपकी समाजसेवाकी भावना प्रशंसनीय है। एवं श्रीमज्जैनाचार्य पूज्यश्री हस्तीमलजी महाराजसाहबका शास्त्रीय ज्ञान तथा लघुवयमें बुद्धिप्राबल्य भी अतिही सराहनीय है। ऐसे महापुरुषके द्वारा सम्पादित साहित्य जैन समाजमें आदरपात्र बनें यह स्वाभाविक है। फिर भी इस योजनाको सर्वाङ्गसुन्दर एवं विद्वन्मान्य बनानेके हेतु आपने विद्वानोंका सहकार प्राप्त करनेका प्रयत्न किया है यह भी वांछनीय है। उक्त कार्यमें मेरा भी सहयोग आपने चाहा है यह आपका बडप्पन है। आप जानतेही है कि इस विषयमें मेरा अनुभव ज्यादा नहीं है।"

श्री० अगरचन्दजी भैरोंदानजी साहब सेठिया, बिकानेर—

"शास्त्रोद्धारकी आपकी योजना अत्यन्त सराहनीय है एव कार्यपद्धति भी उत्तम है। श्रीमान् पूज्यश्री हस्तीमलजी महाराजसाहबकी देखरेख और सलाहसे कार्य होरहा है उसके उत्तम एवं उपयोगी होनेमें क्या सन्देह हो सकता है?

आपने दशवैकालिक सूत्र भेजनेबाबत लिखा सो आप खुशीके साथ भेजिये। हमें इस विषयका शौक है इसलिये ऐसे ज्ञानवर्द्धक कार्यमें हमारी दिलचस्पी रहती है और हम उनका हृदयसे स्वागत करते हैं।"

**श्री० बहादूरमलजी साहब बांठिया, भीनासर—**

"आपकी जो योजना है वह सर्वोत्तम है। मे सब प्रकारसे पूर्ण सहमत हूँ और आप महानुभावोंने समयानुकूल जैसा भी विचार किया है वह सर्वथा प्रशंसनीय है।

इसके सम्पादनका कार्य श्रीमज्जैनाचार्य बालब्रह्मचारी पंडितवर्य परमपूज्य श्री. हस्तीमल्लजी महाराजसाहबके देखरेखमें चलना हम लोगोंके लिये बडे सौभाग्यकी बात है। परन्तु मेरे लिये जो आपने सहयोगके लिये लिखा वह आपकी कृपा है। मै जिस योग्य भी हूँ सदा प्रस्तुत हूँ।"

उपरोक्त एवं अन्य भी जयपुरके श्री. केसरीमलजी चोरडिया व श्री. मूसलजी आदि कई सज्जनोंकी तरफसे उत्साहवर्धक जबाब आनेपर ईप्सित सूत्रकी तीन अध्ययनतककी टाइप की हुई कॉपी निम्नोक्त सज्जनोंकी सेवामें भेजवी गई—

१ जैनधर्मदिवाकर उ० जी श्री आत्मारामजी महाराज.
२ उ० जी कविवर श्री. अमरचन्द्रजी महाराज.
३ भारतभूषण शतावधानीजी श्री. रत्नचंद्रजी महाराज.
४ जैनाचार्य पूज्यश्री जवाहिरलालजी महाराज.
५ युवाचार्यजी आणंदऋषिजी महाराज.
६ श्रीमान् सेठ भैरोंदानजी साहब सेठिया-बिकानेर.

परम हर्षकी बात है कि विद्वान् मुनिवरोंने एवं सहयोगी श्रावकबन्धुओंने भेजी हुई प्रतिका परिशीलन करके योग्य सूचनाएँ भेजकर हमें कृतार्थ किया है व चर्चात्मक ऐसे दो दो चार चार पत्रोंका व्याकरणदृष्टया विचार करके जवाब भेजनेका कष्ट उठाया है इसलिये हम इन सबोंका हार्दिक आभार मानते हे व भविष्यमें भी वे इसीप्रकार सहयोग देते रहेंगे ऐसी उत्कट इच्छा प्रकट करते हे ।

निवेदक—
मोतीलाल बालमुकुंद मुथा.
अमोलकचंद नवलमल सुरपुरिया.

समाजके बहुतेरे विद्वानोंसे सहकार लेकर हमने यह जो प्रयत्न किया है, उसके लिये अखिल भारतीय श्री श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन कॉन्फरन्सने इस ग्रन्थको साताराकी जनरल कमेटीमें एक प्रस्ताव करके अधिकृत ( Certified ) माना है, इसलिये हम कॉन्फरन्सके पूर्ण आभारी हैं।

मोतीलाल बालमुकुंद मुथा.
अमोलकचंद नवलमल सुरपुरिया.

# प्राक्कथनम् ।

भिन्नाः साध्यसिद्धिसाधकाः सन्तु। अत्रार्यावर्ते प्राणिप्राणपीडनपरा धर्मेति कृत्वा बलवर्द्धकेतिकृत्वा क्षुत्प्रती-
कारश्चेतिकृत्वा हिंसासु हिंसका अजस्रं प्रावर्तन्, तासां भूतदयाहेतोः प्रतीकारेण भाव्यमिति मन्वाना जैना महर्षयः
सर्वज्ञवाणीविस्तृतीः संगृह्य जग्रन्थुः कांश्चिद्ग्रन्थान्, येष्वङ्गोपाङ्गमूलच्छेदादयो भेदा भूयांसः सन्ति यदीयतत्त्वानि
प्रायः सामान्याः सप्तभङ्गयश्चत्वारो निक्षेपा गुणस्थानानि योगमार्गणा समुद्घातादयः परस्सहस्राः पारिभाषिकशब्दा
नितान्तमिमारमुपयान्ति, संक्षेपतोऽभिधेयं यद् य एव प्रतिभाशालिन आर्हतायाऽऽगमाय समर्पितजीवनाः, त
एवैतदीयं रहस्यमवयन्ति, इतरे पल्लवग्राहिपाण्डित्याः कार्यतः क्षणं क्षिप्ताक्षाः सहस्राक्षा अपि इत्यत्र नास्ति
संशीतिलेशोऽपि । अतश्च सिद्धोऽयमगाधोऽनर्घो दुरधिगमो जैनागमपयोनिधिर्निशितशेमुषीकैर्वशीकृतहृत्पीकैः
कैश्चिदेव विद्वद्भिरत्यन्तदुर्लभमेधामन्थानकेन प्रमथ्य वेद्यः सुधासन्दोहसन्निभाऽभिधेय इति। सोऽयमिदानीन्तनैर्बहुविधः
सम्भाराऽभावपिहितान्तःकान्तस्वान्तैर्दुरधिगम इति किं वाच्यम्? चिरन्तनैरवदानावधानधुरीणैर्मुनिपुङ्गवैर्मनकजन-
केरपि श्रीशय्यम्भवाचार्यैर्गृहीतमुनिव्रतेन मनकनाम्ना निजतनुजन्मना दुरधिगमागमरहस्यं ग्राहयितुमिदं दशवैकालि-
काभिधानस्य सूत्रस्य नूतनं निर्माणमेव सुलभबोधनिदानमभाणि। बन्धुर्नाम स योऽविज्ञातोऽपि हृदयं बध्नाति, बद्धमपि
हृदयं यत्र बलात्सङ्कलयते, अत एव पूर्वसम्बन्धनिबद्धाः सत्पथपथिकं बालं वीक्ष्य दयार्द्रहृदयाः श्रीशय्यम्भवाचार्याः
शरणागते श्रीदशवैकालिकनामकं नयप्रजितोपकारकं मूलसूत्रं प्रणीतवन्तः, यद्यपीदं सूत्रं नाङ्गगतं नोपाङ्गाङ्गीकृतम्,
तथापि विस्तृतदुरूहपूर्वाख्यग्रन्थेभ्यः सारतया स्थविरैरुद्धृतमित्यतीव संयमजीवातुभूततया स्तोकप्रद्योतसाहाय्यवतां
साधूनां हितमितिहेतोर्भवेत्रमभैव प्रथममापादितम्, ज्ञानमूलकतया संयमस्य संयमिभिरागमसेवा हेवाकितया विधेया

इति मनस्याधाय स्वीकृतमिदं कार्यम्। आगमोद्धारनिमित्तं वित्तं तदाकिञ्चनैर्दुरधिगममिति मौनमालम्बमानं मां स्वर्गीयो वदान्यः सातारानिवासी श्रेष्ठी श्रीचन्दनमल्लजीमहोदयः पञ्चाशत्सहस्रपरिमिता मुद्रा जैनागमोद्दिधीर्षया वितीर्य व्यापारयामास। श्रेष्ठि-श्रीचन्दनमल्लजी-वितीर्ण-द्रव्यस्य सदुपयोगाऽर्थं श्रीमोतीलालजी-श्रेष्ठिना वर्षर्तौ साधुदर्शनाय उदयपुरमागतवताऽभ्यर्थितं यत्स्वर्गतश्रेष्ठिनो विशेषमभिलाषमनुलंघ्य साम्प्रतं महाराष्ट्रप्रान्तेऽर्द्धमागधीभाषानिबद्धसूत्राणि आंग्लभाषया सह व्यवस्थापकसमित्या पाठ्यरूपेण स्वीकृतानि सन्ति तानि च सौलभ्येन न प्राप्नुवन्ति विद्यार्थिनः, यानि च लभन्ते तेष्वपि भाषाभावतः शुद्धाः सरला व्याख्या नोपलभ्यन्ते, अतः श्रीमतां समीहा चेत्तदा योऽत्रव्ययो भविता, तमहं पितृव्यप्रत्तवित्ताद्विधास्यामीति, श्रीमन्तस्तु शोधयन्तु शास्त्राणि, अर्थसौकर्येऽपि पदवाक्यप्रमाणाद्यल्पज्ञतादिवैवश्यं तदनु रुरोध माम्, किन्तु–

'सत्कार्यं विदधानस्य दयन्ते साधवो भुवि। विधानादेधते प्रज्ञा निष्प्रज्ञस्य प्रसङ्गतः'।

अनेन विधिनाऽल्पप्रज्ञोऽप्यत्यल्पसहायकोऽप्यागमसेवां साधयितुं प्रावर्तिषि। सोऽयं मामकीनः प्रथमः प्रयासः सद्गुणहीनः प्रमादादिदोषपीनः स्यात्, अथापि दोषज्ञा मदीयं सेवाभावं बहुमन्यमानाः स्वीयसमुचितसूचनयाऽपनेष्यन्ति दोषान्, उत्साहयिष्यन्ते च माम्, किमधिकैरभिधेयहीनैरभिधानैरिति विरमामि प्रचुरजल्पनात्।

निवेदकः

हस्तिमल्लो मुनिः।

# भूमिका—

सुज्ञ पाठक! आप इस बातको अच्छी तरह जानते हैं कि, संसारमें रहनेवाले सुर, नर, असुर, पशु, पक्षी आदि सभी प्राणी रोग शोक-वियोग चिन्ता-रूप अनेक दुःखोंसे पीडित रहते हैं। अच्छेसे अच्छे सर्व साधनसम्पन्न व्यक्ति भी दुःखके समुद्रमें डूबे हुए दिख पडते हैं। अनुभवशीलोंका यह प्रत्यक्ष अनुभव है। इसी लिये सभी प्राणी शान्तिकी खोजमें थोडी अधिक मात्रामें लगे हुए दिखते हैं। शारीरिक व मानासिक दुःखोंसे छुटकारा पाकर वैसी शान्ति पानेके लिये चारित्र-धर्मकी आराधना अपेक्षित होती है। स्वपरका महान् उपकार करनेवाला यह चारित्र-धर्म श्रुतज्ञानके विना अर्थात् धर्मशास्त्र-ज्ञानके विना नहीं हो सकता है, अतः सर्वप्रथम श्रुतज्ञानको प्राप्त करना बहुत आवश्यक है। श्रुतज्ञानकी महिमामें प्रभुने श्रीउत्तराध्ययन सूत्रके २९ वें अध्ययनमें फरमाया है—" जहा सूई ससुत्ता न विणस्सइ, तहा जीवो ससुत्तो संसारे न विणस्सइ" अर्थात् श्रुतज्ञानसम्पन्न आत्मा डोरेमें गूंथी हुई सूईकी तरह संसारमें गिरकर भी नष्ट नहीं होता।

शास्त्रज्ञानकी महिमामें विशेषज्ञोंने बहुत कुछ विचार किया है। उन सब वाक्योंको उद्धृत करनेका स्थान यह नहीं, केवल प्रसङ्गसे कुछ उद्धरण देना योग्य समझता हूँ। आगममें दुःखोंका मूल अज्ञान है ऐसा कहा गया है। जो अनुभवसे भी ठीक दिखता है, एक तरफ अज्ञानीका दुःखानुभव और दूसरी तरफ ज्ञानिओंका दुःखानुभव इन दोनोंमें बहुत अन्तर रहता है। जहाँ अज्ञानी अज्ञानके कारण स्वपरको त्रास देकर छोटेसे दुःखको बहुत बडा अनुभव करता है, वहाँ ही ज्ञानी ज्ञानके कारण दूसरोंकी चिन्ताको दूर करते हुए भयङ्कर दुःखको भी सहज अनुभव करते हैं। यह है ज्ञानकी विशेषता। इस बातको हरएक व्यक्ति अनुभवसे समझ सकता है। हाँ इतना अवश्य ध्यान रहे कि वह ज्ञान सम्यग् ज्ञान हो, न कि मिथ्या ज्ञान। क्यों कि सम्यग् ज्ञानकी उपासनाही आत्माको शान्ति दे सकती है।

देखी हुई चीज यदि देशसे या कालसे दूरमें भी होगी तो अनुमान आदि उनका निर्णय दिला सकते हैं। लेकिन कभी न देखी या सुनी आत्मा, परलोक, बन्ध, मोक्ष आदि वस्तुके विषयमें सम्पूर्ण निर्णय देनेके लिये तो एकमात्र साधन आगमही है। इसी लिये नीतिकारोंने कहा है कि—" सर्वस्य लोचनं शास्त्रम् ", शास्त्रही सब की आंख है। यह शास्त्रही ज्ञान-

दर्शन-चारित्र-रूप रत्नत्रयकी आराधनासे आत्माको सुगतिगामी बनाता है। और अन्तमें सब दुःखोंसे मुक्त करता है। हित, अहित, कर्तव्य, अकर्तव्य आदिका बोध कराके आगम इस लोकमें मनुष्यको शिष्ट, संयत व शान्त बनाता है। यदि मनुष्य-का सञ्चित कर्म प्रतिकूल न हो तो, इसी प्रकार ज्ञानद्वारा परम्परासे मुक्तिरूप परमलाभ मिलता है। अन्तःकरणकी विशुद्धिका तो यह प्रधान साधनही है। जैसे कहा भी है—

"मलिनस्य यथाऽत्यन्तं जलं वस्त्रस्य शोधनम्।
अन्तःकरणरत्नस्य, तथा शास्त्रं विदुर्बुधाः॥

अर्थात् मलिन वस्त्रोंको निर्मल बनानेमें जैसे जल साधन हैं। वैसेही अन्तःकरणरूप रत्नको शुद्ध करनेवाला शास्त्र है, ऐसा विद्वान् लोग मानते हैं। शास्त्रकी महिमा दिखानेवाले इन वाक्योंकी सच्चाई इसीसे सिद्ध होती है कि "वीतरागोऽनृतं वाक्यं न ब्रूयाद्धेत्वसम्भवात्"– रागद्वेषोंसे रहित होनेसे वीतराग मृषा ( झूठ ) नहीं कह सकते हैं।

**आगम याने क्या?—**

'आप्तवचनमागमः' अर्थात् आप्तोंका वचन आगम है और आप्त उन पुरुषोंको कहते हैं जो रागद्वेष आदि विकारी भावोंसे दूर हैं। तथा श्रुत ज्ञानकी विशेषतासे स्वच्छ हृदयवाले व चौदह पूर्वोंसे दश पूर्वोंतकके ज्ञानोंको रखनेवाले भी आप्तों-के समानही माननीय हैं। इसी लिये नन्दीसूत्रमें इनके वचनोंको सम्यक् श्रुत कहा है। यह कैसे मालुम हो कि ये वचन आप्तों-के होनेसे मानने चाहिए? इसके लिये शास्त्रमें परीक्षा बताई है—

"जं सुच्चा पडिवज्जंति तवं खंतिमहिंसयं" उ. अ. ३ गा. ८

अर्थात् जिस वचनको सुनकर श्रोता तप, शान्ति व शुद्ध अहिंसाको स्वीकार करें, उसको आप्त वचन समझना चाहिए। ऐसे गुण जिन अन्य ग्रन्थोंमें या ग्रन्थोंके एक भागमें हों वे ग्रन्थ अथवा ग्रन्थका एक भाग भी आप्तवचनोंके समान

---

१. आप्तलक्षणं यथा—" कार्त्स्न्येन ज्ञातसकलतत्त्वो रागद्वेषादिनाऽपि नाऽन्यथावादी यः स आप्त इति चरके पतञ्जलिः।

माननीय है। क्यों कि उन ग्रन्थोंमें जो कहीं युक्तिसंगत और प्रमाणयुक्त भाग मिलता है, वह भी आप्त वाक्योंसे संगृहीत है, कारण यह कि अतीन्द्रिय विषयोंको निश्चयपूर्वक पूर्ण जानकर कहना यह साधारण पुरुषोंकी शक्तिसे बाहर है। इसी लिये पण्डितेन्द्र हेमचन्द्राचार्यने अपने स्तुति-काव्यमें कहा है—

"सुनिश्चितं नः परतन्त्रयुक्तिषु स्फुरन्ति याः काश्चन सूक्तिसम्पदः।
तवैव ताः पूर्वमहार्णवोत्थिता जगत्प्रमाणं जिनवाक्यविप्रुषः॥

रागद्वेषको समूल नष्ट कर पूर्णज्ञानी ऐसे महापुरुषोंसे उक्त होनेके कारणसे आगम स्वयं प्रमाण है, इसकी प्रामाणिकतामें अन्य प्रमाणकी आवश्यकता नहीं है क्यों कि दीपककी तरह आगम स्वयंप्रकाशित है। यही मनुष्य जीवनकी सफलताकी कुञ्जी है।

शास्त्रोंमें विशेषतासे उपाङ्ग आदि सञ्ज्ञासे आगमोंका विभाग नहीं दिखता, हाँ श्रीनन्दीसूत्रमें श्रुतज्ञानका विचार करते हुए अङ्गप्रविष्ट और अनङ्गप्रविष्ट अर्थात् अङ्गबाह्य ये दो प्रकार मिलते है जिसमें आचाराङ्ग आदि द्वादश अङ्गोंको अङ्गप्रविष्ट कहा है, तथा अङ्गबाह्यमें आवश्यक और आवश्यक-व्यतिरिक्त ऐसे दो विभाग किए है फिर आवश्यक व्यतिरिक्तमें कालिक व उत्कालिक रूप दो भेद करके शास्त्रोंके नाम भी कह दिए हैं, किन्तु मूल आदि संज्ञाओंका निर्देश नहीं मिलता, इस लिये ये उपाङ्ग, मूल व छेद आदि संज्ञायें नवीन रक्खी गई मालुम होती है, तथापि ये संज्ञायें है सार्थक व प्रामाणिक।

वर्तमान समयमें पूर्ण माननीय आगम ३२ है, जो अङ्ग, उपाङ्ग, मूल, छेद तथा आवश्यक नामसे प्रसिद्ध है, उनका नामसे परिचय निम्नलिखित है—

आत्मसाधनका प्रधान अङ्ग होनेसे और इनमें तीर्थङ्करोंके कहे हुए भाव होनेसे आचाराङ्ग आदि ११ अङ्ग है, वैसेही अङ्गशास्त्रसे सम्बन्धित व अङ्गगत भावोंका विस्तार करनेवाले शास्त्र उपाङ्ग कहे जाते है—

| ११ अङ्गोंके नाम | ११ उपाङ्गोंके नाम |
|---|---|
| १ आचाराङ्ग | १ उववाइ ( औपपातिक ) |
| २ सूत्रकृताङ्ग | २ रायपसेणिअ |
| ३ स्थानाङ्ग | ३ जीवाभिगम |
| ४ समवायाङ्ग | ४ पण्णवणा |
| ५ भगवती | ५ जंबुद्दीवपण्णत्ति |
| ६ ज्ञाताधर्मकथा | ६ चंदपण्णत्ति |
| ७ उपासकदशाङ्ग | ७ सूरपण्णत्ति |
| ८ अन्तकृद्दशाङ्ग | ८ कप्पिया |
| ९ अनुत्तरौपपातिक | ९ कप्पवडंसिया |
| १० प्रश्नव्याकरण | १० पुप्फिया |
| ११ विपाक | ११ पुप्फचूलिया |
| | १२ वण्हिदसा |

उपरोक्त ११ अङ्गसूत्रोंसे सम्बन्धित १२ उपाङ्ग तथा ४ मूल और ४ छेद व आवश्यक इस प्रकार कुल ३२ आगम होते हैं, जो कि मूर्तिपूजक तथा साधुमार्गीय इन दोनों सम्प्रदायोंको मूलरूपसे मान्य हैं, इनके सिवाय चतुश्शरण आदि दश प्रकीर्णक और मूल व छेदोंमें दो दो संख्या बढाकर श्वेताम्बर मूर्तिपूजक सम्प्रदाय ४५ आगम मानती है। किन्तु अभिधानराजेन्द्र–कोशके प्रथम भागकी प्रस्तावनामें 'वीरत्थव पइण्णा १, इसिभासियसुत्त २, सिद्धिपाहुडसुत्त ३, दीवसागरपण्णत्ति ४, अंगविज्जा पइण्णा ५, ज्योतिष्करण्डक ६, गच्छाचार पइण्णा ७, अंगचूलिया ८, इन आठोंके नाम प्रकीर्णकमें बढाकर लिख दिये हैं, उपरोक्त मूल छेद और प्रकीर्णकमें की हुई संख्यावृद्धिसे ४५ संख्या नियत किस तरह रह सकेगी यह विचारणीय है, अस्तु।

साधुमार्गीय सम्प्रदायमें ३२ ही आगम शास्त्ररूपसे माननीय हैं, यद्यपि नन्दीसूत्रमें प्रकीर्णक आदिमें आए हुए कुछ नाम अधिक दिए गए हैं, तथापि उन नामवाले ग्रन्थोंमें पूर्वापरविरोधी और जिनवाणीके बाधक ऐसे वर्णनोंके होनेसे उनकी मौलिक स्थिति विशुद्ध नहीं रही इसलिये वे सम्पूर्ण माननीय नहीं है, अलबत्तां उनमें भी जो अंश आगमोंके पोषक या अबाधक हैं ऐसे अंश तो जैन व जैनेतर किसी भी ग्रन्थके मान्य हैं, उन अंशोंको छोडकर अन्य अक्षरशः सम्पूर्ण वेही आगम मान्य हैं जो न्यायोंसे व युक्तिओंसे परिपूर्ण जिनवाणीरूप हैं।

जैनागमके विषयमें स्पष्टीकरण—

आगममें अङ्गादि भेदोंपर कुछ विचार करना यहाँ अवसरप्राप्त है, कालका आकलन कहें या पुद्गलोंका परावर्तन किन्तु यह हरएक वस्तुओंमें स्थूल-सूक्ष्मरूपसे जरूर होता है, इस परिवर्तनका आगममें भी कुछ प्रवेश हुआ यह दुःखके साथ मानना पडता है, आगममें अङ्ग–उपाङ्ग–मूल–छेद–रूप विभाग हैं इस बातको हम पहले लिख चुके हैं। यहाँ पर पाठकोंको संक्षिप्त परिचय कराना उचित समझते हैं, यद्यपि श्रुतग्रन्थोंके विभाग करते हुए शास्त्रकारोंने अङ्ग-प्रविष्ट और अङ्गबाह्य इन दो संज्ञाओंसेही विभाग किये हैं और आचार्य श्री देवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणके समय वीरनिर्वाण संवत् ९५० तक यही परम्परा चलती रही। नन्दीमें सूत्रोंकी संज्ञा और दिए हुए सूत्रोंके नामोंसे ऐसा निर्णय होता है, तथापि इन श्रुतोंकी सत्ता तो उस समयमें भी मान्य थी, इससे आगमग्रन्थोंकी प्राचीनतामें तो कोई शङ्का नहीं रहती, अब रही अङ्गादि संज्ञासे आगमोंके विभागोंकी बात, सो वीर नि० संवत् ९५० के बाद आचार्योंने श्रुतोंकी रचना स्थिर रखनेके लिये ११ अङ्गोंकी रचनासे सम्बन्धित तथा निकटवर्ती होनेसे उववाइ आदि बारह शास्त्रोंकी उपाङ्ग संज्ञा रक्खी है, इससे सिद्ध होता है कि उपाङ्गोंमें अङ्गोंके आधारसे ही वर्णन होना चाहिए, किन्तु बाधित नहीं, यह परीक्षाका साधनभी भविष्यकालके श्रुताराधकोंके लिए रख छोडा, जो भी इन उपाङ्गोंमें कई जगह परिवर्तन होना पाया जाता है, फिरभी अङ्गशास्त्रोंसे अधिक विरोध दृष्टिगोचर नहीं होता है, आचार्योंने केवल उपाङ्गादि संज्ञासे विभागही नहीं किया बल्कि शास्त्रोंके श्लोकोंकी गणना और अक्षरोंकी गणना तकभी की है, जैनागमोंके सिवाय यह शैली प्रायः अन्यत्र नहीं दिख पडती है, मौलिकताको सुरक्षित रखने के लिये आचार्योंकी दूरदर्शितासे परिपूर्ण यह अन्तिम उपाय तो है ही, इसके साथही इससे

यहभी साबित होता है कि उस समयतक शास्त्रोंमें परिवर्तन प्रारम्भ हो गया था, अथवा भविष्यमें पाठ-प्रक्षेप होनेकी आशङ्का हो चुकी थी, इसीलिये श्लोकगणना व अक्षरगणनातक की गई, आगममें पाठ प्रक्षेपकी सूचना टीकाकारनेभी दी है। वे जहाँ तहाँ लिखते है कि "अत्र बहवो वाचनाभेदा दृश्यन्ते।"

**श्री दशवैकालिक सूत्रका स्थान—**

श्री दशवैकालिक सूत्रका स्थान 'मूल' संज्ञक आगममें आता है, वस्तुतः चतुर्दशपूर्वधारी श्री शय्यम्भवाचार्यने दश अध्ययनरूप इस सूत्रका उद्धरण कर नवदीक्षित साधुसाध्वीके लिये तो साधु मार्गका मूल निचोर ही रख दिया है, इसके उपदेशानुसार प्रवृत्ति करनेवाले साधु सहजमें आत्मकल्याण कर सकते हैं, इसी लियेआचाराङ्ग जैसे मुनिधर्मको दिखानेवाले अङ्गसूत्रके होते हुए भी सरलता व सुबोधकतासे इसका प्रचार बढा हुआ मिलेगा। श्वे. समाजके हरएक संघमें इसके पठन पाठनका प्रेम मिलता है, अतएव इस सूत्रका प्रकाशन भी अन्य सूत्रोंकी अपेक्षा अधिक दिख पडता है इससे पाठक स्वयं समझ सकते है।

**'मूलसूत्र' याने क्या ?—**

ज्ञान, दर्शन, चारित्र, व तप ये चार आत्माके मूल गुण हैं, इनके नाम, स्वरूप व परिणाम बताकर जो मूल गुणोंका पोषण करते हों वे शास्त्रभी मूल कहाते हैं। जैसे—नन्दीसूत्रमें ज्ञानके स्वरूप आदिका पूर्ण विवेचन है, इसलिये यह ज्ञानगुणका प्रकाशक है १।

अनुयोगद्वारसूत्रमें आनुपूर्वी नयनिक्षेपका वर्णन है और वस्तुके यथार्थ स्वरूपको समझने समझानेमें प्रधान कारण है, सापेक्ष वस्तुस्वरूपको समझना सम्यग्दर्शन होनेसे उपरोक्त सूत्र उसका पोषक बनता है २।

दशवैकालिक सूत्र सर्वविरतिरूप चारित्रधर्मका प्रारम्भिक पूर्ण वर्णन करनेवाला है, इसको सभी जानते हैं, अतः यह चारित्रधर्मका विकाशक है ३।

उत्तराध्ययन सूत्र विनयरूप आभ्यन्तर तपसे प्रारम्भ कर तपमार्ग इस नामसे ३० वे अध्ययनमें पूर्ण तपका वर्णन करते हुए अन्तिम अध्ययनमें भी संलेखनारूप तपका वर्णन करता है। इस प्रकार तपके वर्णनकी प्रधानतासे यह तपोगुणका प्रबल प्रचारक है ४।

इससे इन चार सूत्रोंकी मूलसंज्ञा परंपरासे प्रचलित-और युक्तिसंगत दिखती है, श्वेताम्बर मूर्तिपूजक सम्प्रदायने संख्यासे मूलसूत्र चार मानकर भी 'आवश्यक १ दशवैकालिक २ पिण्डनिर्युक्ति ३ ओघनिर्युक्ति ४ उत्तराध्ययन ५ ऐसे पांच गिनाये है, पूर्वोक्त मूल संज्ञाका हेतु इनमें संगत नहीं होता है, उन्होंने नन्दी और अनुयोगद्वारको चूलिका-सूत्रमें माने है, देखो अभिधानराजेन्द्र कोश प्रथम भाग, इस गणनासे न्यूनाधिक साफ समझा जाता है.।

**श्री दशवैकालिक सूत्रके रचयिता व रचनाकाल —**

श्री प्रभवस्वामीके पट्टधर आचार्य श्री शय्यम्भव स्वामी इस सूत्रके उद्धारक व कर्ता हैं। इनके सम्बन्धमें प्राचीन वृत्तिमें ऐसा उल्लेख मिलता है—प्रभवस्वामीको अपने उत्तराधिकारीके लिये अर्थात् भावी आचार्यके लिये उपयोग लगाना पडा। उन्होने ज्ञानातिशयसे उपयोगमें देखा कि राजगृहीनिवासी प्रसिद्ध विद्वान् श्री शय्यम्भव भट्ट हमारा उत्तराधिकारी बनेगा। तदनुसार आपने अपने शिष्योंको शय्यम्भव भट्टके घर पर भेजा, और कहा कि यह शय्यम्भव भट्ट एक बडा यज्ञ कर रहा है, जिसमें कि वैदिक ब्राह्मणोंकाही प्रधानतासे सन्मान किया जाता है, तुम्हे चाहे वहां सन्मान नही मिलेगा, फिर भी तुम वहां जाकर शय्यम्भव भट्टको सुनाकर कहना कि " तत्त्वं तु न ज्ञातम् " ऐसा कहकर चला आना, साधुओंने आचार्यश्रीके सङ्केतानुसार जाकर सुनाया, शय्यम्भव भट्ट भी द्वारपर खडा था, उसने एक शान्तदान्त मुनिके मुखसे यह सुना कि 'तत्त्वं न ज्ञातम्'। उसी वक्त सोचने लगा कि ये साधु असत्य नहीं बोलते हैं। तो क्या मैं तत्त्व नहीं समझता हूँ ? मुझे चाहिए कि तत्त्वकी खोज करूं। इस तरह सोचता हुआ आचार्य श्री प्रभवस्वामीके पास पहुंचा। विनयपूर्वक प्रार्थना की कि महाराज ! कृपा कर मुझे धर्म सुनाओ, आचार्यश्रीने योग्य श्रोताको उपस्थित देखकर श्रुत चारित्र भेदसे धर्मका स्वरूप फरमाया, हृदयस्पर्शी उपदेशको सुनकर श्री शय्यम्भवजीने यज्ञसामग्री याजक तथा पण्डितोंको देकर आचार्यश्रीके पास स्वयं मुनिदीक्षा ले ली। श्री प्रभवाचार्यके स्वर्गवासी होनेपर, वीर निर्वाण ७५ में यह श्री शय्यम्भवाचार्य बने, येही प्रस्तुत ग्रन्थके निर्माता है।

इस सूत्रकी रचनाका काल वी० नि० ७९ के बाद श्री यशोभद्रके समकालिकही होना चाहिए।

**रचना का कारण—**

प्रस्तुत शास्त्रकी रचनामें जनहितकारी श्री मनकमुनिही कारणीभूत हैं। इस बातको निर्युक्तिकारने—" मणगं पडुच्च सिज्जंभवेण निज्जूहिया दसज्झयणा " इस प्रकार कहा है। इस बातको स्पष्ट समझनेके लिये संक्षिप्त इतिहास ऐसा है। जिस समय शय्यम्भवभट्टने दीक्षा ली, उस समय उनकी धर्मपत्नी गर्भवती थी। ज्ञातिके लोगोंने उससे पूछा कि क्या तेरे गर्भमें कुछ है? इस पर उसने कहा, ' मणगं ' जिसका अर्थ हुआ मनाक् अर्थात् थोडा किंचित्। समय पाकर बालकका जन्म हुआ। कुटुम्बिओने माताके उत्तरके अनुसार उस बालकका नाम मनक ऐसाही रक्खा। कुछ बडा होनेपर बालकने अपनी मातासे पूछा कि मेरा पिता कौन है और वह कहां है? माताने अपने पतिकी घटित घटना कह सुनाई, उसी वक्त वह मनक बालक अपने पिताकी खोजमें चल पडा। आचार्यश्री शय्यम्भव उस समय चम्पा नगरीमें विचरते थे। वह बालक भी किसी तरह वहाँ जा पहुंचा। स्थण्डिल जाते हुए शय्यम्भवस्वामीसे मनककी भेट हुई, जन्मजात धार्मिक संस्कारसे बालकने भक्तिसहित वन्दना की, उसकी भक्ति देख आचार्यने उसका परिचय पूछा। बालकके उत्तरसे ज्ञात हुआ कि यह बालक राजगृहीका वासी शय्यम्भवभट्टका पुत्र है और अपने पिताको खोजता हुआ यहांतक आया है। और खुद भी दीक्षा लेना चाहता है। इस पर आचार्यने अपना परिचय दिया। बालकने भी शीघ्रही दीक्षा ली। इस आचिन्तित धार्मिक घटनासे आचार्यको सन्तोष हुआ। एक दिन प्रथम पुत्र फिर शिष्य ऐसे मनकमुनिकी आयुके विषयमें आचार्यश्रीने उपयोग लगाया। सिर्फ छह मासकी उसकी आयु ज्ञात हुई। इतनी थोडी आयुमें मनकमुनि अपना आत्मकल्याण कर सकें इस लिये साररूप शिक्षणकी आवश्यकता थी। ऐसा अनिवार्य कारण होने पर पूर्वधारी मुनि पूर्वोका सार उद्धृत कर सकते हैं तदनुसार मुझेभी वैसा करना आवश्यक है, ऐसा सोचकर ' ननु करुणा मृदु मानसं मुनीनाम् ' इस वचनके अनुसार श्री शय्यम्भवाचार्यने पूर्वोसे दश अध्ययनात्मक दशवैकालिक सूत्रका उद्धरण किया। इस प्रकार दशवैकालिककी रचनामें मनकमुनिकी आत्मसाधनाही प्रधान कारण है।

दशवैकालिकनामकी सार्थकता—

श्री शय्यम्भवाचार्यने पूर्वोसे अथवा द्वादशाङ्गीसे दश अध्ययनोंका उद्धरण विकालमें अर्थात् दिनके अन्तिम कुछही भाग शेष रहनेपर पूर्ण किया, इसलिये 'वैकालिक च तद् दशाध्ययननिर्माणश्चेति दशवैकालिकम्' अर्थात् विकालमें उद्धृत किये गए दश अध्ययनको दशवैकालिक कहते है।

दशवैकालिकका उत्पत्तिस्थान—

कर्मप्रवादपूर्वसे पाचवाँ पिण्डैषणा अध्ययन, आत्मप्रवादपूर्वसे छट्ठा धर्मप्रज्ञप्ति अध्ययन, सत्यप्रवादपूर्वसे वाक्यशुद्धि नामका सातवाँ अध्ययन, बाकीके सात अध्ययन नवमपूर्वकी तृतीयवस्तुसे उद्धृत कर लिखे गये है। दूसरे पक्षमें द्वादशाङ्गीसे उद्धृत होना बताया गया है, तदनुसार अधिकाशमें तो कई प्रकरणोंका भाव व भाषा इन दोनों दृष्टिसे आचाराङ्ग आदि अङ्गशास्त्रोंसेही साम्य मिलता है, जैसे—आचाराङ्ग और दशवैकालिकका पिण्डैषणाध्ययन। इसीप्रकार वाक्यशुद्धि और भाषाध्ययनकी भी भावसे समता है। विशेष पजाबी मुनि उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी माहाराजने अपनी दशवैकालिक सूत्रकी भूमिकामें विशद् विचार किया है। जिज्ञासुओंके लिये पठनीय है, हम यहाँ सबका उल्लेख नही करके श्री आत्मारामजी महाराज-लिखित दशवैकालिक सूत्रकी भूमिका देखनेके लिये सकेत करते है।

दशवैकालिककी रचनाशैली व पुनरुक्तिका आभास—

आगमोंमें अधिकतासे गुरु शिष्य सवाद रूपसे वर्णन मिलता है, जो कि साधारण पाठकोंको विशेष रुचिकर होता है। कई स्थानोंमें एकही बातको समझानेके लिये अनेक उदाहरण और पर्यायवाची शब्द देकर भी शिष्यको विशेष बोध करानेका व सरलतासे समझानेका प्रयत्न किया हुआ मिलता है, विषयको स्थिर करनेके लिये उपक्रम उपसहारमें विषयका पुनरावर्तन होता है, इसी प्रकार दशवैकालिक सूत्रमें 'सुअ मे' आदि पदोंसे प्रश्नोत्तरकी पद्धति मिलती है। प्रथम अध्ययनमें जिस अहिसा सयम तपको धर्म कहा है, उन्ही अहिसा सयम तपका नवम अध्ययनतकमें विशद् वर्णन किया गया है। पुनरुक्तिका हेतु—" चतुर्थ अध्ययनमें अहिसा आदिके निषेधपूर्वक पाच महाव्रतोंकी प्रतिज्ञा व उपदेश है, इन्ही छह कायोंकी हिसा व मृषा, अदत्त, अब्रह्म, परिग्रह, रात्रिभोजनरूप पापसमूहको दोषरूपसे छट्ठे अध्ययनमें लिये है, इस लिये सदोष होनेसे

ये त्याज्य हैं " यह हेतु बताया, आठवेंमें आचार-प्रणिधिका वर्णन करते हुए जिस लिये छह काय जीवोंकी हिंसा और मैथुन आदि सदोष हैं अतएव त्याज्य हैं इस प्रकार उपनय किया गया है, दशम अध्ययनमें निगमनसे इन्ही बातोंको कह-कर यह बताया है कि पूर्वोक्त अध्ययनोंके अनुसार प्रवृत्ति रखनेवालाही भिक्षु है। इस तरह एकही विषय ३।४ वार लिखा जाकर भी सहेतुक है, अतएव यह पुनरुक्ति सदोष नहीं कही जा सकती।

**संशोधनके विषयमें हमारी शैली—**

संशोधन कार्यमें हमने भांडारकर–प्राच्य–विद्या–संशोधन–मन्दिर पूनाकी अवचूरिसहित मूल पुस्तककी हस्तलिखित (संवत् १५१५ श्रावण सुदि ७ चन्द्रदिन) इतनी पुराणी प्रतिसे अवचूरि टीका उतारी और सिर्फ अवचूरिकी तीन प्रतियोंसे मिला-कर पाठसंशोधन किया, साथही मूल तथा टीका संशोधनमें हस्तलिखित तथा समितिमुद्रित तथा अन्य मुद्रित प्रतियोंसे सहायता ली। पहले जो मूल संशोधन किया उसमें जहाँ तहाँ प्रामाणिक पाठभेदोंको टिप्पणमें स्थान दिया। किन्तु बादमें उन पाठभे-दोंसे विशेष लाभ न देखकर उन्हें छोड दिया, छायामें वृत्ति और मूलके भावोंको दृष्टिमें रखकर अधिकतर मूलानुगामिनी पद्धतिसेही काम लिया है, मूलमें एकदम अवशिष्ट या पाठान्तरको (    ) ऐसे कोष्ठकमें रक्खा है, अवचूरिमें मौलिक अशुद्धि-ओंको रखकर उसके आगे कोष्ठकमें शुद्धरूप दिया हैं, उद्धरण या प्राकृत कथाको "    " इस चिह्नके भीतर लिया है, व्याकरणके नियम आदिको [    ] इस चिह्नके भीतर लिया है, बहुतसे पाठभेदोंको न देकर केवल शुद्ध और वृत्ति आदिसे बहुमत पाठान्तरोंको ही रक्खा है, शिवाय इसके प्राकृत अर्द्धमागधीके वैकल्पिकरूपोंके पाठोंको जैसे—चार्थमें अ, य, सोगमल्ल–सोगुमल्ल, आविअइ-आवियइ, गच्छिज्जा, गाच्छिज्ज, गच्छेज्ज, हुज्ज, होज्ज इत्यादि पाठान्तररूपसे नहीं दिया है, क्यों कि इस प्रकार पाठान्तरोंके वढजानेसे मूलका निर्णयही कठिन हो जाता। रही भाषाकी दृष्टिकी बात सो प्राय: आगमोंमें प्राकृत मागधी आदि भाषाओंके प्रयोग मिले हुए ही दिखते हैं इसलिये उनका पृथकरण नहीं करके जो अधिक प्राचीन प्रतिमें पाठ मिला वही पाठ अधिकतासे रक्खा है। जो गाथायें वृत्तिमें व्याख्यात नहीं हैं, उन गाथाओंपर सूचना दे दी गई है।



**संशोधनमें हमारी प्रवृत्तिका कारण—**

अपनी स्वाभाविक व विशाल देवगुरुधर्मसम्बन्धी भक्तिसे प्रेरित होकर सातारानिवासी शेठ श्रीमान् चन्दनमलजी

सातारा मुकाम सं. १९९२ के चातुर्मासमें साधुदर्शनार्थ पाटी पधारे । वहाँ आगमोद्धार आदिके विषयमें चर्चा चली। पूज्यश्रीने फरमाया कि अन्य २ समाजोंमें सेवाभावी व धर्मके लिये तन, धन अर्पण करनेवाले व्यक्ति मिलते हैं । किन्तु इस साधुमार्गीय समाजमें रातदिन त्यागके उपदेशोंको सुनते हुए भी ऐसे व्यक्ति थोडे मिलेंगे जो धर्मके लिये आत्मभोग देनेको तैयार हों, आपने वर्षोंसे मुनिओंके ज्ञानध्यानमें सहयोग दिया है और देते आरहे हैं, अब विशेषमें आपसे हमारा यह कहना है कि आप समाजके लिये कोई आदर्श कार्य कर जाइए, इसमें आपकी अखण्डकीर्ति बनी रहेगी, और धर्म व समाजकी शोभा होगी। किसी भी कार्यको करनेके लिये आज साधनोंकी कमी नहीं है। केवल उनसे लाभ लेनेवालोंकी जरूरत है । मैं तो साधु हूँ और आपकी उदारतासे साक्षर समझा जाता हूँ । साधु नियमोंके अनुकूल यदि कुछ सेवाका लाभ मिलेगा, तो अपने जीवनमें आंशिक सफलता समझूंगा । श्रुत-सेवा जो परम पवित्र है, संघोंका उपकार जो पूर्ण उच्च व प्रथम कर्तव्य है, इन सब कार्योंकी सिद्धि एक ज्ञानप्रचारसे हो सकती है। लेकिन जो सब कार्योंका निमित्त है उस वित्तकी इसमें भी आवश्यकता पडेगी । ऐसा फरमाकर पूज्यश्री चुप हो गए । शेठजीने भी उस समयमें कोई स्पष्ट उत्तर नहीं दिया, केवल उपदेशके बीजको हृदयमें रखकर वहाँसे प्रयाण किया । फिर अजमेर चातुर्मासमें दर्शनार्थ आकर शेठजीने सातारा फरसनेकी विनन्ती इन शब्दोंमें की—"हमारी शक्ति रही वहाँतक मैंने दर्शन किया । अब सातारा पधारकर दर्शन दिलावें तो फिर दर्शनका लाभ हमको मिल सकता है नहीं तो हमारा यह दर्शनका लाभ आखीरका है ।"

शेठजीकी बात सच्ची हुई, सं. १९९३ के ज्ये० मासमें शेठजीका स्वर्गवास होगया। स्वर्गवासके समयमें आपने अपने एकमात्र उत्तराधिकारी विनीत उदार व आज्ञाधारी रायबहादूर शेठ श्री० मोतीलालजी साहबको आगमोद्धारके बाबत रु. पचासहजार महाराजके अनुसार व्यय करनेको कहा । स्व० शेठसाहबकी आज्ञाका पालन करना अपना मुख्य फर्ज समझकर रा० ब० शेठ मोतीलालजी साहबने उस शुभ आज्ञाको कार्यरूपमें शीघ्रही लाना चाहा । योगानुयोगसे इसी वर्षमें मैंने अर्धमागधी भाषा लेकर चान्सलर-पदकके साथ एम. ए. परीक्षा पास की। रायबहादुर साहबने मुझे शास्त्रोद्धारके कार्यमें नियत किया। १९९५ कार्तिक

[illegible] ाण्डारकर इन्स्टिट्यूटमें जैनागमका पर्याप्त संग्रह है । प्रत्येक
[illegible] उसीको आधारस्तम्भ बनाकर शुद्ध व प्राचीन कुछ चुनी

हुई प्रतियाँ वहाँसे ली गई। पाठभेदोंकी तो कभी कमी नहीं थी। यदि केवल शुद्ध पाठ व उनके पाठान्तरोंकोही देते तो भी पुस्तकका बहुतसा कलेवर बढ जाता। इसलिये यह निश्चय हुआ कि वृत्ति व निर्युक्तिसे सिद्ध सिर्फ एकही पाठ रखना चाहिए। मूलका अर्थ संस्कृत भाषाके विद्वानोंके लिये संस्कृत टीकाके सहारेसे विशेष सुलभ तथा रोचक होगा। इस लिये टीकामें संक्षिप्त तथा सारगर्भित अर्थयुक्त होनेसे प्राचीन अवचूरि टीका पसन्द पडी। भाण्डारकर इन्स्टिट्यूटमें इस अवचूरिकी बहुत प्राचीन प्रति मिली। अतिसूक्ष्म अक्षरोंमें होनेसे यह प्रति कुछ भ्रमात्मक और कुछ अशुद्धभी थी। इसलिये इस प्रतिकी प्रतिलिपि करनी अत्यन्त आवश्यक जची। इसमें श्रमभी अधिक पडा। अर्थके लिये मुख्यतया आगमोदय-समिति प्रकाशित प्रतिही सामनेमें रक्खी गई है। दुःखसे कहना पडता है कि *समिति-सम्पादित प्रतिभी सर्वथा शुद्ध नहीं निकली।*

किसीभी नवीन कार्यके प्रारम्भमें विचाराचारसे कालक्षेप होताही है। तदनुसार इस दशवैकालिकके संशोधन-प्रकाशनमें कार्यकी दृष्टिसे वर्षभरका काल लम्बाही कहा जायगा। इस अवधिमें इस सूत्रका मूलसंशोधन, छायालेखन, अव-चूरिकी प्रतिलिपि, उसका श्रीहरिभद्रकी वृत्तिसे पुनः संशोधन, हिन्दी सौभाग्यचन्द्रिका-टीकालेखन इतने कामोंको साताराके चातुर्मासके समयको छोडकर बहुत कुछ शेषकालके विहारमेंही किया गया। सातारा चातुर्मासमें मूल, छाया, अवचूरि, हिन्दी-टीका आदिका पुनः पुनः संशोधन करना, प्रेस कॉपी बनाना, ३ अध्य० तककी कॉपी भेजकर सम्मति मंगवाना, मुद्रणके लिये प्रेसको खोजना इत्यादि ठीक करते कराते आखिर ता. २४।९।२९ में आर्यभूषण प्रेस पूनाको एक मासमें छापदेनेके लिये यह मुद्रणकार्य दिया गया। प्रेसकी तरफसे यह पुस्तक छापकर अवधिपर अवश्य मिलजाती किन्तु जिन मान्य मुनियोंकी सम्मतियाँ मंगवाई गई, उन्होंने लिखवाया कि अनुवादकी हिन्दी अच्छी नहीं है। इस सूचनाके अनुसार निश्चय हुआ कि पहला अनुवाद बदल दिया जाय। वैसाही किया गया। इस उलट फेरमें जो धांधली मची उसको सम्हालना काबूसे बाहर होगया। फिरभी अपनी प्रतिभा एवं परिश्रम सावधानीकी कसौटीपर कसनेमें कसर नहीं रक्खा गया है। तोभी जैनागमकी गम्भीरतासे व आधुनिक जनोंकी अल्पज्ञतासे और आगम-संशोधन-कार्यमें यही प्रथम प्रयत्न होनेसे त्रुटि रहजाना अधिक सम्भव है। इसलिये आगमरसिक विद्वानोंसे नम्र निवेदन है कि वे त्रुटियोंकी सूचना देकर हमें सावधान करेंगे तो हम आगे अधिक उत्साहसे आगमसेवा कर सकेंगे। इत्यलम्—

प्रार्थी—सम्पादक।

# सम्पादक और प्रकाशककी ओरसे दो शब्द



आज परम हर्षकी बात है कि हम आप लोगोंके समक्ष श्रीदशवैकालिकसूत्र छाया अवचूरि व हिन्दी अनुवादके साथ रख रहे हैं। प्रस्तुत संशोधनके विषयमें बहुत कुछ भूमिकामेंही लिखा जा चुका है। विशेष आगमोदय-समिति-प्रकाशित व रायधनपतिसिंह बहादुरकी ओरसे प्रकाशित दशवैकालिकसूत्रके चतुर्थ अध्ययनमें प्राणातिपातव्रतके प्रतिज्ञापाठोंमें 'पाणे अइवाएज्ज' इत्यादि तीन पाठोंमें तीसरे पाठका 'समणुजाणामि' ऐसा वर्तमानकालमें प्रयोग किया है, किन्तु प्रस्तुत दशवैकालिककी प्रतिमें तीनों पाठोंका विधिमेंही प्रयोग किया गया है। इसका कारण यह कि इन तीनों पाठोंका अर्थ करते हुए टीकाकारने 'तिङां तिङो भवन्ति' इस व्याकरणके नियमसे वर्तमानके अर्थमें विधिप्रयोग माना है। इसलिये प्राचीन तथा छान्दसरूपका परिवर्तन नहीं किया गया है।

संशोधनमें 'त्रिविध' जैसे असाधु शब्दोंका परिवर्तन अनुशासनकी दृष्टिसे कर दिया गया है, इसी प्रकार कई स्थलोंमें आत्मनेपद परस्मैपदका भी परिवर्तन किया गया है। कई स्थल दृष्टिदोषसे छूट भी गए हैं।

समयकी कमी होनेसे ग्रन्थान्तरोंके उद्धृत प्रमाणोंका स्थलनिर्देश नहीं किया जासका, तथा दशवैकालिकसूत्रमें प्रतिपादित विषयोंकी चर्चा आचाराङ्गादि सूत्रोंमें किस प्रकार की गई है उसका तुलनात्मक विचार व सूत्रमें कहे गए ऐतिहासिक व्यक्ति व स्थानोंका परिचय आदि उपयोगी विषयोंपर परिशिष्ट नहीं दे सके हैं। ऐसेही शास्त्रकी मौलिकता समझनेमें प्रबल व प्रशस्त साधन श्लोकसंख्याके परिमाणको भी मिलानेकी आवश्यकता थी किन्तु समयाभावसे ये सब नहीं दे सके हैं।

सम्मतिदाताओंके प्रति कृतज्ञता—

प्रस्तुत सूत्रके मुद्रणसे पूर्व तीन अध्ययनतक संशोधित कॉपी भेजकर पांच स्थानोंसे सम्मति लीगई, उन सम्मतिदाताओंके नामोल्लेख करना भी हम नहीं भूल सकते हैं क्योंकि जिन मान्य मुनिओंने इस कार्यमें अपना उपयुक्त समय और सपरिश्रम मनोयोग लगाकर योग्य सूचनाएँ दिलवाई हैं, तथा हमारा उत्साह बढाया है, हम उनके पूर्ण आभारी हैं।

सम्मतिदाता मान्य मुनिओंके शुभनाम—

(१) मनस्वि-शिरोमणि पूज्य श्री जवाहिरलालजी महाराज।

(२) ज्ञान-वदान्य भारतभूषण शतावधानी मुनि श्री रत्नचन्द्रजी महाराज।

(३) सहृदयशिरोमणि जैनागममर्मज्ञ उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी महाराज।

(४) उपाध्याय कविवर श्री अमरचन्द्रजी महाराज।

(५) युवाचार्य पण्डितप्रवर श्री आनन्दऋषिजी महाराज।

इनके सिवाय छह स्थानोंसे शास्त्रज्ञ श्रावकोंकी भी सम्मतियाँ मंगवाई गई थी, इन्होंने भी अपनी सहानुभूतिप्रदर्शक सम्मति व सूचनाओंसे हमें प्रोत्साहित किया, अतएव वे सब धन्यवादके पात्र हैं।

विशेषतया शारीरिक अस्वस्थताके रहते हुए भी जो पूज्य श्री जवाहिरलालजी महाराज व भारतभूषण श्री शतावधानीजी महाराज तथा उपाध्याय श्री अमरचन्द्रजी महाराजने भेजी हुई कॉपीका सूक्ष्म निरीक्षण करके योग्य सूचनाएँ प्रदान की, तथा उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराजने समक्षमें पण्डितजीकी मार्फत शास्त्रोद्धार विषयकी जो योग्य सूचनाएँ भेजी तथा इधर भी समय २ पर जो समुचित सम्मति देते रहे उन सब महात्माओंके हम विशेष आभारी हैं।

ऐसेही वाकानेरनिवासी श्रीयुत शेठ अमरचन्दजी भैरोंदानजी सेठियाकी ओरसे कॉपी-निरीक्षण-का भार प्रेमपूर्वक स्वीकार करके तथा सहानुभूतिदर्शक सम्मति व सूचनाएँ देकरके जो उत्साह व्यक्त किया गया इसके लिये हम विशेष सन्तोष प्रकट करते हैं, और आशा करते हैं कि समाजके अन्य श्रीमान् भी सेठियाजीकी तरह विद्यानुराग प्रकट कर लक्ष्मी व सरस्वतीके कृपापात्र बनेंगे। यह भी निश्चितसा है कि श्रीमानोंकी अधिकतासे ऐसी वैधानिक उदारता दिखानेपरही समाजका भविष्य गौरवशाली होगा।

## विशेष क्षमायाचना

इसी प्रकार प्रस्तुत कार्यमें अन्तरङ्ग सहायक पं. दुःखमोचनजीको भी हम भूल नहीं सकते। पं. जीने जो छाया अवचूरि व अनुवादके लिखने लिखानेमें तथा अस्वस्थ दशामें भी कार्यको पार लगानेकी तत्परता दिखाई है उसके लिये हम पं. जीका हृदयसे अभिनन्दन करते हैं।

अपनी तरफसे सर्वाङ्गपूर्ण संशोधन प्रकाशन कर चुकनेपर विशेष विमर्षक विद्वानोंकी अनुकूल प्रतिकूल समालोचनासे किसीभी संशोधन सम्पादनमें संशोधन और सम्पादककी सफलता या विफलता समझी जाती है, किन्तु हमें तो स्वयं निर्णयसेही ज्ञान होरहा है कि संशोधनमें हम पूर्ण सफल नहीं हो सके, सो यहाँतक कि हम अपनी सञ्चितशक्तिका भी इसकार्यमें पूर्ण उपयोग नहीं ले सके। कारण यह हुआ कि इस प्रतिका मुद्रण, भूमिकालेखन, जहाँ तहाँ टिप्पण-प्रदान, प्रूफसंशोधन, और द्वितीयवार अनुवादलेखन ये सब कार्य एकसाथही करने पडे, इसी बीचमें दीक्षामहोत्सवके चलते भी विक्षेप कम नहीं रहा, इसी अवसरपर अन्तरङ्ग सहकारी और द्वयके लिये हाथके समान कार्यकारी व्यक्ति श्री पं. जीभी दम्मासे बीमार होगए। इत्यादि कारणोंसे कोई २ चूक तो बुरी तरह खटकने जैसी होगई है, इन सब भूलोंका शक्य समाधान शुद्धिपत्रमें किया जायगा।

लेकिन विद्वानोंसे यह बात छिपी नहीं रह सकती है कि इन अशुद्धिओंमें संशोधनकी अव्युत्पत्तिसे असावधानीसे या विज्ञतासे होनेवाली चूक कौनसी ? तथा लेखक, कम्पोजीटर, और प्रूफरीडरकी गलतीसे होनेवाली चूक कौनसी ? तोभी हम अपने सुज्ञ पाठकोंके सामने अपनी रही हुई अशुद्धिओंके लिये क्षमाप्रार्थी हैं।

हमें पूर्ण आशा एवं विश्वास है कि पाठकगण इस नवीन प्रकाशित दशवैकालिक सूत्रसे लाभ उठाकर हमारे श्रमको सफल करेंगे। शुभमधिकम्।

प्रार्थी
**मोतीलाल मुथा.**
**अमोलकचन्द सुरपुरिया.**

# श्री दशवैकालिक सूत्रकी गाथाक्रमसे संक्षिप्त अनुक्रमणिका.



अध्ययन ५ उद्देश १.

६५–६६ हिलते हुए पत्थर आदिसे या पोले मार्गसे जानेका निषेध.

६७–६९ ऊपरसे उतारके दी हुई भिक्षाका निषेध और कारण.

७०–७२ कच्चे व सजीव फल, पत्ते आदि तथा सचित्त रजसे भरे हुए खाद्य पदार्थके लेनेका निषेध.

७३–७४ जिसमें खानेका भाग कम और फेंकने योग्य अधिक हो वैसे फल आदिके लेनेका निषेध.

७५–७९ अग्राह्य और ग्राह्य पानीके प्रकार.

८०–८१ कदाचित् विना ध्यानके अग्राह्य उदक आजाय तो उसे डालनेकी विधि.

८२–८६ आहार करनेकी विधि, स्थानपर आकर गुरुको आहार दिखाना.

८७–९१ आलोचना करना.

९२ निर्दोष भिक्षावृत्ति दिखनेवाले तीर्थङ्करोंकी स्तुति.

९३–९९ विश्रान्ति, चिन्तन व अन्य साधुओंको निमन्त्रण करना; भोजन करनेकी विधि.

१०० निःस्वार्थ दाता तथा ग्राहककी दुर्लभता और फल.

## अध्ययन ५ उद्देश २.

१ भिक्षाके ग्रहण करनेपर मुनि जो कुछ भी मिला हो सभी खा लेवे.

२–३ एकवार ली हुई भिक्षासे यदि निर्वाह न हो तो फिरसे भिक्षा लेनेकी विधि.

४–५ कालकी योग्यायोग्यता; अकालमें भिक्षार्थ जानेसे होती हुई हानि.

६ कालोचित भिक्षालाभ न मिलनेपर तप समझकर चलना.

७ दूसरा कोई भिक्षाके लिये आया हो तो उसके सन्मुख नहीं जाना.

८ भिक्षार्थ जानेपर कहीं बैठना नहीं या कथा करना नहीं.

९ किवाड आदिका अवलंबन करके खडा नहीं रहना.

१०–१३ भिक्षार्थ जानेपर वहांपर कोई अन्य ब्राह्मण, श्रमण या भिखारी आदि आजाय तो आचरनेकी विधि.

॥ ४ ॥

गाथा

१४–१७ फूल, कमलका ढंठ आदि सचित्त वस्तुओंको कष्ट पहुंचाकर दी जानेवाली भिक्षाका निषेध.

१८–२४ कमलकन्द, ऊस आदि, बीजाङ्कुर आदि, विना भूनी हुई सींग आदि, कच्चे फल, तिलपापडी आदि, चौंवलका आटा, कांजी आदि, भोपला मूला वगैरह विना कटी हुई सचित्त वस्तुएं, बोरीका चूर्ण, प्रियाल आदि सबका निषेध.

२५–२६ कैसे कुलमें और किस तरहसे भिक्षा लेना ?

२७–२८ पास होकर भी नहीं देनेवालेके प्रति क्रोध नहीं करना.

२९–३० वन्दना करते हुएको याचना नहीं करना और न वन्दनासे फूल जाना; वैसेही वन्दना न करनेवाले-पर भी क्रोध नहीं करना.

३१–३२ आचार्य श्री स्वयं लेलेंगे इस डरसे छिपानेवालेका धिःकार और ऐसे कृत्यका फल.

गाथा

३३–३५ नीरस आहार देखनेपर मुझे बडा तपस्वी समझेंगे इस विचारसे आहारमेंसे अच्छा २ छिपाकर रखनेका परिणाम.

३६–४१ मद्यनिषेध, मद्यपी बननेके दुष्परिणाम.

४२–४५ सुबुद्धि साधुके लक्षण और उसको मिलनेवाला फल.

४६ ढोंगी साधुताका फल.

४७ देवपन प्राप्त होनेपर भी अपनी स्थितिके बारेमें अज्ञान.

४८ नीचयोनिका पाना और बोधिदुर्लभता.

४९–५० भगवानका उपदेश और उपसंहार.

## अध्ययन ६.

१–४ उद्यानमें ठहरे हुए आचार्यश्रीको लोगोंका प्रश्न और आचार्यश्रीका उत्तर.

५–६ साधुका आचार जिसका कि वर्णन जैनधर्म जैसा किसी भी धर्ममें नहीं मिलता हे उसको आचार्यश्री यथाक्रमसे सुनाते हैं.

॥ ४ ॥

गाथा

७–८ अठारह दोषस्थान और उनके नाम.

९–११ प्रथमस्थान अहिसा और उसका स्वरूप.

१२–१३ झूंठ बोलनेका निषेध और कारण.

१४–१५ अदत्तादान लेनेका निषेध.

१६–१७ अब्रह्मचर्य यह सब दोषोंका मूल है इसलिये उसका निषेध.

१८–२२ लोण, तेल आदि पदार्थोंका ग्रहणनिषेध, सच्चे साधुका स्वरूप याने निर्लोभता; परिग्रहकी शुद्ध व्याख्या.

२३–२६ रात्रिभोजनका निषेध और उसके दोष.

२७–२९ पृथ्वीकाय विराधनाका निषेध.

३०–३२ अपुकाय-विराधनाका निषेध.

३३–३६ अग्निकाय-विराधनाका निषेध.

३७–४० वायुकाय विराधनका निषेध.

४१–४३ वनस्पतिकायकी विराधनाका निषेध.

४४–४६ त्रसकायकी हिंसाका निषेध.

४७–४८ चार अभोज्य वस्तुओंको त्यागना.

गाथा

४९–५० क्रीतादि दोषयुक्त आहारोंको वर्जन करना.

५१–५३ गृहस्थके भाजनमें आहार करनेका निषेध एवं कारण; पश्चात्कर्म और पुरःकर्म इन दोषोंका विवेचन.

५४–५६ कुर्सी, पलंग आदि आसनोंका निषेध.

५७–६० निषद्या दोषका विवेचन; निषेधके कारण और इस दोषमें अपवाद.

६१–६३ स्नाननिषेध और निषेधके कारण.

६४–६७ शरीरविभूषाकी मुण्ड ऐसे साधुके लिये अनावश्यक्ता अतः उसका निषेध.

६८–६९ सच्चे त्यागीका कर्तव्य-पहले किये हुए पापोंकी निर्जरा करना व नये पाप नहीं करना तथा योग्य मार्गसे सिद्धिप्राप्ति करलेना इत्यादि उपसंहार.

## अध्ययन ७.

१ भाषाके चार प्रकार–दो आदरणीय और दो त्याज्य.

२ नही बोलनेलायक सत्य एवं सत्यामृषा भाषाका निषेध.

॥ ५ ॥

॥ ६ ॥

गाथा

३ साधुको कैसी भाषा बोलना चाहिए ?

४ शासनको बाधा पहुंचानेवाली भाषाका निषेध.

५ दिखाऊ सत्यमें भी पापकी आशंका.

६ निश्चयात्मक भाषाका निषेध.

७ शङ्कास्पद भाषा भी वर्ज करना.

८–१० जिस बातके विषयमें बोलनेवाला अनजान है, या कुछ शङ्का है ऐसी भाषाका निषेध; साधुको हमेशा निश्शङ्कित भाषा बोलना चाहिए.

११ कठोर भाषाका वर्जन.

१२–१४ दूसरेके दिलको दुःख हो ऐसी भाषाका निषेध.

१५–१७ स्त्रीको संसारी सम्बन्धसे साधु नहीं पुकारे, तथा अन्य भी गालीके अंशवाले शब्दसे सम्बोधन नहीं करे; स्त्रीको बुलानेकी विधि.

१८–२० पुरुषके सम्बोधनकी विधि.

२१ पञ्चेन्द्रिय प्राणियोंका स्त्री पुरुष आदि भेद खबर न हो तो जातिसे उल्लेख करे.

गाथा

२२–२३ पुष्ट ऐसे मनुष्य, पशु, पक्षी आदिको देखनेपर कैसी भाषा बोलना चाहिए ?

२४–२५ गाय या बैल इनके बाबतमें क्या कहना ?

२६–२९ उद्यानमें बडे २ वृक्षोंको देखकर कैसी भाषा नहीं बोलना चाहिए ?

३०–३१ वृक्षोंको देखकर क्या बोलना चाहिए ?

३२–३५ वृक्षके फल एवं लता इनको उद्देशकर क्या कहना चाहिए ?

३६–३९ जिमणवार, चोर और नदीके विषयमें कैसी भाषा बोलना चाहिए ?

४०–४२ सावद्यभाषाका निषेध.

४३–४६ खरीदी या बिक्रीके बारेमें कैसा बोलना ?

४७–४९ असंयतको आदरसे बुलाना आदिका निषेध; असाधुको साधु कहनेका निषेध.

५० लडाईमें अमुककी विजय हो ऐसा नहीं बोलना चाहिए.

॥ ६ ॥

गाथा

५१ सुभिक्ष दुर्भिक्षादिका अनुमान करनेका निषेध.

५२-५३ आकाशके बारेमें कैसा बोलना ?

५४ सावद्य भाषा भयसे या मश्करीमें भी नहीं बोलना.

५५-५६ भाषाशुद्धिके तरफ खयाल करके साधुने कैसी भाषाका व्यवहार करना ?

५७ शुद्ध भाषाका उपयोग करनेसे फल और उपसंहार.

## अध्ययन ८.

१ आचारके नियमोंका ज्ञान होनेपर भिक्षुने क्या करना चाहिए ?

२-३ जीवके सामान्य भेद और उनकी हिंसाका निषेध.

४-५ पृथ्वीकायकी हिंसाका निषेध.

६-७ अप्कायकी हिंसाका निषेध.

८ अग्निकायकी हिंसाका निषेध.

९ वायुकायकी हिंसाका निषेध.

१०-११ वनस्पतिकायकी हिंसाका निषेध.

१२ त्रसजीवोंकी हिंसाका निषेध.

गाथा

१३-१६ आठ सूक्ष्मोंका वर्णन और उनकी हिंसाका निषेध.

१७ प्रतिलेखन करनेकी आवश्यकता.

१८ उच्चारादि विसर्जन करनेकी विधि.

१९-२१ गृहस्थोंके घरोंमें भिक्षार्थ जानेपर कैसा वर्ताव करना ?

२२ लाभालाभके विषयमें चर्चा नहीं करना.

२३-२४ भोजनमें गृद्धि नहीं करना तथा संनिधि भी नहीं रखना.

२५ जिनशासनका सच्चा आदेश-रुक्षवृत्ति एवं सन्तोष.

२६-२७ परीषह सहन करना यही महाफल देता है.

२८ रात्रिभोजन-निषेध.

२९ दान्त होकर सब सहलेना.

३० आत्मोत्कर्षका निषेध और श्रुतलाभसे गर्व नहीं करनेका उपदेश.

३१-३२ अधार्मिक कार्य यदि हाथसे हो भी जाय तो भी दुबारा उसको नहीं करे और न अनाचारको छिपावे.

गाथा

३३ आचार्यकी आज्ञाको विनयसे सुनकर उसका अनुपालन करना.

३४–३६ आयुष्यकी अल्पता और साधनोंका विचार करके आचारमें दक्षता.

३७–४० क्रोधादि चार कषायोंको छोडना क्यों कि वेही पुनर्भवके मूलका सिञ्चन करते हैं.

४१ रत्नाधिकोंके प्रति विनयभावना.

४२–४४ सर्वसाधारण उपदेश.

४५–४६ गुरुके प्रति विनय दिखानेकी विधि.

४७ विना पूछे नहीं बोलना.

४८ अप्रीतिकर या क्रोधकारी भाषाका वर्जन.

४९ कैसी भाषा बोलना चाहिए ?

५० उपहास नहीं करना.

५१ नक्षत्र, भविष्यकथनादिका निषेध.

५२–५३ वसतीके बारेमें निर्बन्ध.

५४–५८ स्त्रीसे ब्रह्मचर्यको बडा भय है इसलिये स्त्रीकथा, स्त्रीसंसर्ग आदिका निषेध.

गाथा

५९–६० विषयसुख पुद्गलरूप होनेसे उसकी अनिश्चितता.

६१ श्रद्धासे साधुपनका पालन.

६२–६३ संयमयोगका फल.

६४ उपसंहार.

## अध्ययन ९ उद्देश १.

१ क्रोध या मानके वश गुरुका विनय नहीं करनेसे होती हुई हानि.

२ गुरुकी आशातना कैसे होती है ?

३ आशातनाका परिणाम.

४ इसी विषयमें नागकी उपमा.

५ गुरुकी आशातना सर्पदंशसे भी भयङ्कर है.

६–९ गुरुकी आशातनाके विषयमें अन्य उपमाएँ; गुरुकी आशातनासे छुटकारा नहीं हो सकता.

१० इसलिये मोक्ष चाहनेवाले मुनिको क्या करना चाहिए ?

११–१३ अहिताग्निकी तरह गुरुके सेवामें तत्पर रहकर उसका विनय करे.

॥ ९ ॥

गाथा

१४ आचार्यको इन्द्रकी उपमा.

१५ गणीको चन्द्रमाकी उपमा.

१६--१७ आचार्यकी आराधना करके उनको सन्तोष उपजानेसे होता हुआ फल और उपसंहार.

## अध्ययन ९ उद्देश २.

१--२ धर्मको वृक्षकी उपमा देकर धर्मवृक्षके मूलादिका दिग्दर्शन.

३ जो साधु कपटसे रहता है वह प्रवाहमें पडे हुए काष्ठकी तरह बहजाता है.

४ विनयके तरफ खयाल नहीं करनेवाला साधु दिव्य श्रीको दूर हटाता है.

५ अविनयका परिणाम.

६ सुविनीत रहनेसे फल.

७--८ अविनीत लोगोंको शारीरिक एवं मानसिक दुःख भोगना पडता हैं.

९ सुविनीत लोक ऋद्धि प्राप्त कर लेते हैं.

गाथा

१०--११ अविनीत देवोंको भी दुःख, और सुविनीतको सुख.

१२ आचार्यकी आज्ञा माननेसे शिक्षाकी वृद्धि.

१३ शिल्पादिका उपयोग ऐहिक वस्तुके लिये करनेका निषेध.

१४--१६ शिल्पादिका शिक्षण लेनेके लिये भी लोक कष्ट सहन करते हैं फिर आत्मसाधन की तो बातही क्या ?

१७ हरएक बाबतमें नम्रताका अंगिकार.

१८ अयतनासे पाँव आदि लगजाय तो क्षमायाचना.

१९ दुष्ट गजका दृष्टान्त.

२० बाह्य चिन्होंसे हेतुको समझकर उसीके अनुसार चलना.

२१ विनय यही संपत्ति और अविनय यही नाश है.

२२ अविनीतको मोक्ष नहीं मिल सकता है.

२३ विनयका फल मोक्ष और उपसंहार.

## अध्ययन ९ उद्देश ३.

१ अहिताग्निकी तरह आचार्यके प्रति जागृत रहकर उनकी आज्ञाको माननेवालाही पूज्य है.

॥ ९ ॥

गाथा

२-३ गुरुकी आज्ञामें रहनेवाला, बडोंका विनय करने वाला नम्र साधु पूज्य है.

४ आहारमें गृद्धि नहीं रखकर भिक्षा लेनेवाला व नहीं मिलनेपर खेद नहीं करनेवाला पूज्य है.

५ सन्तोषप्रधान जो साधु वही पूज्य है.

६-८ किसी वस्तुकी आशासे तो लोहेके कीले भी लोग सहन करते हैं लेकिन विना किसी आशाके दुरुद्धर ऐसे वाक्प्रहारोंको सहन करनेवाला जितेन्द्रियही पूज्य है.

९ निश्चयात्मक एवं अप्रियकारी भाषा वर्ज करनेवालाही पूज्य है.

१० सामान्यतः माया लोभादि कषायोंका त्याग करनेवाला पूज्य है.

११ गुणोंसे साधु बनता है वास्ते खुदको जानकर जो राग या द्वेषसे अलग रहता है वह पूज्य है.

गाथा

१२ किसीकी निन्दा एवं गर्व नहीं करनेवाला पूज्य है.

१३ माननीय शिष्यके विषयमें कन्याकी उपमा.

१४ पञ्चसमिति-त्रिगुप्तिका धारक और चार कषायोंका त्यागी साधु पूज्य है.

१५ गुरुकी शुश्रूषासे होता हुआ फल दिखाते हुए उपसंहार.

## अध्ययन ९ उद्देश ४.

गद्य भगवान श्री महावीरने फरमाये हुए चार विनयसमाधिस्थान.

१ इन्हींमें साधुको रत रहना चाहिए.

गद्य विनयसमाधिके चार प्रकार.

२ अपने हितकी शिक्षा देनेवाले गुरुकी शुश्रूषा करना और मान नहीं दिखाना.

गद्य चार प्रकारकी श्रुतसमाधि.

३ ज्ञानके विषयमें एकचित्त होकर दूसरोंको भी ज्ञानलय लगाना और स्वाध्याय करना.

गाथा

गद्य तप.समाधि भी चार प्रकारकी है.

४ निर्जराके हेतुसे विविध प्रकारका तप करना और पुराने पापको हटाना.

गद्य चार प्रकारकी आचारसमाधि.

५ आचारसमाधिसे ही मोक्षप्राप्ति हो सकती है.

६ शास्त्रार्थमें कुशल और आचारसमाधिमें रत रहनेवाला ही अपना भला कर सकता है.

७ वह समाधिवान् साधु जातिमरणसे मुक्त होकर स्वर्गसुखको या मोक्षको पाता है इत्यादि उपसंहार.

## अध्ययन १०.

१ कामभोगोंके आधीन नहीं होनेवाला.

२-४ षट्कायिक जीवोंके आरंभका त्रिकरणसे त्यागी.

५ श्रद्धा समदर्शिता आदि भिक्षुगुण.

६ अन्तरंग बहिरंग त्यागिपन.

७-१३ भिक्षुके अन्तरंगगुण और आत्मसाधनाके आदर्श कार्य.

गाथा

२५-१७ संयमकी प्रधानता, मूर्च्छा और लोलुपताका त्याग.

१८-१९ वाणीका संयम और मानका परिहार.

२०-२१ जनहितार्थ धर्मोपदेश व परिणाममें सिद्धि.

## चूलिका १.

गद्य दुःखसे उद्विग्न होकर संयम छोडनेकी इच्छावाले साधुको संयममें स्थिर करनेके लिये साधुजीवनके महत्त्वसूचक उपदेशप्रद १८ उपाय.

१ भोगके लिये धर्म त्यागनेवाला अनार्य उससे होनेवाले परिणामको नहीं जानता.

२-८ धर्मभ्रष्टका अनेक उपमाओंसे पश्चात्ताप.

९ अगर मैं चारित्रमें रहता तो आज क्या होता ?

१०-११ संयमपर्यायमें रति रखनेसे स्वर्गीय सुख और अरतिसे नारकीय दुःख समझकर पर्यायमें रमण करना.

# " श्रीदशवैकालिकसूत्रम् "

## ( सावचूरि सच्छायम् )

### ॥ प्रथमाध्ययनम् ॥

धम्मो मंगलमुक्किट्ठं अहिंसा संजमो तवो ।
देवा वि तं नमंसंति जस्स धम्मे सया मणो ॥ १ ॥

छा० धर्मो मङ्गलमुत्कृष्टम्, अहिंसा संयमस्तपः ।
देवा अपि तं नमस्यन्ति यस्य धर्मे सदा मनः ॥ १ ॥



श्री सिद्धेभ्यो नमः । इहार्थतः श्रीमहावीरप्रणीतस्य सूत्रतो गणधरोपनिबद्धपूर्वगतोद्धृतस्य शारीरमानसानेककटुकदुःखसन्तापविनाशहेतोर्दशवैकालिकाऽभिधानशास्त्रस्यातिसूक्ष्ममहार्थगोचरस्य व्याख्या प्रस्तूयते । तत्र प्रस्तु-

गाथा

१२–१६ धर्मभ्रष्टकी इस लोकमें हीलना और परलोकमें दुर्गति.

१७–१८ ज्ञानपूर्वक संयममें कष्ट सहनेसे लाभ और उपदेश.

## चूलिका २.

१ चूलिकाका प्रारंभ.

२–३ संसारप्रवाहके विपरीत चलनेका उपदेश.

गाथा

४–९ प्रतिस्रोतचारी भिक्षुकी चर्या, विहारचर्या और विशेषगुण.

१०–११ एक चर्या वर्षाकल्प व मासकल्प एकत्रवास.

१२–१४ जागरणामें आत्म-आलोचन और दोषनिवारण.

१५–१६ प्रतिबुद्धजीवी और उपदेश.



'जहा दु'०-[असमस्तपदाभिधानम्, उपमेये गृहिद्रुमाणाम् आहारादिपुष्पाण्यधिकृत्य विशिष्टसम्बन्धप्रतीत्यर्थम् ] तथा च न्यायोपात्तवित्तदानेऽपि ग्रहणं निषिद्धमेव । आपिबति मर्यादया पिबति रसं मकरन्दम्, न च नैव पुष्पं क्लमयति पीडयति, स च भ्रमरः प्रीणात्यात्मानम् ॥ २ ॥

एमेए समणा मुत्ता जे लोए संति साहुणो ।
विहंगमा व पुप्फेसु दाणभत्तेसणे ( णा ) रया ॥ ३ ॥

छा० एवमेते श्रमणा मुक्ता ये लोके सन्ति साधवः ।
विहङ्गमा इव पुष्पेषु दानभक्तैषणे रताः ॥ ३ ॥

एवमनेन प्रकारेण 'एते ए'-अधिकृताः प्रत्यक्षेणैव परिभ्रमन्तो दृश्यन्ते, श्राम्यन्तीति श्रमणास्तपस्यन्तीत्यर्थः, ते च तापसादयोऽपि भवन्तीत्यत आह-'मुक्ताः सबाह्याभ्यन्तरेण ग्रन्थेन, ये लोके अर्द्धतृतीयद्वीपसमुद्रपरिमाणे सन्ति विद्यन्ते, साधयन्तीति साधवः' किं साधयन्ति? ज्ञानादीनीति गम्यते । ननु ये मुक्तास्ते साधव एवेत्यत इदमयुक्तम्? उच्यते-व्यवहारेण निह्नवा अपि मुक्ता एव न च ते साधवः, अथ ते न नित्यं सन्तीत्यनेनैव व्यवच्छिन्नाः? उच्यते-वर्तमानतीर्थापेक्षया सूत्रमिदमिति न दोषः, अथवा शान्तिः सिद्धिः, तां साधयन्तीति साधवः। विहङ्गमा इव भ्रमरा इव पुष्पेषु दानभक्तैषणासु रताः, दानग्रहणाद् दत्तं गृह्णन्ति नादत्तम्, भक्तग्रहणात्तदपि प्रासुकं नाधाकर्मादि, एषणाग्रहणेन गवेषणादित्रयपरिग्रहः, तेषु स्थानेषु रता इति ॥ ३ ॥ ननु 'दाणभत्तेसणे रयत्ति' उक्तम्,

तार्थप्रतिपादनमेव धर्मस्य नमस्कारद्वारेणाऽशेषविघ्नविनायकोपशान्तये भगवान् शय्यम्भवाचार्यो भावमङ्गलमाह— 'धम्मो'—दुर्गतौ प्रपतन्तमात्मानं धारयतीति धर्मः स उत्कृष्टं मङ्गलं-मंग्यते हितमनेनेति मङ्गलम्, ऐकान्तिकत्वा-दात्यन्तिकत्वाच्च, न पूर्णकलशादि, तस्याऽनैकान्तिकत्वादनात्यन्तिकत्वाच्च। अहिंसा प्राणातिपातविरतिः, संयमः पापद्वारनिरोधः, नन्वहिंसैव तत्त्वतः संयम इति तद्भेदेनास्याभिधानमयुक्तम् ? उच्यते—संयमस्य अहिंसाया एवोप-ग्रहकारित्वात् संयमिन एव भावतः खल्वहिंसकत्वादित्यनयोर्भेदः। तापयत्यनेकभवोपात्तमष्टविधं कर्मेति तपः, तच्च द्विविधं बाह्यमान्तरञ्च, बाह्यमनशनादि, आन्तरं प्रायश्चित्तादि। धम्मो मङ्गलेत्यत्र धर्मग्रहणे सति अहिंसासंयमतपो-ग्रहणमयुक्तम्, तस्य अहिंसासंयमतपोरूपत्वात् ? न, अहिंसादीनां धर्महेतुत्वात्, धर्मस्य च कार्यत्वात्, कार्य-कारणयोश्च कथञ्चिद्भेदात्तद्भेदः, गम्यादिधर्मव्यवच्छेदेन तत्स्वरूपज्ञानार्थं वा। 'धम्मो मंगलं' इत्याज्ञासिद्धं युक्ति-सिद्धं वा ? उच्यते-उभयसिद्धं जिनवचनत्वात्, तस्य च विनेयजनाऽपेक्षयाऽऽज्ञासिद्धत्वात्, आह च निर्युक्तिकारः— "जिणवयणं सिद्धं चेव" ॥ १ ॥

अध्य० १

जहा दुमस्स पुप्फेसु भमरो आविअइ रसं ।
नय पुप्फं किलामेइ सो अ पीणेइ अप्पयं ॥ २ ॥

छा० यथा द्रुमस्य पुष्पेषु भ्रमर आपिबति रसम् ।
नच पुष्पं क्लमयति स च प्रीणात्यात्मानम् ॥ २ ॥

॥ २ ॥

'महुगारसमा'०—मधुकर (क) समा भ्रमरतुल्याः, बुध्यन्ते स्मेति बुद्धा अवगततत्त्वकलापाः के? ये भवन्ति भ्रमन्ति अनिश्रिताः—कुलादिष्वप्रतिबद्धा नानाऽनेकविधाभिग्रहविशेषात्प्रतिगृहमल्पाल्पग्रहणाच्च, पिण्ड आहारपिण्डः, अन्तप्रान्तादिर्वा तत्र रता अनुद्विग्नाः, दान्ता इन्द्रियनोइन्द्रियदमेन, ईर्यादिसमितिसमिताश्च इति शेषः। अयमर्थः—'यथा भ्रमरोपमया एषणायै यतन्ते तथा ईर्यादिष्वपि त्रसस्थावरजीवाहितं यतन्ते तेनोच्यन्ते साधवः' इति समाप्तौ, ब्रवीमीति न स्वधिया किन्तु तीर्थङ्कराद्युपदेशेन ॥ ५ ॥

॥ दुमपुप्फिअज्झयणं पढमं ॥

॥ द्रुमपुष्पिकाध्ययनं प्रथमम् ॥



यत एवमतो लोको भक्त्याकृष्टमानसस्तेभ्यः प्रयच्छत्याधाकर्मादि, तद्ग्रहणे सत्त्वोपरोधः, अग्रहणे च स्ववृत्त्यलाभः? इत्यत्र उच्यते—



वयं च वित्तिं लब्भामो न य कोइ उवहम्मइ।
अहागडेसु रीअंते पुप्फेसु भमरा जहा ॥ ४ ॥

छा० वयं च वृत्तिं लप्स्यामहे न च कश्चिदुपहन्यते।
यथाकृतेषु रीयन्ते पुष्पेषु भ्रमरा यथा ॥ ४ ॥

'वयं च'०—वयं च वृत्तिमाजीविकां लप्स्यामः (लप्स्यामहे) प्राप्स्यामस्तथा यथा न कश्चिदुपहन्यते, [ वर्तमानैष्यत्कालोपन्यासस्त्रैकालिकन्यायप्रदर्शनार्थः ] तथा चैते साधवः सर्वकालं यथाकृतेषु (गृहस्थैः) स्वार्थं कृतेष्वाहारादिषु रीयन्ते वर्तन्ते इति ॥ ४ ॥ यतश्चैवमतः—

महुगारसमा बुद्धा जे भवंति अणिस्सिआ।
नाणापिंडरया दंता तेण वुच्चंति साहुणो ॥ ५ ॥ त्ति बेमि।



छा० मधुकरसमा बुद्धा ये भवन्त्यनिश्रिताः।
नानापिण्डरता दान्तास्तेनोच्यन्ते साधवः ॥ ५ ॥ इति ब्रवीमि।

जब कर्मोंको क्षयकर सर्वथा कर्मरहित बना हुआ आत्मा सिद्धिगतिको जाता है, तब लोक ( ऊंचा, नीचा, मध्यरूप त्रिलोकी ) के मस्तकपर स्थित, शाश्वत–सदा एकरूपसे रहनेवाला सिद्ध हो जाता है ॥ २५ ॥

यह धर्मका फल जिसके लिये दुर्लभ है उसको कहते हैं—

जो साधु अवसर सुखका लोलुपी और साता–सुखके लिये आकुल ( लालायित ) रहता हो, और अमर्यादित सोता हो, तथा शरीरकी शोभाके लिये अधिकतासे जलकी अयतना करनेवाला अर्थात् वारंवार अंगको धोनेवाला हो, ऐसे साधुके लिये सुगति दुर्लभ होती है ॥ २६ ॥

अब सहजरीतिसे सुगति पानेवालेको कहते हैं—

जो तपोगुणकी प्रधानतावाला व ऋजुमति अर्थात् सरल बुद्धिवाला हो और क्षमाप्रधान संयममें लगा रहनेवाला हो, तथा भूख, प्यास आदिके परीषहोंको जीतनेवाला हो, वैसे साधुके लिये सुगति सुलभ होती है ॥ २७ ॥

पिछली अवस्था( वृद्धावस्था )में या एकवार पतित होकर दुबारा भी संयममें लगकर वे जल्दी देव-लोकमें जाते हैं, जिनको कि संयम और तप तथा क्षमा व ब्रह्मचर्य प्रिय है ॥ २८ ॥

उपसंहार करते हुए कहते हैं—दुर्लभ चारित्रधर्मको पाकर सदा यत्नवाला सम्यग्दृष्टि जीव पूर्वोक्त इन छह प्रकारके जीवोंकी मन, वाणी व शरीरसे प्रमादपूर्वक विराधना याने हिंसा नहीं करे ॥ २९ ॥ गुरु–ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ षड्जीवनिका नामका चौथा अध्ययन समाप्त ॥





१. वृत्तिकारने इस गाथाका व्याख्यान नहीं किया है।

# ॥ पांचवाँ अध्ययन ॥

## उद्देश पहला।





चतुर्थ अध्ययनके बाद अब पिण्डैषणा नामक पंचम अध्ययनकी व्याख्या करते हैं, पूर्वापरसम्बन्ध इस प्रकार है—चौथे अध्ययनमें छःकायिक जीवोंकी रक्षाकी प्रधानतावाले ऐसे साधुके आचारका वर्णन रात्रिभोजन-विरमण और पांच महाव्रतोंके रूपसे किया गया है, वह आचार शरीरके स्वस्थ रहनेपरही पाला जा सकता है और भोजनके विना प्रायः शरीर स्वस्थ नहीं रह सकता, अतः धर्मकार्यकी पालनकि लिये वह आहार कैसा व किस विधिसे लेना! इस बातका वर्णन प्रस्तुत अध्ययनमें किया जायगा, इस सम्बन्धसे आये हुए इस अध्ययनका यह आदि सूत्र है—

भिक्षाकालके आनेपर साधु जल्दीबाजी और आहार व शब्दादि विषयोंमें आसक्ति नहीं करता हुआ आगे कही जानेवाली विधिसे आहारपानीकी गवेषणा-खोज करे॥ १ ॥ गोचरी आदिमें जाते हुए साधुको चलनेकी विधि कहते हैं—

पहले कहे गुणोंसे युक्त जो साधु गांवमें या नगरमें गोचराग्र अर्थात् मुख्यभिक्षामें गया हुआ है, वह आगेकी विधिसे उद्वेगरहित होकर धीरे २ शान्त व स्थिर चित्तसे चले॥ २ ॥ विशेषविधि कहते हैं— गोचरी आदिमें जाता हुआ साधु शरीरप्रमाण भूमिको आगे देखता हुआ तथा मार्गमें बीज, हरित, द्वीन्द्रियादि जीव, सचित्त पानी और मिट्टी इत्यादि सजीव पदार्थ हों तो उनको बचाता हुआ चले॥ ३ ॥

इसी प्रकार चलते हुए साधुको मार्गमें यदि खड्डेवाली जगह या ऊंची नीची होनेसे विषमभूमि तथा

स्याणु-सूखे वृक्षका ठूंठ या विजल याने कीचड आदि बाधक पदार्थ हों तो उनको छोड दे अर्थात् उनसे दूर होकर जावे। ऐसेही खड्डे व कीचड आदिको पार करनेके लिये संक्रमण भी बनाया हो तो दूसरे मार्गके होते हुए साधु उस हिलती हुई छोटी पुलिया आदिसे नहीं जावे ॥ ४ ॥

अवपात-संक्रमण आदिसे जानेमें दोष बताते हैं—अवपात आदि पूर्वोक्त स्थानोंमें गिरता हुआ या फिसलता हुआ वह साधु द्वीन्द्रिय आदि प्राणिओं याने जीवोंकी व एकेन्द्रियरूप भूतोंकी अर्थात् त्रस या स्थावरोंकी हिंसा करेगा, साथही अपने देहको भी हानि पहुंचावेगा ॥ ५ ॥

इसलिये जो साधु समाधिभावको रखनेवाला है, वह दूसरे मार्गके होते हुए ऐसे हिंसाके हेतुभूत मार्गसे नहीं जावे, यदि दूसरा मार्ग नहीं हो तो यतनासेही उस मार्गसे जावे ॥ ६ ॥

विशेषरूपसे पृथ्वीकायकी यतना कहते हैं—कोयला, क्षार-भस्म, भूसा और गोबर इन सबोंकी मार्गमें ढेरियँ लगी (पडी) हों तो सचित्त धूलिसे भरे हुए पैरोंसे साधु उनको नहीं लांघे ॥ ७ ॥

अप्काय आदिकी यतना—इसीप्रकार वर्षा बरसते रहनेपर व धूअर-धुंध पडते साधु नहीं चले, तथा महावात अर्थात् आंधी वहते हुए या पतङ्ग आदि तिर्यक् संपातिम जीवोंके अधिक हो जानेपर भी साधु भिक्षाके लिये नहीं जावे ॥ ८ ॥

ब्रह्मचर्यको अपने वशमें करनेवाले याने भंग करनेवाले ऐसे वेश्याके घरके पास साधु नहीं जावे, क्योंकि वहाँ जानेसे जितेन्द्रिय ब्रह्मचारीके चित्तमें विकार हो जानेकी संभावना है ॥ ९ ॥ फिर—

इस तरहके अयोग्य स्थानमें वारंवार जाते हुए साधुके व्रतोंकी अधिक संसर्गसे पीडा-विराधना होती है, और अधिक संसर्गके कारण उसके द्रव्यचारित्रमें भी शङ्का होने लगती है ॥ १० ॥

इसलिये इस दोषको दुर्गतिवर्द्धक जानकर जो एकान्तमें रहनेवाला या मोक्षार्थी साधु है वह वेश्याके निवासको दूरसे छोड दे अर्थात् उधर नहीं जावे ॥ ११ ॥

चलनेकी ही विशेष विधि कहते हैं—(प्रथमव्रतकी विराधनाके बाद अन्य व्रतोंको छोडकर चतुर्थव्रतकी विराधनाका वर्णन करना इसकी प्रधानता बतानेके लिये है। जिसलिये चतुर्थव्रतका भङ्ग अन्य व्रतोंके विराधनाका कारण बन जाता है, इसलिये इसमें प्रधानता है।) यदि कुत्ता, नवप्रसूता-हालहीमें ब्याई गौ, मारनेवाला बैल, मत्त घोडा व हाथी, तथा बालकोंके खेलनेका स्थान, कलह व युद्धकी जगह ये सब चलते हुए साधुओंके मार्गमें आजाँय तो इन सबोंको साधु दूरसे छोडके चले ॥ १२ ॥ फिर—



साधु द्रव्यभावसे अधिक ऊंचा (द्रव्यसे ऊंचा शिर कर आकाशको देखता हुआ और भावसे जाति आदिके मानसेयुक्त) होके नहीं चले, इसी प्रकार अधिक नीचा होके भी नहीं चले, जैसे—द्रव्यसे अङ्गोंको विशेष नमाकर और भावसे दीन बना हुआ नहीं चले, किन्तु हर्ष और आकुलतारहित अपने २ विषयमें इन्द्रियोंको दमनकर मुनि चले, (इस आज्ञामें मर्म यह है कि मनकी सहायतासे इन्द्रियाँ कुमार्गोंमें जीवको बरवश खींच लेती है, ऐसे मनोनिग्रह करनेवाले विरलेही हैं जो सुन्दर रूप, मधुर स्वर, मोहक गन्धके लिये लालायित नहीं होते हों, ऐसी स्वाभाविक प्रवृत्ति होनेसे इसका निषेध किया गया है) ॥ १३ ॥

ऐसेही—गोचरीमें गया हुआ साधु जल्दी २ या बोलता हुआ नहीं चले। तथा सदा हंसता हुआ भी द्रव्यभावभेदसे भिन्न ऊंच व नीचे कुलोंमें नहीं जावे। (द्रव्यकी अपेक्षासे सुन्दर भवन व उच्च प्रासाद आदिमें रहनेवाला और भावकी अपेक्षासे ऊंची जातिवाला ऊंचा कुल है, ऐसेही द्रव्यभावकी अपेक्षासे अवचहीनकुल, जैसे—कुटी-झोपडी आदिमें रहनेवाला द्रव्यसे हीनकुल, और हीन जातिके कारण भावसे हीनकुल कहा जाता है।) इस निषेधका हेतु उभयविराधना और लोकोपघात आदि है॥ १४ ॥



---

१. यहाँ नीचकुल ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इत्यादि जातियोंकी परस्पर अपेक्षासे लिया गया है। अतएव इससे सबतरहके नीचकुल माने लोकनिन्दितमें भी गोचरीके लिये साधुको जाना चाहिये ऐसा नहीं समझें।

फिर—गोचरी आदिमें चलता हुआ साधु आलोक-खिरकी, झरोखे आदि, भित्ति, तथा द्वार, और चोरसे खोदी गई सन्धि, और जल रखनेकी जगह इन सबको नहीं देखे, क्योंकि इन पूर्वोक्त चीजोंको देखना शङ्का-जनक है इसलिये इन शङ्कास्थानोंको मुनि देखना छोड दे ॥ १५ ॥

इसी प्रकार—राजा-चक्रवर्ती आदि, गृहपति-नगरसेठ आदि और कोतवाल वगैरहके गुप्तविचार करनेके स्थानोंको क्लेशकारक जानकर साधु दूरसे छोड दे अर्थात् उधर नहीं जावे ॥ १६ ॥

कैसे कुलमें भिक्षाको जाना तथा कैसे घरमें नहीं जाना? इस बातको कहते हैं—लोकोंमें निन्दित या निषिद्ध-टाले हुए ऐसे कुलमें मुनि भिक्षाके लिये नहीं जावे, तथा 'मेरे घरमें कोई नहीं आवे' ऐसे मना करने-वालेके कुलमें भी नहीं जावे। जहाँ जानेसे अप्रीति हो लेकिन किसी कारणसे मना नहीं करता वहाँ नहीं जावे, किन्तु जहाँ जानेसे लोगोंको प्रसन्नता हो वहाँ जावे ॥ १७ ॥

द्वार बन्द हो तो क्या करना? इसकी विधि बताते हैं—सन आदिके बने हुए चिक, टाट या वस्त्रके पर्देसे दरवाजा ढका हो तो विना गृहस्थकी आज्ञा लिए खुद उस पर्देको नहीं हटावे, ऐसेही ऊपर नीचे किये हुए कपाटको भी स्वयं नहीं खोले, कारणसे इजाजत लेकर खोले ॥ १८ ॥

भिक्षामें प्रवेश करता हुआ मुनि मलमूत्रकी बाधा नहीं रक्खे, अगर भूलसे मल आदिका निवारण नहीं किया हो या करनेपर भी दुवारा गोचरीमें गये हुएको बाधा हो ही जाय तो निर्जीव जगह जानकर गृहस्थकी आज्ञा मांगकर वहाँ बाधा दूर कर लेवे ॥ १९ ॥

मुनिको कैसे घरमें भिक्षार्थ नहीं जाना यह दिखाते हैं—

जिस घरका दरवाजा नीचा हो व जहाँ अधिक अन्धकार हो ऐसे घर याने कोठेको मुनि छोड दे, क्योंकि वहाँ आंखका व्यापार नहीं होनेसे कीट आदि सूक्ष्म जीव बराबर नहीं देखे जासकते। इसलिये दयाप्रधान वृत्तिवाले मुनि ऐसी जगह भिक्षा आदिको नहीं जावे ॥ २० ॥

फिर—जिस घरमें सचित्त फूल व वीज वगैरह विखरे हों, तथा तत्कालही लीपा पोता गया होनेसे जो गीला हो ऐसे घरको भी साधु देखकर छोड देवे ॥ २१ ॥

इसीप्रकार—घरके दरवाजेपर बकरा, बच्चा, कुत्ता, अथवा बछड़ा आदि हो तो उन सबोंको लांघकर या हटाकर साधु उस घरमें प्रवेश नहीं करे ॥ २२ ॥

पूर्वोक्त दोषरहित घरमें जाकर जैसा व्यवहार करे वह दिखाते हैं—गृहस्थके घरमें गया हुआ साधु किसी भी वस्तुको तल्लीन होकर नहीं देखे, तथा भिक्षा लेनेके स्थानके सिवाय लम्बे-दूरतक दृष्टि भी नहीं देवे, ऐसेही आंखें फार २ कर नहीं देखे, तथा भिक्षा नहीं मिलनेकी हालतमें भी दीनतासूचक वचनको नहीं बोलता हुआ घरसे पीछा फिर जावे ॥ २३ ॥

इसी प्रकार—गोचरीमें गया हुआ साधु गृहस्थके यहाँ मर्यादित स्थानसे आगे नहीं जावे, किन्तु उस कुलकी मर्यादित भूमिको जानकर उतनीही भूमिमें जावे ॥ २४ ॥

वहाँ किस प्रकार ठहरे ? इस बातको दो गाथाओंसे कहते हैं—

उपरोक्त भूमिमेंही विचक्षण साधु ठहरनेके लिये भूभागको अच्छी तरह देखे, तथा स्नान और मल-स्थानका अवलोकन नहीं करे अर्थात् उस बाजू नहीं देखे ॥ २५ ॥

तथा आगे कही रीतिसे वहाँ ठहरे—

सचित्त मिट्टी व जलके लानेका मार्ग, तथा सचित्त वीज और हरित-वनस्पति इनका वर्जन करता हुआ याने इनसे अलग होकर सभी इन्द्रियोंकी समाधिवाला साधु पूर्वोक्त देखी हुई जगहपर ठहरे ॥ २६ ॥

अब गृहस्थ वहाँ आहार आदि लावे तो मुनि कैसा लेवे यह दिखाते हैं—

यहाँ ठहरे हुए उस साधुको देनेके लिये गृहस्थ आहार-पानी लावे तो उसमेंसे जो अकल्पनीय-मुनिके लिये अग्राह्य है उसे नहीं लेवे, यदि कल्पनीय-ग्राह्य हो तो लेवे ॥ २७ ॥

फिर कैसे आहारको नहीं ले इस बातको कहते है—

आहारको लाते हुए यदि गृहस्थ उसमेंसे यहाँ कुछ इधर उधर बिखेर (गिरा) दे तो साधु देनेवाले(ली) से कहे कि मुझे इस प्रकारका आहार नहीं कल्पता है ॥ २८ ॥

इसी प्रकार—बेइन्द्रियादि प्राणिओंको और बीज, हरित वगैरह एकेन्द्रियोंको पांवसे कुचलती हुई अगर भिक्षा दे तो मुनि असंयम करनेवाली समझकर उस भिक्षाको छोड दे अर्थात् वैसी भिक्षा नहीं ले ॥ २९ ॥

उसी प्रकार—भिक्षादाता यदि प्रासुक आहारको सचित्तयुक्त दूसरे भाजनमें लेकर या सचित्तपर रखकर देवे या साधुके लिये सचित्तसे स्पर्श आदि संघट्टकर अथवा सचित्त जलको हिलाकर देवे तो मुनि ऐसी भिक्षा नहीं लेवे ॥ ३० ॥

अप्कायकी यतनाको पृथक् करके कहते हैं—

सचित्त पानीमें अवगाहन कर या पानीको हिलाकर यदि दाता साधुके लिये आहार-पानी लावे तो ऐसे आहार लानेवालेको मुनि कह दे कि मुझे इस तरहका आहार नहीं कल्पता है ॥ ३१ ॥

फिर—गृहस्थ यदि साधुको भिक्षा देनेके लिये सचित्त जलसे हाथ, कडछी या अन्य भाजनोंको धोकर उस पुरःकर्मयुक्त हाथ आदिसे भिक्षा दे तो साधु देनेवालेको कह देवे कि मुझे ऐसा आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ ३२ ॥

॥ ३१ ॥

इसी प्रकार—भिक्षा देनेवालेका हाथ यदि सचित्त पानीसे गीला हो या हाथकी रेखाओंमें कुछ गीलापन दिखता हो, तथा दाताका हाथ सचित्त रज-मिट्टी अथवा सचित्त ऊसर-क्षारसे भरा हो या हरिताल, हिंगुल,

मैनशील व अञ्जन और लोणसे भरा हो (तो साधु देनेवालेको कह देवे कि इस तरहका आहार लेना मुझे नहीं कल्पता है) ॥ ३३ ॥



ऐसेही गेरू, पीली मट्टी, सफेद मिट्टी याने खडी, तथा सचित्त फिटकिरी अथवा चावल आदिका पिष्ट-अर्थात् पानीमें चावलको कुछ काल रखकर फूल जानेके बाद पीसा हुआ, कुक्कुस-पीसा हुआ हलदी धाना आदि मसाला, इन सब वस्तुओंमेंसे किसी एकसे भी भरे हुए हाथको कृत-युक्त समझना चाहिये, अस्त्रसे काटे गये कोंढा खरबूजा आदिके बारीक टुकडोंसे भरे हुए हाथको 'उत्कृष्ट' समझना चाहिये, अथवा कूटे हुए इमली आदिके पत्तोंके टुकडोंसे भरे हुए हाथको उत्कृष्ट समझना चाहिये । इसी प्रकार-जो हाथ साग भाजी आदिसे भरा न हो उसे 'असंसृष्ट' और जो भरा हुआ हो उसे संसृष्ट समझना चाहिये ॥ ३४ ॥

ऐसे हाथोंसे कोई भिक्षा देवे तो मुनिको क्या करना चाहिये सो आगेके श्लोकमें कहते हैं—

जिस आहारको लेनेमें पश्चात्कर्म हो अर्थात् देनेलायक आहार देनेके बाद जहाँ पात्र या हाथ धोए जाँय ऐसा आहार अगर असंसृष्ट-विना भरे हुए हाथसे या कडछीसे अथवा पात्रसे दिया जाय तो भी मुनि वैसे आहारको नहीं चाहे, यदि पश्चात्कर्मरूपदोषसे रहित हो तो लेवे ॥ ३५ ॥

अचित्त व निर्दोष अन्न आदिसे भरे हुए हाथ, चम्मच और भाजनसे दिये जाते आहारको साधु चाहे याने लेवे, अगर वह आहार अन्य दोषोंसे रहित हो ॥ ३६ ॥

कैसे दातासे आहार लेना और कैसेसे नहीं लेना ? इस प्रसङ्गमें विधिनिषेध कहते हैं—



---

१. इनमें सचित्त यह विशेषण सबके साथ समझें ।
२. जिनमें कण मिले रहनेकी विशेष आशङ्का हो उसे कुक्कुस कहते हैं।

एकसाथ दो व्यक्ति भोजन करते हों उनमेंसे एक देना चाहे तो साधु वैसा एककी इच्छासे दीयमान आहार नहीं लेवे, किन्तु दूसरेकी भी इच्छा देखे याने यह देना दूसरेको इष्ट है या नहीं उसके इस भावको आकृति आदिपरसे समझे ॥ ३७ ॥

यदि दो भोजन करनेवालोंमेंसे दोनों निमन्त्रण करें अर्थात् आहार लेनेकी प्रार्थना करें और जो वहाँ आहार निर्दोष हो तो साधु दिये जानेवाले उस आहारको चाहे याने लेवे ॥ ३८ ॥

फिर आहार लानेकी विधि कहते हैं—गर्भवती स्त्रीके लिये अनेक प्रकारकी मिठाई आदि खाने पीनेकी वस्तुएं बनी हों और वह गर्भवाली स्त्री उसे खाती हो तो उस आहारको छोड देवे। अगर उसके खा लेनेपर बचा हो तो मुनि ले सकता है ॥ ३९ ॥

ऐसेही अगर पूर्ण समयवाली गर्भवती स्त्री खडी हुई साधुको आहार देनेके लिये बैठे, अथवा बैठी हुई आहार देनेके लियेही फिर खडी होवे, तो इस प्रकार गर्भवतीके ऊठने बैठनेसे दिया जाता वह आहार-पानी साधुके लिये अग्राह्य होता है, इसलिये साधु देनेवालीको कहे कि मुझे ऐसा आहार लेना योग्य नहीं है ॥४०-४१॥

इसी प्रकार—बालक या बालिकाको दूध पिलाती हुई माता या अन्य स्त्री यदि उस बच्चेको रोते हुए छोडकर मुनिके लिये आहार-पानी लावे ॥ ४२ ॥

तब मुनि क्या करे? इसपर कहते हैं—वह आहार-पानी मुनिओंके लिये अग्राह्य होता है, इसलिये मुनि देनेवालीको कहे कि यह आहार लेना मुझे नहीं कल्पता है ॥ ४३ ॥

अब शङ्कावाले पदार्थोंके विषयमें कहते हैं—जिस आहार-पानीके विषयमें ऐसी शङ्का हो कि यह कल्पनीय है या अकल्पनीय? तो साधु ऐसे शङ्कायुक्त आहार देनेवालीसे कहे कि मुझे यह आहार कल्पनीय नहीं है ॥ ४४ ॥

फिर कैसा आहार नहीं लेना चाहिये इसपर कहते हैं—जो आहार पानीके घडेसे अथवा पीसनेकी शिला व खरलसे ढका हो तथा पीठ या बांटनेसे ढका हो या किसी भी मिट्टी आदिके लेप या लाख आदि चिपकानेवाले चिकने पदार्थसे मुंह बन्द कर किसी पात्रमें रक्खा हो ॥ ४५ ॥

और दाता साधुके लियेही उस ढककर रक्खे हुए आहारके पात्रको खोले व खोलकर देवे, तो देनेवालेसे साधु कहे कि मुझे ऐसा आहार नहीं कल्पता है ॥ ४६ ॥

फिर—जिस आहारके लिए साधु अपनी बुद्धिसे ऐसा जाने या गृहस्थके मुंहसे सुने कि-अशन, पान और खाद्य तथा लवंग आदि स्वाद्य-ये सब पदार्थ केवल दानमें देनेके लिये बनाये गए हैं ॥ ४७ ॥

तो इस प्रकारका आहार-पानी साधुओंके लिये निषिद्ध है, ऐसा समझकर पूर्वोक्त आहार देनेवालेको साधु कहे कि यह आहार-पानी मुझे नहीं कल्पता है ॥ ४८ ॥

अगर साधुके जानने या सुननेमें ऐसा आवे कि ये अशन, पान, खाद्य, स्वाद्यरूप, आहार केवल पुण्य-निमित्त बने हैं, तो पुण्यके लिये बना होनेसे वह आहार-पानी साधुके लिये निषिद्ध है ऐसा समझकर साधु देनेवालेसे कहे कि मुझे ऐसा आहार नहीं कल्पता है ॥ ४९-५० ॥

फिर—जो साधु अपने अनुभवसे जाने और दूसरेसे सुने कि यहाँ अशन वा पान, खाद्य व स्वाद्य ये सब याचकोंके लिये बने हैं, तो वह आहार-पानी साधुओंके लिये निषिद्ध है इसलिये साधु देनेवालेको कहे कि ऐसा आहार लेना मुझे नहीं कल्पता है ॥ ५१-५२ ॥

अशन या पान तथा खाद्य और स्वाद्य यह चतुर्विध आहार शाक्य आदि साधुओंके लिये बना है ऐसा साधु स्वयं जाने या किसीके मुंहसे सुने ॥ ५३ ॥

तो दोषयुक्त होनेसे वह आहार-पानी साधुओंके लिये ग्राह्य नहीं होता है इसलिये साधु देनेवालेको कहे कि ऐसा आहार मुझे नहीं कल्पता है ॥ ५४ ॥

फिर—निषिद्ध आहारकाही स्वरूप कहते हैं—जो आहार साधुओंके उद्देशसे दहीमें ओदन मिलाकर करंबक (करवा) आदिकी तरह बनाया हो, या खरीदा हो, तथा आधाकर्मके अंशसे मिश्रित या सामनेमें लाया हुआ हो अथवा पहलेसे सीझते हुए आहारमें पीछे साधुके निमित्तसे फिर डालके बनाया गया हो और दुर्बलसे छीना हुआ तथा अपने व 'साधुके लिये सम्मिलित बनाया हुआ मिश्र हो तो उपरोक्त दोषवाले आहारको साधु छोड दे अर्थात् नहीं लेवे ॥ ५५ ॥

शङ्का दूर करनेके लिये साधु क्या करे? इसपर कहते हैं—उस शङ्कायुक्त आहारकी उत्पत्तिको 'मुनि देनेवालेसे पूछे कि यह आहार किसके लिये और किसने बनाया है? सुनकर' शङ्कारहित समझे तो उस शुद्ध आहारको साधु लेवे ॥ ५६ ॥

जो अशन या पान तथा खाद्य और स्वाद्य पदार्थ सचित्त फूलोंसे अथवा सजीव बीज या हरीसे मिले हुए हों, तो यह इस प्रकारका आहार-पानी साधुके लिये अग्राह्य होता है इसलिये साधु देनेवालेको कहे कि ऐसा आहार-पानी मुझे नहीं कल्पता है ॥ ५७-५८ ॥

वैसेही—जो अशन व पान एवं खाद्य तथा स्वाद्य पदार्थ पानीपर रक्खे हों अथवा कीडीनगरा और काईपर रक्खे हों, तो इस प्रकारका यह आहार-पानी साधुके लिये लेनेलायक नहीं है, इसलिये मुनि देनेवालेको कहे कि मुझे ऐसा आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ ५९-६० ॥

अशन अथवा पान, खाद्य तथा स्वाद्य पदार्थ अगर अग्निपर रक्खे हों और गृहस्थ उस अग्निका संघ-

ट्टन ( स्पर्श ) करके भिक्षा देवे तो इस तरहका वह आहार-पानी साधुओंके लिये अग्राह्य है इसलिये ऐसे आहार देनेवालेको साधु कहे कि मुझे यह आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ ६१-६२ ॥

फिर अग्निकी विराधनासे दिये जाते हुए आहारका निषेध कहते हैं—

ऐसेही—मुनिराजको भिक्षा दूं तबतक चुल्हेकी आग बुझ न जाय इस भयसे उस्सक्किआ-जलती हुई लकडिओंको उसकाकर अर्थात् चुल्हेमें आगे बढाकर, या ओसक्किआ-चुल्हेपरकी चीज जल न जाय इस भयसे जलती लकडिओंको चुल्हेसे बाहर खींचकर, तथा उज्जालिआ-बुझती हुई आगमें एकवार लकडी डालकर, या पज्जालिआ-वारंवार अधिकतासे लकडी डालकर, निव्वाविआ-जल जानेके भयसे आगको एकदम बुझाकर, या उस्सिंचिआ-अधिक भरे हुए पात्रमेंसे गिरनेके भयसे कुछ निकालकर अथवा साधुओंको देनेके लिये चुल्हेपर चढे हुए भाजनसे लेकर, तथा निस्सिंचिआ-जिस बर्तनमें व्यञ्जन आदि उबल रहा हो उस बर्तनसे दूसरे बर्तनमें रखकर अथवा उबलनेवाले भाजनमें जलका सिंचन कर, ओवत्तिआ ओयारिआ-आगपरके बर्तनसे दूसरेमें पलटकर या उसको नीचे उतारकर कोई दाता देवे तो वह आहार-पानी अग्निके संघट्टनसे साधुओंके लिये अग्राह्य है, अतः ऐसे आहार देनेवालेको साधु यों कहे कि मुझे यह आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ ६३-६४ ॥

वर्षा आदि किसी समयमें कीचड व पानी आदिके संक्रमणके लिये अर्थात् इस पारसे उसपार जानेके लिये लम्बी लकडी या बडी शिला रक्खी हो, अथवा ईंट आदि भी जमाये हों, और वे सब हिलते हों, तब साधु उन लकडी आदिके अस्थिर संक्रमणसे नहीं जावे, क्योंकि उसपर होकर जानेमें हिंसारूप असंयम देखा गया है, ऐसेही सभी इन्द्रियोंसे समाधिभाववाला साधु प्रकाशरहित और पोले अन्य मार्गसे भी नहीं जावे ॥ ६५-६६ ॥

फिर आहारके सम्बन्धमें कहते हैं—

दाता अगर साधुके लिये ही निसरणी सीढी व बडा पाट या चौकी तथा खटिया और कीलक इनमेंसे किसीको भी ऊंचा करके कोठे व प्रासाद आदिपर चढे और उनके सहारे साधुके लिये आहार लाके दे तो चढकर लाये हुए उस आहारको साधु ग्रहण नहीं करे ॥ ६७ ॥

इस प्रकारके आहार लेनेमें दोष दिखाते हैं--कठिनाईसे चढती हुई वह स्त्री यदि गिर जाय तो हाथ पैरको खंडित करे, चोट पहुंचावे, और पृथ्वीकायिक व जो पृथ्वीके आश्रित हैं उन जीवोंकी भी हिंसा करेगी ॥ ६८ ॥

इस प्रकारके बडे दोषोंको जानकर महर्षि साधु अधिक दोषयुक्त है इसलिये मालासे उतारकर दी हुई भिक्षाको नहीं लेते हैं ॥ ६९ ॥

सूरण आदि कन्द व विदारिका आदि मूल, तथा तालफल आदि प्रलम्ब, वा कटा हुआ पत्रशाक, ये अगर कच्चे हों, ऐसेही तुम्बक-घीयाशाक-कोई २ इसे तुलसी भी कहते हैं-और अदरख ये कच्चे हों तो इन वनस्पतिओंको साधु नहीं लेवे ( आग आदिसे अच्छी तरह प्रासुक हो गये हों तो ले सकते हैं ) ॥ ७० ॥

इसी प्रकार बाजारमें सत्तूका चूर्ण, बोरोंका चून तथा तिलपापडी व द्रवीभूत ( ढीला ) गुड, और चूडा तथा अन्य भी ऐसे मोदक आदि जो अचित्त पदार्थ हैं वे यदि वेचनेके लिये दुकानपर फैलाये हुए हों और अनेक दिनोंसे पडे रहनेके कारण सचित्त धूलिसे लिपटे हों, यदि ऐसी चीजें गृहस्थ साधुको देवे तो साधु देनेवालेसे कहे कि मुझे ऐसा आहार नहीं कल्पता है ॥ ७१-७२ ॥

बहुअस्थिकं-याने गुठलिओंकी अधिकतावाले सीताफल आदि, तथा अनिमिष नामक बहुत कांटेवाला फल ऐसेही अस्थिक और तिंदुककी फल, तथा बिल्व वा इक्षुखंड व शाल्मली (साधु इन फलोंको नहीं लेवे) ॥७३॥



१. प्रायः स्त्रियां भिक्षा देनेवाली होती है, अतः स्त्रीग्रहण किया गया।
२. विशेष जानकारीके लिये मूलकी टिप्पणी देखें।

इन सब फलोंको क्यों नहीं लेना इसको दिखाते हैं—

जिस लिये उपरोक्त वनस्पतिओंमें खानेयोग्य भाग कम होता है और बाहर फेंकनेका भाग बहुत होता है, इसलिये वैसे आहार देनेवालेको साधु कहे कि मुझे ऐसा आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ ७४ ॥

अब पानीके बाबत कहते हैं—उसी प्रकार-आहारग्रहणकी विधिके समानही अच्छे बुरे-अच्छे-द्राक्षापान आदि, बुरे-वर्णाविहीन-पेय पदार्थको अथवा गुडके घडेको धोया हुआ पानी, तथा संस्वेदिम-कठौते आदिको धोया हुआ पानी या पिष्टोदक, तथा चावलोंका पानी ये सब अगर तत्कालके धोये हुए हों तो साधु नहीं लेवे ॥ ७५ ॥

इसीमें विधि कहते हैं—जो पानी अधिक समयका धोया हुआ है ऐसा अपनी बुद्धिसे अथवा देखनेसे समझे या गृहपतिको पूछकर वा किसीसे सुनकर शङ्कारहित जाने तो ( उसको ग्रहण करे ) ॥ ७६ ॥

इसी विषयमें कहते हैं—परीक्षासे निर्जीव बना जानकर वैसे पानीको साधु ग्रहण करे, अगर शङ्कायुक्त हो तो जीभपर रखकर ( चखकर ) निश्चय करे ॥ ७७ ॥

निश्चय करनेकी विधि बताते हैं—हे बहन ! थोडासा पानी मुझे परीक्षार्थ चखनेके लिये हाथपर दो, अग्राह्य होनेपर कहे कि ऐसा अति खट्टा अथवा दुर्गन्धिवाला पानी मेरी प्यास हटानेमें समर्थ नहीं है, इसलिये यह ( अनुपयोगी होनेसे ) मुझे मत दो ॥ ७८ ॥

अत्यन्त खट्टा व दुर्गन्धियुक्त होनेसे जो पानी प्यास हटानेमें समर्थ नहीं है, वैसे पानीको लेते हुए साधु देनेवालीसे कहे कि मुझे ऐसा पानी लेना नहीं कल्पता है ॥ ७९ ॥

और उस तरहका अनुपयोगी पानी बिना इच्छासे या अन्य-मनस्क भावसे अगर ले लिया गया हो, तो उस जलको मुनि न स्वयं पीवे अथवा न दूसरेको भी पीनेके लिये दिलावे ॥ ८० ॥

॥ ३८ ॥

उस जलको नहीं पीवे तो क्या करे? इसपर कहते हैं—एकान्त स्थानमें जाकर वहां निर्जीव स्थानको देखकर यत्नपूर्वक विधिसे उस जलको परठ देवे और परठकर ईर्यापथिक प्रतिक्रमण करे ॥ ८१ ॥

अब भोजनकी विधि कहते हैं—गोचरीमें गया हुआ साधु तपस्या आदि विशेष कारणसे यदि वहीं जल आदिको भोगना चाहे तो निर्जन व निर्जीव ऐसे घरको अथवा किसी भित्ति( दिवाल )के पीछेभागको अच्छी तरह देखकर कही जानेवाली विधिसे वहां आहारादि करे ॥ ८२ ॥

विधि—बुद्धिमान् साधु गृहस्थकी आज्ञा लेकर ऊपरसे ढके हुए उस स्थानमें उपयोगपूर्वक पूंजनीसे हाथ आदि अङ्गोंको पूंजकर संवृत आत्मा होकर वहाँ भोजन करे ॥ ८३ ॥

पूर्वोक्त विधिसे वहाँ आहार करते हुए उस साधुके आहारमें अगर कोई अखाद्य वस्तु निकल जाय, जैसे कि गुठली, कांटा अथवा तृण, लकडीके टुकडे या कंकरी, ऐसे दूसरा भी इस तरहका कोई पदार्थ हो तो निम्नोक्त विधिसे मुनि उसे डाल दे ॥ ८४ ॥

डालनेकी विधि कहते हैं—आहारसे निकले हुए उस पदार्थको साधु हाथसे उठाकर जिस किसी जगहमें फेंक न देवे, तथा न मुंहसे थूंके, फिर करे क्या? तो उस पदार्थको हाथसे लेकर एकान्त स्थानमें चला जावे ॥८५॥

और वहाँ जाकर अचित्त ( निर्जीव ) भूमिको देखकर यतनासे उसे परठ (डाल) देवे और परठकर ईर्यापथिक प्रतिक्रमण करे ॥ ८६ ॥

अगर साधु जहाँ ठहरा हो उस उपाश्रय आदिमें आकरही आहार करना चाहे तो आहारसहित पात्रको लेकर वहाँ आवे, और आकर आहारको व भूमिको सरसरी नजरसे देख ले । आहार करनेकी भूमिको देखकर, ( विशेष विधि कहते हैं— ) 'निस्सही', 'मत्थएण वंदामि' आदि कहते हुए विनयसे प्रवेश करके साधु गुरुके पास ईर्यापथिक सूत्र पढे, और पढकर गुरुके पास आया हुआ प्रतिक्रमण अर्थात् कायोत्सर्ग करे ॥ ८७-८८ ॥

कायोत्सर्गमें क्या करे यह दिखाते हैं—जाने आनेमें, तथा आहार-पानी लेनेमें जो अतिचार लगे हों, उन सब अतिचारोंको साधु क्रमसे जानकर ( हृदयमें धारण करे )। विधिपूर्वक कायोत्सर्गको पूर्ण करके—सरल-बुद्धि व उद्वेगरहित साधु भिक्षामें जो जैसा लिया हो उसकी वैसीही गुरुके पास अविक्षिप्त याने स्थिर चित्तसे अच्छी तरह आलोचना करे ॥ ८९-९० ॥

अज्ञान व विस्मृति होनेके कारण यदि अच्छीतरह आलोचना नहीं हुई हो या कहनेमें पहले पीछे कहा गया हो, अथवा गृहस्थसे भिक्षामें पूर्वकर्म व पश्चात्कर्म किया गया हो, तो उसका फिर प्रतिक्रमण करे और कायोत्सर्गमें बैठा हुआ इसप्रकार विचारे ॥ ९१ ॥

अहो ! तीर्थङ्करोंने साधुओंके लिये कैसी निर्दोष भिक्षावृत्ति बताई है ! जो मोक्ष साधनेका हेतु और साधुओंके देहको धारण करनेवाली है ॥ ९२ ॥

( इसप्रकार ध्यानमें विचारकर ) फिर नमस्कारमन्त्रसे ध्यानको पूर्ण कर अर्थात् पारकर जिनसंस्तव-चतुर्विंशतिस्तव करे, फिर स्वाध्याय करके क्षणभर-कुछ कालके लिये मुनि विश्राम करे ॥ ९३ ॥

फिर—निर्जरारूप लाभको चाहनेवाला साधु विश्राम करता हुआ इस हित अर्थको सोचे कि अगर कोई साधु मेरे आहारसे कुछ अपने लिये लेनेका अनुग्रह करे तो मैं संसारसे तारित-तारा हुआ हो जाऊं ॥ ९४ ॥

इसतरहके विचारके बाद, भोजनके समयमें प्रेमभावसे साधुओंको क्रमके अनुसार निमन्त्रण करे, 'निमन्त्रण करनेसे' यदि कोई साधु उससे लेना चाहे तो उसके साथ वहाँ भोजन करे ॥ ९५ ॥ भोजनकी विधि कहते हैं—

---

१. 'पडिक्कमामि गोयरग्गचरिआए' आदि पाठसे भिक्षा-विशुद्धिका विचार करे ।

२. 'नमो अरिहंताण' कहके कायोत्सर्ग पूर्ण किया जाता है, यही पचपदोंकी वन्दनारूप पूर्णपाठ नमस्कारमंत्र कहाता है ।

निमन्त्रण करनेपर भी अगर कोई साधु उसमेंसे लेना नहीं चाहे तो वह निमन्त्रण करनेवाला साधु खुद अकेलाही प्रकाशवाले स्थान व पात्रमें यत्नपूर्वक नीचे नहीं गिराता हुआ भोजन करे ॥ ९६ ॥

इस विषयको विशेष कहते हैं—शास्त्रोक्त विधिसे मात्त और दूसरेके वास्ते बना हुआ अथवा मोक्षका साधक करके लिये गये उस आहारको साधु समभावसे मधुघृतकी तरह समझकर खा लेवे। वह आहार चाहे तीता अथवा कडुआ या कषायला हो, खट्टा अथवा मिठा या नमकीना हो ( खा लेना चाहिये ) ॥ ९७ ॥

फिर कहते हैं—विधिसे मिला हुआ आहार चाहे हींग आदि संस्काररहित होनेसे अरस हो अथवा बहुत पुराना होनेसे विरस हो, व्यञ्जन आदिसे युक्त या रहित हो, कहके दिया हो अथवा विना कहे दिया हो, व्यञ्जनकी अधिकतासे गीला हो अगर व्यंजनकी कमीसे सूखा हो, बोरके चूर्ण व उडदके बाकलेका भोजन हो, विधिपूर्वक मिला हुआ वह आहार थोडा हो या अधिक भी असारसा हो, निर्जीव वा सर्वथा शुद्ध ऐसे उस आहारकी निन्दा नहीं करे, फिर क्या करे? तो इस बातको कहते हैं—अपनी जाति आदिकी अपेक्षा विना दिखाए व यन्त्र मन्त्र आदिके प्रभावको विना बताए मुधाजीवी साधु विना किसी अपेक्षाके मिले हुए आहारको दोषरहित होकर शान्तिसे भोगे ॥ ९८-९९ ॥

उपसंहार करते कहते हैं—निस्स्वार्थ बुद्धिसे आहार देनेवाले दाता दुर्लभ हैं, और ऐसेही निस्स्वार्थ बुद्धिसे जीनेवाले अर्थात् आहार लेनेवाले साधु भी दुर्लभ हैं। इनके लिये फल कहते हैं—निस्स्वार्थ दाता व निस्स्वार्थ जीवी दोनोंही सुगतिमें जाते हैं ॥ १०० ॥ गुरु-ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ पिण्डैषणा नामक पांचवें अध्ययनका पहला उद्देश समाप्त ॥





# ॥ पांचवाँ अध्ययन ॥

## उद्देश दूसरा।



प्रस्तुत पिण्डैषणा अध्ययनके जो उपयोगी विषय प्रथम उद्देशकमें नहीं कहे गये उनको द्वितीय उद्देशकमें कहते हैं—

पूर्वोक्त विधिसे प्राप्त निर्दोष आहारको चाहे वह सुगन्ध हो या दुर्गन्ध मुनि पात्रको अङ्गुलीसे निर्लेप पूंछकर सब भोग ले ( खा ले ), नीरस आदि कुछ भी छोडे नहीं ॥ १ ॥

साधु उपाश्रयमें अथवा स्वाध्यायभूमिमें या असमञ्जस कार्योंके निषेधसे शय्यारूप नैषेधिकीमें आकर या पूर्वोक्त रीतिसे गोचरीमें गये हुए मठ वगैरहमें आहार करता हुआ साधु अपर्याप्त ( अधूरा ) आहारको भोगकर यदि उस आहारके अल्प होनेसे निर्वाह नहीं हो तो ॥ २ ॥

तब आहारका पुनः प्रयोजन होनेपर पहले कही गई और आगे कही जानेवाली इस प्रधान विधिसे मुनि आहार-पानीकी गवेषणा करे ॥ ३ ॥

भिक्षाके लिये किस समय जाना? इसपर कहते हैं—समयपरही साधु भिक्षाके लिये जावे और उचित समयसेही पीछा लौट आवे, और अकालको छोडकर स्वाध्याय भिक्षा आदि जिस समयका जो कार्य हो उसको उसी समयपर करे ॥ ४ ॥

अकालमें विचरनेवाले मुनिको दूसरा साधु कहता है—हे साधो! यदि तू अकालमें भिक्षा आदिको जाता है, और कालको नहीं देखता तो इससे स्वयं अपनी आत्माको पीडित करता है। सन्निवेश अर्थात् ग्राम आदिको भी बुरा कहता है ( सन्निवेशकी भी निन्दा करता है ) ॥ ५ ॥

अकालभ्रमणमें उपरोक्त दोष समझकें साधु क्या करे? इसे दिखाते हैं—भिक्षाका काल होनेपर साधु भिक्षाके लिये जावे व शक्तिपूर्वक पुरुषार्थ करे, कभी नहीं मिला तो भी लाभ नहीं हुआ ऐसा समझकर चिन्ता नहीं करे, किन्तु इस तरह वीर्याचारकी आराधना और अलाभसे अनायास तपकी आराधना हुई समझकर सहन करे ॥ ६ ॥

अब क्षेत्रसम्बन्धी यतना कहते हैं—उसी प्रकार-काल सम्बन्धी यतनाकी तरहही गोचरीमें जाते हुए साधुको अन्न आदिके निमित्त आए हुए अच्छे बुरे अनेक प्राणी मार्गमें मिल जांय तो साधु उनके सन्मुख नहीं जावे, किन्तु उनको कष्ट न हो उस प्रकार यतनासे जावे ॥ ७ ॥

फिर गोचरीमें गया हुआ साधु क्या नहीं करे? यह कहते हैं—गोचराग्र याने प्रधानभिक्षामें गया हुआ साधु कहींपर भी नहीं बैठे, और न वहाँ बैठकर विस्तृत धर्मकथाही कहे ॥ ८ ॥

अब द्रव्यसम्बन्धी यतना कहते हैं—गोचरीमें गया हुआ साधु अर्गला, परिघा तथा द्वार व कपाटोंको अवलम्बन कर अर्थात् पकड़कर मुनि खड़ा नहीं रहे ॥ ९ ॥

अब भावयतना दिखाते हैं—आहार अथवा पानीके लियेही गृहस्थके द्वारपर श्रमण या ब्राह्मण, कृपण अथवा दरिद्र ( भिखारी ) आ रहे हों तो आते हुए उनको उलंघन कर-पीछे हटाकर साधु घरमें प्रवेश नहीं करे, और न उनकी दृष्टिके समक्ष खड़ा भी रहे, फिर क्या करे? तो एक तरफ जाकर जहाँपर दिख नहीं पड़े वहाँ ठहर जाय ॥ १०-११ ॥

ऐसा नहीं करनेपर दोष दिखाते हैं—लांघकर जानेसे अथवा सामनेमें खड़ा रहनेसे याचकको या उस दाताको या दोनोंको लाभमें अन्तराय और देनेमें असुविधा आदि कारणोंसे कदाचित् अप्रीति उत्पन्न हो, और प्रवचन-सिद्धान्तकी लघुता भी होवे इसलिये मुनि एकान्त जाकर ठहरे ॥ १२ ॥

अब वहाँ जानेकी विधि कहते हैं—दातासे निषेधको पाकर अथवा दानको पाकर वहाँसे उन साधु, ब्राह्मण, दरिद्र व भिखारिओंके लौट जानेपर मुनि वहाँ आहार-पानीके लिये चला जावे ॥ १३ ॥

लाल कमल, नील कमल अथवा कुमुद-चन्द्रकिरणसे विकसित होनेवाला कमल, तथा मगदन्तिका और इस तरहके दूसरे बेला मोगरा आदि सचित्त फूल तोडकर अगर कोई आहार-पानी देवे ॥ १४ ॥

ऐसे सचित्त फूल आदिको जिसमें परितापना हो वैसा वह भक्त पान-आहारपानी साधुओंके लिये अकल्पनीय है, इसलिये ऐसे आहार-पानी देनेवालेको साधु कहे कि मुझे यह आहार-पानी नहीं कलपता है ॥ १५ ॥

गृहस्थके घरपर उत्पल, पद्म आदि कमलोंके फूल या चन्द्रविकासी कुमुद आदिके फूल, या मगदान्तिका-मोगरा आदिके फूल हों अथवा दूसरे अनेक तरहके फूल हों, पहले कटे हुए भी यदि वे फूल सचित्त हों और उन सचित्त फूल आदिका संमर्दन-संघट्टन करके गृहस्थ आहार-पानी देवे तो वह आहार-पानी साधुओंके लिये अग्राह्य है, इसलिये ऐसे आहार देनेवालेको साधु कहे कि मुझे यह आहार नहीं कलपता है ॥ १६-१७ ॥

किस तरहके वनस्पतिको साधु नहीं लेवे इस बातको दो गाथाओंसे कहते हैं—कमलका कन्द अथवा विरालिकारूप पलाशका कन्द तथा चन्द्रविकासी कुमुद व कमलनाल, और मृणालिका याने कमलनालके बीचमें रहनेवाले सूत्ररूप तंतु, और सर्षपनालिका-सरसोंके डांट (डंट), व उसके टुकडे-उपरोक्त चीजें अगर शस्त्रपरिणत-सर्वथा निजीव नहीं हुई हो तो ( साधु नहीं लेवे ) ॥ १८ ॥

वृक्षका अथवा मधुर तृणका या अन्यभी किसी हरीका पत्ता-पल्लव यदि कच्चा है तो साधु उसको छोड दे अर्थात् नहीं लेवे ॥ १९ ॥

१. वृत्तिकारने इस शब्दके दो अर्थ किये हैं, जैसे—मेत्तिका अथवा मल्लिका-मालती । इन दो अर्थोंमेंसे अन्तिम अर्थही उचित मालूम होता है ।

जिस फलीमें बराबर बीज-दाने नहीं पडे हों ऐसी मूंग आदिकी फली यदि कच्ची हो तथा एकबार भूनी गई हो, गृहस्थ यदि वैसा आहार देता हो तो देनेवालेको साधु कहे कि मुझ ऐसा सचित्त या शंकायुक्त आहार लेना नहीं कल्पता है ॥ २० ॥

फिर—इसीप्रकार साधु अग्नि आदिसे विना सिझाए हुए बोर, वंशकरेला तथा श्रीपर्णी नामके फलोंको व तिलपापडीको तथा कच्चे नीमफलोंको नहीं लेवे ॥ २१ ॥

उसी प्रकार—पीसे गए चावल या चावलोंका चून, शुद्ध पानी-धोवन तथा गर्म पानी-पूरा गरम नहीं बना हुआ या ठंडा होकर फिरसे सचित्त बना हुआ, तिलपिष्ट-भींजे हुए तिलोंको पीसकर बनाया गया पीठ, व सरसोंकी खली-उपरोक्त पदार्थ कच्चे हों तो साधु नहीं लेवे ॥ २२ ॥

इसी प्रकार—कपित्थ-कोंठका फल तथा मातुलिङ्ग-बिजोरेका फल, मूला और उसकी गांदल जो कच्ची या अग्नि आदि शस्त्रसे परिणत नहीं है उसको साधु मनसे भी नहीं चाहे ॥ २३ ॥

इसी प्रकार—फलोंके चूर्ण व यव आदि बीजोंका चूर्ण व बिभीतक-बहेडा और प्रियालफल[1] इनको कच्चा जानकर अर्थात् सचित्त समझकर मुनि छोड दे, नहीं लेवे ॥ २४ ॥

सामूहिक और शुद्ध भिक्षाका निमित्त लेकर साधु सदा ऊंच नीच कुलोंमें जावे, निर्धन होनेसे नीच कहानेवाले कुलको छोड कर धन मानकी दृष्टिसे ऊंचे कुलमें नहीं जावे अर्थात् सधन, निर्धन, सभी कुलोंमें जावे ॥ २५ ॥

विद्वान् मुनि दीनतारहित जीवन-निर्वाहकी वृत्तिको खोजे, यदि गवेषणा-खोज करनेपर भी योग्य

[1]. भाषामें रायणफल भी कहते हैं।

आहार नहीं मिले तो दुःख नहीं करे, और आहारके मिलनेपर मूर्च्छारहित उसके परिणामको-जाननेवाला मुनि आहार-सम्बन्धी शुद्धिकी खोजमें सावधान रहे ॥ २६ ॥

और इस प्रकार विचार करे—गृहस्थके घरमें अनेक प्रकारके खाद्य स्वाद्य आदि आहारोंकी अधिकता है, फिर भी गृहस्थ कृपणता आदि कारणसे उन आहारोंमेंसे नहीं देवे तो भी विद्वान् साधु वहाँ क्रोध नहीं करे, अपनी इच्छासे गृहस्थ देवे चाहे नहीं देवे यह उसकी इच्छाकी बात है, मुनि इसमें विरुद्ध विचार नहीं करे॥२७॥

इसी बातको स्पष्ट कहते हैं—प्रत्यक्षमें वस्तुओंके दिखते रहनेपर भी यदि गृहस्थ शय्या, आसन, वस्त्र अथवा आहार व पानी नहीं देवे तो भी साधु नहीं देनेवाले उस गृहस्थपर क्रोध नहीं करे ॥ २८ ॥

स्त्री अथवा पुरुष, तरुण या वृद्ध, ये सब जब वन्दना कर रहे हों तब उनसे साधु कुछ नहीं मांगे और वस्तुके नहीं मिलनेपर कटु वचन नहीं बोले ॥ २९ ॥

अगर कोई वन्दना नहीं करे तो साधु उसपर क्रोध नहीं करे और राजा आदिके वन्दन करनेपर अहङ्कार भी नहीं करे, इस प्रकारसे भगवानकी आज्ञा पालनेवाले साधुकी साधुता ( साधुपन ) अखण्ड रहती है ॥ ३० ॥

अपने पक्षमें चोरीका निषेध कहते हैं—मेरे लाए हुए इस सरस आहारको दिखानेपर आचार्य उपाध्याय आदि स्वयं नहीं ले लें, इस विचारसे कोई जघन्य विचारवाला साधु कभी उत्तम आहारको पाकर लोभसे छिपाता है ॥ ३१ ॥

ऐसा करनेमें दोष दिखाते हैं—जिसको पापपूर्ण अपना मतलबही मुख्य है ऐसा लोभी साधु आहारके विषयमें बहुत पापसञ्चय करता है, वह साधु जिस किसी आहारसे सन्तुष्ट करनेलायक नहीं होता और असन्तोषी होनेसे निर्वाण अर्थात् मुक्तिको भी नहीं पाता है ॥ ३२ ॥

अब परोक्षमें हरण करनेवालोंको कहते हैं—कोई एक साधु कभी अनेक प्रकारके आहार-पानीको पाकर उसमेंसे अच्छा २ मार्गमें खाकर वर्ण व रसरहित साधारण आहारको उपाश्रयमें लावे ॥ ३३ ॥

ऐसा करनेमें कारण दिखाते हैं—उपाश्रयमें रहनेवाले ये साधु सच्ची बात न मालुम हो तबतक मुझे जानें कि यह साधु आत्मार्थी है, सन्तुष्ट होकर प्रान्त अर्थात् असार आहारको भी रुक्षवृत्तिवाला बनकर सेवन करता है तथा साधारण आहारसे सन्तुष्ट करनेलायक है ॥ ३४ ॥

इस प्रकार पूजाके लिये यशको चाहनेवाला तथा मान सन्मानका अर्थी वह साधु बहुत पापोंको उत्पन्न करता है और मायाशल्यको भी करता है ॥ ३५ ॥

अपने संयमकी रक्षा करता हुआ मुनि सुराको अथवा प्रसन्ना व मेरक या वैसेही सीधु आदि अन्य भी किसी मादक मद्यको केवलीकी साक्षीसे नहीं पीवे ॥ ३६ ॥

जो साधु धर्मसहायसे रहित एकान्तमें मुझे कोई नहीं जानता है ऐसा समझकर मद्य पीता है वह भगवदाज्ञाका विरोधी होनेसे भगवानका चोर है, हे शिष्यों! उस मद्यपीके दोषोंको देखो और उसकी 'निकृति'-मायाको मुझसे सुनो ॥ ३७ ॥

उस मद्यपी साधुकी मद्यमें आसक्ति-प्रीति बढती है, और झूंठ कपट भी बढता है। तथा अयश बढता है, मद्य नहीं मिलनेसे अशान्ति बढती है, इसप्रकार मद्यपीका असाधुपन निरन्तर बढता रहता है ॥ ३८ ॥

यह मद्यपी साधु-चोर अपने कुकर्मोंसे घबराया रहता है, वैसे वह दुर्बुद्धि साधु-अपने कर्मोंसे सदा, विन्तित रहता है, इस तरहका साधु मरण समयमें भी संवरकी आराधना नहीं कर पाता है ॥ ३९ ॥

इस प्रकारका व्यसनी साधु आचार्योंकी तथा अन्य साधुओंकी भी आराधना नहीं करता, गृहस्थ भी उसकी निन्दा करते हैं, जिसलिये कि वे उस मद्यपीके आचरणको जानते हैं ॥ ४० ॥

इसी बातको उपसंहारमें कहते हैं—इसतरह दुर्गुणोंको धारण करनेवाला और सद्गुणोंको छोडनेवाला ऐसा मद्यपी साधु मरणसमयमें भी संवरधर्मकी ठीक आराधना नहीं करता है ॥ ४१ ॥

ऐसा समझकर क्या करना चाहिये ? इस बातको आगे कहते हैं—बुद्धिमान् साधु मद्यपानरूप प्रमादसे अलग रहकर तपस्याको करता है तथा प्रणीत अर्थात् सरस-स्निग्ध आहारको भी छोडता है और मैं तपस्वी हूँ ऐसे अहङ्कारसे भी रहित होता है ॥ ४२ ॥

हे शिष्यों ! उस सुसाधुके कल्याणस्वरूप संयमको देखो, जो कि मोक्षरूप निरुपमसुखका साधन होनेसे विपुल-विशाल है, और अनेक साधुओंसे पूजित व जो मोक्षरूप अर्थसे युक्त है ऐसे संयमको मैं कहूंगा, मुझसे सुनो ॥ ४३ ॥

इसप्रकार—अप्रमाद आदि गुणोंको देखने व धारण करनेवाला और दुर्गुणोंको छोडनेवाला वैसा साधु मरणसमयमें भी संवरधर्मकी आराधना करता है ॥ ४४ ॥

तथा—वैसा गुणयुक्त साधु आचार्योंकी और अन्य साधुओंकी भी सेवा करता है, गृहस्थ भी वैसे संयमी साधुको जिसलिये गुणयुक्त जानते हैं इसलिये पूजते हैं अर्थात् सेवा करते हैं ॥ ४५ ॥

जो साधु तपका मतका और रूपका चोर है तथा आचार और भावोंका चोर है अर्थात् तप, व्रत, रूप, भाव, आचार आदि गुणोंको न होनेपर भी कपटसे,अपनेमें दिखाना चाहता है वह मनुष्य किल्बिषी देव-पनको अर्थात् देवोंमें नीचपदको प्राप्त करता है ॥ ४६ ॥

देवभवको पाकर भी वह साधु पूर्वोक्त कपटक्रियाके कारण किल्विषी देवोंमें पैदा होकर भी वहाँ ऐसा नहीं समझता कि मुझे क्या करनेसे यह फल मिला है ॥ ४७ ॥



उस देवभवसे च्युत होकर भी वह साधु मनुष्यभवमें बोकडोंकी तरह मूकपन-गूंगापन-को प्राप्त करता है तथा परम्परासे नरक व तिर्यङ् योनिको पाता है जहाँ कि उसको जिनधर्मकी प्राप्ति दुर्लभ होती है ॥ ४८ ॥

अब इस विषयका उपसंहार करते हैं—मर्यादाशील साधु ज्ञातपुत्र श्रीमहावीरसे कहे गए इन दोषोंको देखकर थोड़ा भी छल-कपट व मृषावादको छोड देवे अर्थात् इन्हें आचरणमें नहीं आने देवे ॥ ४९ ॥

साधु भिक्षाकी एषणा-आहारशुद्धिको तत्त्वोंके जानकार मुनिओंसे सीखकर उस विषयमें इन्द्रियोंके उपयोगको रखले और उत्तमसंयमी गुणवान् होकर विचरे अर्थात् भिक्षाकी समाचारीका ठीकसे पालन करे ॥ ५० ॥ गुरु-ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ पिण्डैषणा नामका पांचवाँ अध्ययन समाप्त ॥



## ॥ छट्ठा अध्ययन ॥

अब छट्ठे अध्ययनकी व्याख्या करते हैं। पांचवें अध्ययनसे इसका सम्बन्ध इस प्रकार है—पांचवें अध्ययनमें साधुओंके लिये भिक्षा-विशुद्धि अर्थात् शुद्धभिक्षा पानेके उपाय कहे गए हैं, गोचरीमें गए हुए मुनिओंसे यदि कोई उनका आचार पूछे तो मुनि वहां विस्तारपूर्वक नहीं कहकर उपाश्रयमें आकर कहें। इसी विचारसे छट्ठे अध्ययनमें साधुओंके आचारगोचरको कहते हैं—

विशिष्टज्ञान व क्षायोपशमिक आदि दर्शनसे सम्पन्न तथा संयम और तपमें लीन ऐसे[1] आगमके जानकार आचार्य जो कि साधुके उतरनेयोग्य उद्यानमें ठहरे हुए हैं॥ १॥

उद्यानमें विराजमान उन आचार्योंको राजा और राजमन्त्री, ब्राह्मण अथवा क्षत्रिय आदि स्थिरचित्त होकर पूछते हैं कि हे पूज्य महाराज! आपका आचारगोचर (क्रियाकलाप) कैसा है?॥ २॥

इसप्रकार उन राजा आदिसे पूछे गए स्थिरचित्त याने शान्तहृदय व जितेन्द्रिय तथा सर्व जीवोंके हितकारी ऐसे विचक्षण आचार्य महाराज आसेवना व ग्रहणारूप शिक्षासे युक्त होकर धर्मकथा कहते हैं॥ ३॥

हे भव्यजीवों! तुम धर्मका मुख्य फल जो मोक्ष है उसको चाहनेवाले साधुओंके आचारगोचरको हमसे सुनो, जो कि सम्पूर्ण आचार कर्मशत्रुओंके चलते भयङ्कर है और साधारण जीवोंसे दुराश्रय याने दुःखसे अपनानेयोग्य है॥ ४॥

लोकमें जो संयमधर्म अत्यन्त दुष्कर है उस आचारका ऐसा वर्णन दूसरे प्रवचनोंमें नहीं है, मोक्षके हेतु-

---

१. अनुवादमें आदरके लिये बहुवचन किया गया है।

रूप संयमस्थानको भजनेवाले साधुओंके लिये इस तरह आचारधर्मका वर्णन जिनमतसे अन्यत्र न कहीं हुआ न होगा ॥ ५ ॥



बाल, वृद्ध, रोगी और निरोगी इन सबोंके लिये जो गुण अखण्ड व अस्फुटित रूपसे थोडीवहुत भी विराधना विना किये पालन करनेलायक हैं, वे गुण जैसे हैं वैसेही उन्हें सुनो ॥ ६ ॥



अज्ञानी साधु जिन दश और आठ अर्थात् अठारह स्थानोंको लेकर अपराध करता है, उनमेंसे किसी एक स्थानमें भी प्रमाद करनेवाला साधु निर्ग्रन्थ-धर्मसे गिरता है अर्थात् भ्रष्ट होता है ॥ ७ ॥

संख्यामात्रसे कहे हुए इन अठारह स्थानोंके परिचयको संक्षेपमें कहते हैं—वर्जनीय अठारह स्थान, जैसे—छह व्रतोंकी तथा छहकायिक जीवोंकी विराधना करना ये बारह स्थान हुए, और अकल्पनीय पिण्ड लेना १ गृहस्थोंके भाजनपात्रोंसे काम लेना १ पलंगपर सोना बैठना ३ गृहस्थोंके घरोंमें विना खास कारण बैठना ४ स्नान करना ५ शृङ्गार करना ६, इस प्रकार सबको मिलानेसे १८ स्थान हुए। प्राचीन वृत्तिकारोंने इस गाथाको निर्युक्तिगत मानी है ॥ ८ ॥

अब इन १८ स्थानोंमेंसे एक एकका वर्णन करते हैं—उन अठारह स्थानोंमें अहिंसाके अनासेवनको भगवान् महावीरने पहला पापस्थान बताया है, धर्मसाधनरूपसे यही अहिंसा निपुण देखी गई है, क्योंकि इस अहिंसासेही सब जीवोंकी रक्षा होती है, अन्यत्र नहीं ॥ ९ ॥

संसारमें जितने जीव हैं वे चाहे स्थावर हों या त्रस हों, जानते हुए या अजानपने उन जीवोंकी हिंसा करे नहीं, और दूसरोंसे करावे भी नहीं ॥ १० ॥



हिंसात्यागमें कारण दिखाते हैं—सभी जीव जीना चाहते हैं, मरना कोई नहीं चाहते हैं, इसलिये दुःखके हेतु होनेसे रौद्र ऐसे प्राणिवध( हिंसा )को साधु छोडते अर्थात् नहीं करते हैं ॥ ११ ॥

अब मृषावादरूप दूसरा स्थान कहते हैं—अपने लिये या दूसरोंके लिये साधु पीडाकारी व झूंठ बोले नहीं, क्रोधसे वा मान, माया, लोभसे अगर भय, हास्य आदि कारणसे दूसरोंसे भी वैसे वचन बोलावे नहीं ॥१२॥

क्योंकि मृषावाद निश्चयसे समस्त संसारमें सब साधुओंसे निन्दित है, और जीवोंके अविश्वासका कारण है। इसलिये साधु मृषावादको छोड देवे ॥ १३ ॥

अब तीसरे स्थानको कहते हैं—द्विपद आदि सचित्त अथवा सुवर्ण आदि-अचित्त वा मूल्यसे तथा माप तोलसे थोडा अगर बहुत, किंबहुना दांतोंको साफ करनेके लिये तृणमात्र भी जिसके अवग्रहमें है उससे विना मांगे-( नहीं लेवे ) ॥ १४ ॥

पूर्वोक्त अदत्त वस्तुओंको साधु स्वयं कभी लेते नहीं तथा दूसरोंको लेनेकी प्रेरणा करते नहीं, अथवा लेनेवाले अन्यकी भी अनुमोदना नहीं करते ॥ १५ ॥

तीसरा स्थान कह चुके अब चौथे स्थानको कहते हैं—अब्रह्मचर्य-कुशीलपना घोर-भयङ्कर है, और प्रमाद अर्थात् सब तरहकी गलतिओंकी जड है, इसलिये चारित्रभङ्गके कारणोंको छोडनेवाले मुनि इस मैथुनसंयोगका आचरण नहीं करते ॥ १६ ॥

अब्रह्मत्यागका कारण कहते हैं—अनन्त संसारका कारण होनेसे जो जिनवचनके जानकारोंसे दुराराध्य है, ऐसा यह मैथुनसेवन अधर्मकी जड और बडे २ दोषोंकी उत्पत्तिका हेतु है, इसलिये निर्ग्रन्थ मुनि इस मैथुनसंसर्गको त्याग देते हैं ॥ १७ ॥

अब पांचवाँ स्थान कहते हैं—जो साधु ज्ञातपुत्र अर्थात् महावीरके वचनोंमें रत-तल्लीन रहनेवाले हैं, वे पचाया हुआ अचित्त लवण तथा समुद्रीय लवण याने सचित्त लवण, तथा तेल, घी, और पतला गुड आदि पदार्थोंको रात्रिमें रखना नहीं चाहते हैं ॥ १८ ॥

सन्निधिकरणमें दोष दिखाते हैं—यह संचयकरण लोभका अनुभाव है, इसलिये तीर्थङ्कर आदि ऐसा मानते हैं कि जो किसीभी तरहका सञ्चय करता है वह भावसे गृहस्थ है, प्रव्रजित-साधु नहीं है ॥ १९ ॥

फिर साधुओंका वस्त्र आदि धारण करना भी सञ्चय करना होगा? इसपर कहते हैं—जो भी वस्त्र पात्र अथवा कम्बल और पादप्रोंछन है वह भी संयम व लज्जाके लियेही साधु धारण करते हैं और मूर्च्छारहित भोगते हैं ॥ २० ॥

इस प्रकार साधुके उस सकारण वस्त्रादि धारणको परिग्रह नहीं कहा है किन्तु स्व-परके रक्षक ज्ञातपुत्र-श्रीमहावीरने मूर्च्छा याने आसक्तिको परिग्रह कहा है, उनसे निश्चय समझकर ऐसा महर्षि गणधरका कहना है ॥ २१ ॥

उपकरणोंके अभावमें भी मूर्च्छा हो सकती है तो वस्त्र आदि उपकरणोंके होनेपर कैसे नहीं होगी? इसपर कहते हैं—योग्य क्षेत्र और योग्य कालमें ( सब जगह ) शास्त्रोक्त उपकरणोंसे युक्त भी मुनि जीवोंकी रक्षाके लिये वस्त्र आदि बाह्य परिग्रहके होनेपर भी उसमें मूर्च्छा नहीं करते हैं, फिर अन्य वस्तुओंकी तो बातही क्या? तत्त्वके जानकार वे साधु अपने देहपर भी ममता नहीं करते हैं ॥ २२ ॥

अब छट्ठा स्थान कहते हैं—अहो आश्चर्यकी बात है कि सब तीर्थङ्करोंने साधुके लिये दोषके अभावसे व गुणवृद्धिके कारण सदा स्थिर रहनेवाला तपःकर्म बताया है, जो संयमनिर्वाहके समान याने अनुकूल वृत्ति और एकभक्तभोजन है यह नित्यका तपःकर्म है ॥ २३ ॥

अब रात्रिभोजनमें दोष कहते हैं—ये प्रत्यक्षमें त्रस अथवा स्थावररूप जो सूक्ष्म प्राणी हैं उनको रात्रिमें नहीं देखता हुआ साधु शुद्ध आहारको कैसे भोगेगा? ॥ २४ ॥



रात्रिभोजनमें दोष दिखाकर अब रात्रिमें आहार आदि ग्रहण करनेमें दोष दिखाते हैं, जैसे— पानीसे

गीले और बीजोंसे मिले हुए आहारको तथा भूमिपर जो सूक्ष्म प्राणी गिरे हुए हैं उनको दिनमें तो निवारण कर सकता है किन्तु रात्रिमें उन सूक्ष्म जीवोंके विषयमें कैसे चलेगा अर्थात् इनका निवारण किस तरह कर सकता है ? ॥ २५ ॥



ज्ञातपुत्रसे भाषित इस हिंसारूप दोषको और आत्मविराधना आदि अन्यको देखकर साधु सभी प्रकारके आहारोंका लेकर रात्रिभोजनको नहीं करते हैं ॥ २६ ॥

अब छः कायोंमेंसे पृथ्वीकायिक जीवोंकी हिंसाका निवारणरूप सातवाँ स्थान कहते हैं—सुसमाधि-वाले साधु मन वचन और शरीरसे तथा तीन प्रकारके करण व योगोंसे पृथ्वीकायिक जीवोंकी हिंसा नहीं करते हैं ॥ २७ ॥

क्योंकि पृथ्वीकी हिंसा करता हुआ जीव उसके आश्रित अनेक प्रकारके त्रस और स्थावर, दृश्य तथा अदृश्य जीवोंकी भी हिंसा करता है ॥ २८ ॥

इसलिये साधु दुर्गतिको बढानेवाले इस हिंसारूप दोषको जानकर जीवनपर्यन्तके लिये पृथ्वीकायिक जीवोंके हिंसामय आरम्भको त्याग देवे ॥ २९ ॥

आठवाँ स्थान—सुसमाधिमान् मुनि मन, वचन और शरीरसे, तीन प्रकारके करण व योगोंसे अप्-कायिक जीवोंकी हिंसा नहीं करते हैं ॥ ३० ॥

क्योंकि अप्कायिक जीवोंकी हिंसा करता हुआ वह मुनि उस जलके आश्रित अनेक दृश्य व अदृश्यरूप त्रस और स्थावर प्राणिओंको मारता है ॥ ३१ ॥



इसलिये जलकायिक जीवोंकी हिंसारूप इस दोषको दुर्गति बढानेवाला जानकर मुनि जीवनभरके लिये जलकायके ( हिंसात्मक ) आरम्भको छोड देवे ॥ ३२ ॥

नववाँ स्थान—साधु पापकारी अग्निको जलाना नहीं चाहते हैं जो कि सभी बाजूसे दुराश्रय अर्थात् चारों ओरसे धारवाला होनेके कारण दुःखसे आश्रयण करनेयोग्य है, व एक प्रकारका तीक्ष्ण ( तीखी धारवाला ) शस्त्र है ॥ ३३ ॥

फिर—जो अग्नि पूर्वमें अथवा पश्चिममें, दक्षिण तथा उत्तरमें, नीचे तथा ऊपर व विदिशाओंमें भी इस प्रकार सभी तरफसे जलाती है ॥ ३४ ॥

इस प्रकार यह अग्नि जीवोंको आघात पहुंचानेवाली है इसमें सन्देह नहीं है, इसलिये साधु प्रकाशके लिये अथवा तपानेके लिये उस आगका आरम्भ नहीं करते अर्थात् नहीं जलाते हैं ॥ ३५ ॥

इसलिये अग्निके आरम्भसे इस हिंसारूपी दोषको दुर्गति बढानेवाला जानकर, साधु जीवनपर्यन्तके लिये अग्निके आरम्भको छोड देवे ॥ ३६ ॥

दसवाँ स्थान—तीर्थङ्करदेव इस वायुके आरम्भको अग्निके समानही पापकी बहुलतावाला मानते हैं, इसलिये सुसाधुओंने वायुक इस आरम्भको सेवन नहीं किया ॥ ३७ ॥

इसी बातको स्पष्ट कहते हैं—तालवृन्तसे व पत्रसे अथवा वृक्षकी शाखाके हिलानेसे या अन्य वीजनोंसे वे साधु वीजना (हवा खाना) नहीं चाहते हैं, तथा न दूसरोंको वीजाना (हवा खिलाना) भी चाहते हैं॥ ३८ ॥

जो भी वस्त्र पात्र अथवा कम्बल या रजोहरण[1] आदि उपकरण हैं उनमेंसे किसी एकसे भी वे साधु वायुका संचालन नहीं करते हैं, किन्तु यतनासेही उन्हें लेते और धारण करते अर्थात् रखते हैं ॥ ३९ ॥

१. पादप्रोंछन ।

जो साधु नित्य-आमन्त्रित आहार और क्रीत-खरीदा हुआ, औद्देशिक-साधुके लिये किया गया, तथा आहृत-सामनेमें लाकर दिया हुआ, इनमेंसे किसी प्रकारका आहार लेते हैं वे साधु उस आहारके बनानेमें हुई भई हिंसाकी अनुमोदना करते हैं ऐसा महर्षि महावीरने कहा है ॥ ४९ ॥

इसलिये जो आहार-पानी निमन्त्रित, क्रीत, औद्देशिक व सन्मुख लाया हुआ है वैसे आहार-पानीको निश्चल आत्मावाले धर्मजीवी ( धर्मके लिये जीनेवाले ) साधु छोड देते हैं याने नहीं लेते हैं ॥ ५० ॥

चौदहवाँ स्थान कहते हैं—कांस्य-कटोरे आदिमें वा कांसेके स्थाली आदि पात्रोंमें और मिट्टी आदिके बडे कुण्डोंमें अन्य दोषरहित भी अशन-पान आदि भोगता हुआ साधु साधुके आचारोंसे गिर जाता है ॥ ५१ ॥

इसमें कारण बताते हैं—कच्चे-सचित्त पानीसे पात्र आदिको धोनेरूप आरम्भमें व पात्रोंको धो चुकनेपर बचे हुए पानीको कुंडे आदिमें गिरानेमें जिसलिये जीव मारे जाते हैं, उस कारणसे गृहस्थके पात्रोंमें भोजन करनेसे केवलज्ञानिओंने उन अप्कायादि जीवोंका पूर्वोक्त ( गृहस्थके पात्रमें भोजन करनेवाले साधुओंके लिये ) असंयम देखा है ॥ ५२ ॥

सिवाय इसके गृहस्थके पात्रोंमें आहार करनेसे कदाचित् पश्चात्कर्म-भोजन करनेके बाद सचित्तका आरम्भ हो, अथवा पुरःकर्म-आहार करनेसे पहलेही सचित्तका आरम्भ हो चुका हो जो कि नहीं कल्पता है, इसलिये साधु गृहस्थके पात्रोंमें आहार-पानी नहीं करते हैं ॥ ५३ ॥

पंद्रहवाँ स्थान—आर्य साधुओंको गृहस्थोंकी आसन्दी और पलङ्ग तथा मञ्चपर, ऐसेही टेककर बैठने-योग्य आसन सिंहासन, कुर्सी आदिपर बैठना या सोना योग्य नहीं है ॥ ५४ ॥

इसीमें अपवाद कहते हैं—तीर्थङ्करके वचनोंपर निर्भर रहनेवाले साधु अच्छी तरह देखे विना आसन्दी और पलङ्गपर नहीं बैठते हैं तथा निषद्या व बेंतके बूने हुए पीठपर भी नहीं बैठते हैं ॥ ५५ ॥

स्नानको अथवा चन्दन आदि कल्क या लोध्र नामक सुगन्धि द्रव्यको और कुङ्कुम, केसर या इसके समान अन्य किसी सुगन्धि द्रव्यको शरीरपर उवटन व लेपन करनेके लिये साधु कभी भी उपयोगमें नहीं लेते हैं ॥ ६४ ॥

अठारहवाँ स्थान—जो साधु अल्प ( श्वेत प्रमाणोपेत ) वस्त्रधारी अथवा नग्न-जिनकल्पी हैं तथा द्रव्य-भावसे मुण्डित रहते हैं और बढ़े हुए नख व केश रखते हैं, मैथुनभावसे उपशान्त-दूर रहनेवाले वैसे साधु-ओंको शरीर आदिकी शोभासे क्या करना है ! ॥ ६५ ॥

शरीरकी शोभा करनेवाला साधु उस शोभाके लिये चिकने कर्मको बांधता है जिससे वह दुःखसे तैरने-योग्य घोर संसारसागरमें गिरता है ॥ ६६ ॥

तीर्थङ्करदेव विभूषा निमित्तक चित्तको विभूषाके जैसा दोषी मानते हैं, इसलिये दोषोंसे पूर्ण इस विभूषाको स्वपरके रक्षक साधुओंने सेवन नहीं किया है ॥ ६७ ॥

फल कहते हुए उपसंहार करते हैं—मोहरहित यथार्थ देखनेवाले, तथा संयम और सरलतारूप गुणवाले, विशुद्ध तपमें लगे रहनेवाले साधु अनुपशान्त आत्माको निर्मल भावनासे खपाते हैं अर्थात् विशुद्ध करते हैं, वे महात्मा पूर्वके सञ्चित कर्मोंको अलग करते हैं और नवीन कर्मोंका संग्रह नहीं करते ॥ ६८ ॥

जो साधु सदा उपशान्त तथा ममत्वरहित और धनधान्य आदि बाह्य आभ्यन्तर परिग्रहसे विरत हैं तथा परलोकके लिये उपकारक स्वविद्यासे युक्त व यशस्वी हैं, वे षट्कायके रक्षक मुनि शरद् ऋतुमें निर्मल चन्द्रकी तरह चमकते हुए कर्ममलसे रहित सिद्धिगति या देव-विमानोंको प्राप्त करते हैं ॥ ६९ ॥ गुरु-ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ धर्मार्थकामाध्ययन नामका छट्ठा अध्ययन समाप्त ॥



# ॥ सातवाँ अध्ययन ॥



इस अध्ययनका पूर्वसे सम्बन्ध इस प्रकार है—

भिक्षामें गया हुआ साधु जनताके पूछनेपर वहाँही विस्तारसे साधुके आचारोंको नहीं कहे, किन्तु जहाँ ठहरा हो वहाँ आकर कहे, ऐसा छट्टे अध्ययनमें वर्णन किया गया है, यहाँ तो निवासस्थानमें आकर भी साधु भाषासमितिपूर्वकही कहे, इसलिये सातवें अध्ययनमें भाषाकी शुद्धि बताते हैं—

बुद्धिमान् साधु चारोंही भाषाओंके स्वरूपको अच्छीतरह जानके सत्य और व्यवहार इन दो भाषासेही शुद्ध प्रयोगरूप विनयको सीखे, तथा शेष दो भाषाओंको सर्वथा नहीं बोले ॥ १ ॥

नहीं बोलनेलायक भाषाका स्वरूप बताते हैं—जो भाषा सत्य किन्तु पीडाकारी होनेसे अवक्तव्य-नहीं बोलनेयोग्य है और जो मिश्र-झूंठ सांच मिली हुई या मिथ्या-बिल्कुल झूंठ भाषा है, तथा तत्त्वज्ञ तीर्थङ्करोंने जिस भाषाका प्रयोग नहीं किया है, उस भाषाको प्रज्ञावान् साधु नहीं बोले ॥ २ ॥

कैसी भाषा वक्तव्य है? इस बातको कहते हैं—बुद्धिमान् साधु असत्यामृषा-जो झूंठ सांच दोमेंसे एक भी नहीं अर्थात् व्यवहार-भाषा और सत्य भाषाको बोले, वह व्यवहार तथा सत्य भाषा भी पापरहित अकर्कश-कोमल हो, उसको अच्छी तरह विचारके सन्देहरहित बोले ॥ ३ ॥

मिश्रभाषाका निषेध करते हैं—वह धीर-साधु पूर्वोक्त सावद्य व कर्कश विषयको अथवा ऐसा अन्य जो अर्थ शाश्वत याने सदाकालस्थायी मोक्षको प्रतिकूल (उलट) करता हो ऐसे अर्थको लेकर साधु उस व्यवहार और सत्य भाषाको भी नहीं बोले ॥ ४ ॥

इस समय मृषा भाषासे वचनेके लिये कहते हैं—जो असत्य सत्यके समान रूपवाला है जैसे स्त्रीरूपधारी पुरुषको स्त्री कहने आदि, उस भाषाको भी जो मनुष्य बोलता है, वैसी बात बोलनेसे पहलेही वह वक्ता पापसे युक्त हो जाता है, फिर जो छूटतेही झूंठ बोलता है उसके लिये तो कहनाही क्या ? ॥ ५ ॥

जिसलिये तथामूर्ति-सत्यकी समानरूपवाला वितथ भी पापका कारण है इसलिये हम कल अवश्य जायेंगे, या अवश्य बोलेंगे अथवा कल हमारा यह कार्य होगाही या मैं इस कार्यको जरूर करूंगा अथवा यह साधु हमारी सेवा अवश्य करेगा ॥ ६ ॥

इसप्रकारकी जो भाषाएं भविष्यकालमें शङ्कायुक्त हैं अथवा वर्तमानकालके लिये तथा भूतकालके लिये जो पदार्थ शङ्कायुक्त हैं, और साधु उस शङ्कायुक्त भाषाको भी छोड दे-निश्चयरूपसे नहीं बोले ॥ ७ ॥

भूत, भविष्य और वर्तमान इन तीनों कालमें जिस पदार्थको अच्छी तरह नहीं जाने उस विषयमें यह ऐसाही है इस तरह साधु ( अवधारणी भाषा ) नहीं बोले ॥ ८ ॥

ऐसेही भूत, भविष्य व वर्तमान कालमें जिस विषयपर शङ्का हो उसको भी यह ऐसाही है इस तरह साधु नहीं कहे ॥ ९ ॥

जैसा कहे यह दिखाते हैं—भूत, भविष्य और वर्तमान इन तीनों कालमें जो पदार्थ शङ्कारहित हो अर्थात् जिस पदार्थमें किसी तरहकी शङ्का नहीं हो उसको यह ऐसाही है इसतरह कहे ॥ १० ॥

इसी प्रकार—जो भाषा निष्ठुर-कठोर हो तथा बहुतसे जीवोंकी घातक हो वैसी भाषा जिससे पापका बन्ध होता है वह सत्य भी हो तो नहीं बोलना चाहिये ॥ ११ ॥

उदाहरण देकर इस विषयको स्पष्ट करते हैं—इसी प्रकार कानेको काना अथवा नपुंसकको यह नपुंसक है ऐसा नहीं कहे, ऐसेही रोगीको भी रोगी व चोरको चोर ऐसा नहीं कहना चाहिये ॥ १२ ॥

इस अर्थसे अथवा इसी तरहके दूसरे अन्य अर्थोंसे जिनसे कि दूसरा जीव पीडित होता है साधु-सम्बन्धी आचारके दोषोंको जाननेवाला बुद्धिमान् साधु उन अर्थोंको नहीं बोले ॥ १३ ॥

इसी प्रकार हे होल-मूर्ख वा हालिक, गोल-गोला ( जारज ) ऐसा, अथवा श्वान या वसुल इस प्रकार और द्रमक-दरिद्र व दुर्भग-भाग्यहीन ( ये होल गोल आदि देशभेदसे गालीकी तरह बोले जाते हैं ); प्रज्ञावान् साधु इस तरहके वचन नहीं बोले ॥ १४ ॥

अब स्त्री पुरुषके विभागरूपसे अवाच्य ( नहीं बोलनेयोग्य ) वचनको कहते हैं—हे आर्यिके ! अथवा प्रार्यिके ! हे अम्ब ! और हे मौसी ! ऐसा भी, अथवा हे भूआ ! हे भानजी ! वा हे पुत्री ! और हे पौत्री ! ऐसा— ॥ १५ ॥

तथा—हे हले ! हले ! ऐसा, अथवा अन्ने ! व भट्टे ! ऐसा, स्वामिनि ! गोमिनि ! होले ! गोले ! वसुले ! इस प्रकारके शब्दोंसे स्त्रीको नहीं पुकारे ॥ १६ ॥

अब जिस तरह बोले उस बातको दिखाते हैं—किसी कारणसे स्त्रीसे बोलना हो तो उसका नाम लेकर या फिर वह स्त्री जिस गोत्रकी हो उस गोत्रसेही संबोधनकर बोले ( पुकारे ) यथायोग्य बाल वृद्ध आदि काल व सौराष्ट्र वगैरह देशका विचार कर साधु उसके अनुसारही प्रयोजनसे थोडा एकवार या खास कारणसे अधिक बोले ॥ १७ ॥

अब पुरुषके विषयमें कहते हैं—हे आर्यक अथवा प्रार्यक ! बप्प-बाप ! और पितृव्य ! ऐसा, तथा मातुल ! भागिनेय-भानेज ! ऐसा, तथा पुत्र ! पौत्र ! इस प्रकारके भी सांसारिक सम्बन्धोंसे मुनि नहीं बोले ॥ १८ ॥

---

१. माता व पिताकी मा याने दादीको आर्यिका कहते हैं । २. उसकी भी माता प्रार्यिका कहाती है ।

हे भो ! हल ! ऐसा, या अन्न ! भट्ट ! स्वामिन् ! गोमिन् ! इस प्रकारके अथवा होल ! गोल ! वसुल ! इस तरहके अनुचित ( नीच ) शब्दोंसे साधु किसी पुरुषको नहीं पुकारे-बोले ॥ १९ ॥

अब जिस प्रकार बोले उस प्रकारको बताते हैं—जिससे बोलना है उसके नामको कहकर अथवा वह पुरुष जिस गोत्रका है उस गोत्रसे यथायोग्य देशकाल गुण आदिका विचार कर साधु प्रयोजनसे एकवार या अनेकवार बोले ॥ २० ॥

अब पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्चकी अपेक्षा बोलनेकी विधि कहते हैं—गो आदि पञ्चेन्द्रिय प्राणिओंके विषयमें जबतक ऐसा निश्चय न हो जाय कि यह स्त्रीलिङ्गी है या पुलिङ्गी या नपुंसकलिङ्गी है, तबतक प्रयोजन होनेपर उसे जातिवाचक शब्दसे याने यह अमुक जातिका पशु है ( जैसा कि —गोजातीय, अश्वजातीय इत्यादि ) ऐसा बोले ॥ २१ ॥

इसी तरह मनुष्यको, पशुको, पक्षीको या पेट व भुजाओंसे ससरके चलनेवाले सरीसृप जीवको लक्ष्यकर ( देखकर ), यह मनुष्य खूब मोटा है अथवा यह पशु आदि बहुत मेद-चरबीवाला है तथा यह सर्प आदि मारनेलायक है, और सिझाने-पकानेलायक है, मुनि ऐसे सावद्य वचन नहीं बोले ॥ २२ ॥

अगर किसी प्रकरणके चलते बोलनाही पडे तो इसतरह बोले—पूर्वकथित स्थूल मनुष्य आदिको देखकर ऐसा कहे कि यह सबतरहसे बढाचढा, बलसम्पन्न और मांससे उपचित है, तथा संजात या प्रीणित ( प्रसन्न ) एवं विशाल शरीरवाला है ऐसा बोले ॥ २३ ॥

फिर नहीं बोलनेयोग्य भाषाके प्रकारकोही कहते हैं—इसी प्रकार ये गाएं दूहनेयोग्य हैं, और ये कल्होड ( जवान बछडे ) दमन करनेयोग्य हैं, तथा ये बैल रथमें वहनेयोग्य हैं, इस तरहके वचनोंको बुद्धिमान् साधु नहीं बोले ॥ २४ ॥

किस प्रकारसे बोलना चाहिये ? इस बातको दिखाते हैं—दम्य-दमन करनेयोग्य बैलको जवान बैल है ऐसा कहे, और धेनुको रस देनेवाली है ऐसा कहे, छोटे बैलको ह्रस्व और बडेको महल्लक व रथमें वहनेयोग्यको संवहनीय-अच्छा वहनेयोग्य है ऐसा कहे ॥ २५ ॥



इसी प्रकार उद्यान, पर्वत और वनोंमें जाकर वहाँ बडे वृक्षोंको देखकर बुद्धिमान् साधु इस आगे कहे प्रकारसे नहीं बोले ॥ २६ ॥

जैसे—ये वृक्ष प्रासाद व स्तम्भोंके योग्य हैं तथा तोरण और घरके व परिघा अर्गला व नौकाके, ऐसेही उदकद्रोणी अर्थात् प्राचीन जलयन्त्र-जिसको अरहट्ट कहते हैं-इन सबके लिये योग्य हैं ॥ २७ ॥

फिर—पीठ-छोटा पाटा और चंगबेरा-काष्ठपात्रविशेष व हल अथवा मयिक याने जोते हुए क्षेत्रोंको सम-सपाट बनानेके लिये लम्बी लकडी, या यन्त्रयष्टि अर्थात् घानी आदिके खंभे, अथवा नाभी-बैलगाडीके चक्रका मध्यभाग व गंडिका-सोनारोंके चांदी आदि कूटनेके लिये आधारकाष्ठ (एरण) इत्यादि चीजें बनानेको ये वृक्ष योग्य हैं ( ऐसा प्रज्ञावान् साधु नहीं बोले ) ॥ २८ ॥

इसी प्रकार आसन्दक आदि आसन, पलङ्ग आदि शय्या और रथ आदि यान इन वृक्षोंसे होंगे, अथवा उपाश्रयमें इनका कुछ उपयोग होगा इस तरहकी जीवोंके उपघात करनेवाली भाषाको प्रज्ञावान् साधु नहीं बोले ॥२९॥

अब प्रयोजन होनेपर बोलनेका तरीका बताते हैं—वैसेही पूर्वोक्त रीतिसे उद्यान, पर्वत और वनमें जाकर व बडे वृक्षोंको देखकर प्रज्ञावान् साधु प्रयोजनसे इस प्रकार बोले ॥ ३० ॥

ये वृक्ष उत्तम जातिमान् हैं, दीर्घ-नालिकेर आदिकी तरह लम्बे व नन्दिवृक्ष आदिके समान वृत्त-गोल हैं, अधिक विस्तारवाले और छोटी बडी शाखावाले हैं, तथा शाखा प्रशाखा आदिसे दर्शनीय हैं ऐसा बोले ॥३१॥



इसी प्रकार आम्र आदि ये फल पके हुए हैं, या पकाकर खानेयोग्य हैं ऐसा नहीं बोले, तथा अधिक

पक जानेसे काटनेलायक हैं, इससे अधिक समयको ये नहीं सह सकते, अभीतक ये कोमल तथा दो भाग करने-योग्य हैं इस प्रकार साधु नहीं बोले ॥ ३२ ॥

अगर साधुको रास्ता आदि दिखाना हो तो इस तरह बोले—ये आम्र ( आदि ) वृक्ष फलोंके भारको उठानेमें असमर्थ हैं, तथा पके हुए फलोंकी अधिकतावाले हैं, तथा फल भी निष्पन्नपाक और अधिक हैं, पाक-सम्पन्न होनेसे इन फलोंका ग्रहणकाल नजदीक है, अथवा इन फलोंमें अभी गुठलियाँ नहीं बंधी हैं, मुनि इस प्रकार निरवद्य भाषा बोले ॥ ३३ ॥

इसी तरह ये शालि आदि औषधियाँ पक चुकी हैं, और चवले आदिकी ये फलियाँ नीली कान्तिवाली हैं तथा ये धान्य आदि काटनेयोग्य या भूननेलायक हैं ऐसा, व ये अग्निमें सेककर छानी आदिके रूपसे ( अधपके शालि आदिको सेकके भुट्टेरूपमें ) खानेयोग्य हैं ऐसा नहीं बोले ॥ ३४ ॥

रास्ता दिखाना आदि कारण होनेपर जिस तरह बोलना चाहिये उसे कहते हैं—ये धान्य अङ्कुररूपसे ऊग चुके हैं, निष्पन्नप्राय व स्थिर हो चुके हैं, तथा बाधाओंसे भी निकल चुके हैं, और गर्भित यानि अभी फलेबाहर नहीं निकले या निकले हुए हैं तथा चावल आदि बीजरूप सारसे सम्पन्न हैं, इस तरह निरवद्य भाषा बोले ॥ ३५ ॥

इसी तरह संखडी[1] क्रिया देव पितृ आदिके लिये करनी चाहिये ऐसा नहीं बोले अथवा चोरको भी समझकर यह वध्य है ऐसा नहीं बोलना चाहिये और यह नदी तिरनेलायक है या नहीं ? ऐसा किसीके पूछनेपर यह नदी सुतर है या दुस्तर-दुःखसे तिरनेयोग्य है ऐसा नहीं कहे ॥ ३६ ॥



---

१. जहाँपर जीवोंकी आयु खंडित होती है, वैसे आरम्भप्रधान जीमनवारको संखडी कहते हैं ।

प्रयोजन होनेसे इस तरह बोले—सखडीको सकीर्ण सखडी व चोरको प्राणोंको बदलेमे रखकर व्यवहार करनेवाला ऐसा कहे और नदिओके सम्बन्धमे साधु साध्वीको प्रयोजन होनेपर ऐसा कहे कि इस नदीके तीर्थ बहुत समतलवाले है ॥ ३७ ॥

इसी तरह ये नदियाँ जलसे भरी हुई है, या शरीरसे तैरकर पार करनेयोग्य है ऐसा भी नहीं कहे, (क्योंकि भरी हुई समझकर लोग भयके कारण धर्म श्रवण करनेसे निवृत्त होंगे तथा तैरनेयोग्य सुनकर साधुके वचनसे अपना तैरना निर्विघ्न समझकर लोग तैरनेमे प्रवृत्त हो जावेंगे) ऐसेही नौकासे पार करनेयोग्य है इस प्रकार या तटपर बैठकर हाथसे या प्राणिओसे इनका पानी पीनेयोग्य है ऐसा भी नहीं कहे ॥ ३८ ॥

किन्तु जिस प्रकार कहे उसे दिखाते है—ये नदिया बहुत भरी हैं, तथा अगाध याने प्राय. गम्भीर है, दूसरी नदिओके पानीको पीछे बहानेवाली याने प्रबल वेगवाली है और बहुत विस्तृत जलराशिसे युक्त भी है, बुद्धिमान् साधु प्रयोजनसे इस प्रकार बोले ॥ ३९ ॥

वचनसम्बन्धी विधि व प्रतिषेधके प्रकरणमेही फिर कहते है—ऐसेही दूसरोंके लिये किये हुए अथवा किये जाते हुए या भविष्यमे किये जानेवाले सावद्य-पापयुक्त व्यापारको जानकर मुनि उसके सम्बन्धमे सावद्य वचन नहीं बोले ॥ ४० ॥

इसी प्रकार किये हुए सभा आदि सावद्य कार्योंको अच्छा किया ऐसा नहीं कहे, सीझे हुएको यह अच्छा सीझा या पका हुआ है ऐसा नहीं कहे, कटे हुए वन आदिको यह अच्छी तरह कटा है, तथा हरण किये धन आदिके लिये यह कजूसका धन अच्छा लिया और यह शत्रु मरा अच्छा हुआ, धनाभिमानीका धन खूब खतम (समाप्त) किया, व यह लड़की अच्छी सुन्दर है इत्यादि सावद्य वचनोंको साधु त्याग देवे अर्थात् नहीं बोले ॥ ४१ ॥

पूर्वोक्त वचनही निरवद्य हो तो बोले, जैसे—इस साधुने वैयावच्च ( व्यावच-सेवा ) अच्छी की व इस मुनिका ब्रह्मचर्य सुपक्व-अच्छा पका है, तथा सुच्छिन्न-इस साधुने स्नेहबन्धनको ठीक काट लिया, और शिष्य आदिके अज्ञानका इस मुनिने अच्छा हरण किया, वह साधु पण्डित-समाधि मरणसे अच्छा मरा, प्रमादरहित इस मुनिका कार्य अच्छा समाप्त ( कर्मसमूह अच्छा नष्ट ) हुआ तथा इस साधुकी क्रिया अच्छी है। मुनि इस प्रकारके निरवद्य वचन बोले।

कहे गए या समझे गए निषेधोंका अपवाद कहते हैं—यदि ग्लान आदिके लिये चाहता हो तो पकी हुई वस्तुको यह प्रयत्नसे पकाई गई है ऐसा कहे, तथा काटे हुए पदार्थको यह प्रयत्नसे काटा गया है ऐसा कहे, ऐसेही यह लडकी प्रयत्नसे सुन्दरी बनाई गई है यदि दीक्षा लेवे तो अच्छी तरह सम्हालनेयोग्य होगी अथवा कृतादि ये सभी व्यापार कर्मके हेतु हैं, इसी प्रकार किसीके शरीरपर गाढ प्रहार( घाव )को देखकर यह प्रहार सहज नहीं, गहरा है, ऐसा बोले, इससे अप्रीति आदि दोषोंका बचाव होता है ॥ ४२ ॥

कहीं व्यवहार आदिमें किसीके पूछनेपर या विनापूछे मुनि ऐसा नहीं बोले—इन चीजोंके बीचमें यह वस्तु सबसे अच्छी या बहुत ऊंचे कीमतकी है, अथवा यह चीज अनुपम है, इसके जैसी दूसरी कोई चीज हैही नहीं, यह चीज अच्छी नहीं होनेसे खरीदनेयोग्य नहीं है और अनन्तगुण व अनन्तपर्याय होनेसे यह अवक्तव्य है ( बोलनेलायक नहीं है ), अथवा यह वस्तु अप्रीतिकारी है ऐसा नहीं बोले ॥ ४३ ॥

किसीके कुछ सन्देश आदि कहनेपर—मैं इन सभी बातोंको उससे कहूँगा, और इसी प्रकार तुम भी यह सब कह देना ऐसा नहीं बोले, क्योंकि किसीकी कही हुई बात स्वर व्यञ्जन पद आदिसे ज्योंकी त्यों नहीं कही जासकती, इसलिये ऐसा कहना अनुचित है, जिसलिये ऐसी बात है इसलिये प्रज्ञावान् साधु सभी जगह सब बातोंको अच्छी तरह विचार कर ऐसा बोले कि जिससे कहीं भी मृषावाद आदि किसी तरहका सावद्य दोष नहीं लगे ॥ ४४ ॥

फिर कोई चीज खरीदकर किसीके दिखानेपर यह अच्छी खरीदी, इसीतरह बची हुई चीजको अच्छा किया यह वस्तु बेच दी ऐसा नहीं बोले, ऐसेही खरीदते हुए कोई पूछे कि यह चीज केसी है ? इसपर ऐसा कहना कि यह चीज तो खरीदने लायकही नहीं है अथवा यह चीज तो जरूर खरीदनेलायक है, इसीतरह यह गुड आदि किराना आगामी कालमें महँगा बिकेगा इसलिये इसको लो, ओर यह घी आदि सस्ता बिकेगा इसलिये इसको छोड दो या बेच दो, मुनि ऐसा पण्य वस्तुके बारेमें नहीं बोले ॥ ४५ ॥

चीज चाहे सस्ती हो या महँगी हो खरीदनेलायक हो अथवा बेचनेलायक हो, ( खरीदनेमें या बेचनेमें भी ) किरानके लिये प्रयोजन उत्पन्न होनेपर अर्थात् गृहस्थके पूछनेपर मुनि निरवद्य याने पापरहित इस प्रकारके वचन बोले कि हमारे जेसे तपस्विओंको इस विषयमें कहनेका अधिकारही नहीं है ॥ ४६ ॥

इसी तरह धीर प्रज्ञावान् साधु किसीभी असंयमी पुरुषको यहा बेठो, इधर आओ, या इस कार्यको करो, यहाँ सोओ, कुछ खडे रहो, व गाँवको जाओ इत्यादि, ऐसी सावद्य व आदेशकारी बात नहीं बोले ॥ ४७ ॥

ये बहुतसे आजीवक आदि असाधु लोकमें साधु कहे जाते हैं, मुनि वेसे असाधुको साधु ऐसा नहीं कहे, किन्तु साधुकोही साधु ऐसा कहे ॥ ४८ ॥

केसेको साधु कहे यह दिखाते हैं—जो ज्ञान व दर्शनसे सम्पन्न ओर संयम व तपमें लगे हो, इस प्रकारके सद्गुणोंसे सुशोभित एसे संयमिओंकोही साधु कहे ॥ ४९ ॥

देवोंके या मनुष्योंके अथवा तिर्यञ्चोंके विग्रह–लडाईमें फलानेकी विजय हो अथवा फलानेकी विजय नहीं हो ऐसा नहीं बोले ॥ ५० ॥

मलय आदि पवन और बारिस अथवा ठंढी व गर्मी या क्षेम–कुशल सुभिक्ष आदि हैं, अथवा शिव–उपसर्गकी शान्ति ये सब कब होंगे अथवा नहीं होंगे ऐसा नहीं बोले ॥ ५१ ॥

इसीप्रकार मेघको लेकर या आकाशको अथवा मनुष्यको लेकर यह देव यह देव ऐसी भाषा नहीं बोले, किस तरह कहना यह दिखाते हैं—बादलको आकाशमें चढा देखकर यह बादल बहुत चढा हुआ या समुन्नत है अथवा यह मेघ बरस चुका है ऐसा बोलना ॥ ५२ ॥

फिर—आकाशको अन्तरिक्ष और सुरोंसे सेवित है ऐसा कहे, इसी तरह सम्पत्तिमान् पुरुषको देखकर यह धनी है इस प्रकार बोले ॥ ५३ ॥

इसी तरह जो भाषा पापकी अनुमोदना करनेवाली है, जैसे कि— यह ग्राम अच्छा नष्ट किया गया आदि, और जो अवधारिणी-निश्चयकारिणी भाषा है जैसे कि—यह बात तो ऐसीही है, अथवा जो दूसरोंको उपघात (कष्ट) करनेवाली है उस भाषाको क्रोधसे लोभसे, भयसे अथवा परिहाससे (या मानसे अथवा प्रेमसे) या हसता हुआ भी साधु नहीं बोले ॥ ५४ ॥

शुद्ध भाषा बोलनेसे ऐहिक फल कहते हैं—अपने वाक्यकी शुद्धिको अथवा सद्वाक्यशुद्धिको अच्छी तरह देखकर जो साधु सदा सदोष भाषाको त्याग देता है और शब्द व स्वरसे परिमित तथा देशकाल आदिसे दोषरहित ऐसी शुद्ध भाषाको बोलनेवाला वह साधु साधुओंके (सज्जनोंके) बीच प्रशंसाको प्राप्त करता है ॥५५॥

उपसंहार करते हुए कहते हैं—जो भाषाके दोषोंको और गुणोंको जानकर उसमें दुष्ट भाषाको छोडने वाला और षड्जीवनिकायमें संयम रखनेवाला है, तथा श्रामण्य-साधुभावमें सदा यतन करनेवाला है वह बुद्ध-बोधवान् साधु हितकारी तथा मनोहर-सबके अनुकूल वचन बोले ॥ ५६ ॥

॥ ६९ ॥

फलनिर्देशपूर्वक अध्ययनकी समाप्ति करते हैं—परीक्षा करके बोलनेवाला तथा जितेन्द्रिय और क्रोध मान माया लोभरूप चार कषायोंसे दूर रहनेवाला तथा द्रव्यभाव इन दोनों प्रतिबन्धोंसे रहित ऐसा वह साधु

पूर्वजन्मके अथवा पूर्वकालके किये पापोंको हटाकर इसलोक तथा परलोक उभयकी आराधना करलेता है ॥ ५७ ॥ ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ वाक्यशुद्धि नामका सातवाँ अध्ययन समाप्त ॥



# ॥ आठवाँ अध्ययन ॥





अब आचारप्रणिधि नामका आठवाँ अध्ययन शुरू होता है। इस अध्ययनका गत सातवें अध्ययनसे ऐसा सम्बन्ध है—सातवें अध्ययनमें ऐसा कह आए हैं कि मुनिओंको वचनके गुणदोषोंका जानकार होकर निर्दोष भाषा बोलना चाहिये यानि उनको भाषाशुद्धि करनी चाहिये। वैसी निरवद्य भाषा आचारमें लगे रहनेवालोंकीही हो सकती है, इसलिये साधुको आचारमें यत्नवान् होना चाहिये। उस आचारका इस अध्ययनमें वर्णन किया गया है, इसी सम्बन्धसे यह आचारप्रणिधि नामका आठवाँ अध्ययन आता है। उसका आदिसूत्र यह है—

आचारप्रणिधि-साधुके आचारमें शरीर आदि योगोंकी प्रवृत्तिको पाकर साधुओंको जिस प्रकारसे कर्तव्य करना चाहिये उस प्रकारको आपलोगोंके लिये कहूँगा। हे मेरे शिष्यों! आपलोग मेरेसे आनुपूर्वीसे-क्रमवार सुनो ॥ १ ॥

उस प्रकारको कहते हैं—पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और बीजसहित वनस्पति, इसतरह ये पाँच एकेन्द्रिय और द्वीन्द्रिय आदि त्रसप्राणी ये सब जीव हैं ऐसा महर्षि महावीरने कहा है ॥ २ ॥

उन पृथ्वीकायिक आदि जीवोंके लिये साधुको सदा मन वचन व शरीर इन तीनोंके योगसे अहिंसक व्यापारवाला होना चाहिये, क्योंकि इसतरह अहिंसामें वर्तमान साधुही संयमी होता है ॥ ३ ॥

सुसमाधिवाला संयमी साधु तीन करण व तीन योगसे शुद्ध पृथिवीको, भित्ति अर्थात् दिवाल अथवा नदी आदिके तटको, तथा शिला और लेष्टु-ईंटोंके टुकडोंको न स्वयं तोडे और नहीं घिसे ॥ ४ ॥

शुद्ध पृथिवी अर्थात् सजीव पृथिवीके ऊपर साधु नहीं बैठे और सचित्त धूलिसे भरे हुए आसनपर भी नहीं बैठे। अचित्त भूमिपर अगर बैठना हो तो भूमि और आसनको यतनासे अच्छी तरह पूंजकर तथा भूमिके स्वामीसे आज्ञा लेकर फिर बैठे ॥ ५ ॥

पृथिवीकायिक जीवोंकी यतना कह चुके, अब अप्कायिक जीवोंकी यतना कहते हैं—संयमी साधु सचित्त जलको काममें नहीं लेवे, तथा बारिसमें गिरे हुए ओलेको, बारिसके पानीको तथा बर्फको व इस प्रकारके ओस आदि अन्य सचित्त पानीको भी सेवन नहीं करे, किन्तु जो तपाकर प्रासुक हुआ है ऐसे गरम पानीको व सौवीर आदि अचित्त धोवनपानीको ग्रहण करे ॥ ६ ॥

नदी पार किया हुआ अथवा भिक्षामें जाकर बरसातमें भीजा हुआ साधु पानीसे गीले अपने शरीरको वस्त्र आदिसे नहीं पोंछे, अथवा हाथसे स्पर्श भी नहीं करे; और तो क्या? उसतरह भीजे हुए शरीर आदिको देखकर साधु तनिक संघट्टन भी नहीं करे ॥ ७ ॥

अप्कायकी विधि कहचुके, अब अग्निकायके विधिको कहते हैं—ज्वालारहित अङ्गारको अथवा लोहके गोलेमें धधकती हुई निर्धूम अग्निको, अर्चि-जडसे टूटी हुई ज्वालाको, अथवा अलात-जलते उल्मुकोंको याने काष्ठके अग्रभागपर लगी हुई अग्निको साधु उत्तेजन करे नहीं, संघट्टन करे नहीं, सुलगावे नहीं तथा उसको बुझावे नहीं ॥ ८ ॥

अग्निकायविधि कहचुके, अब वायुकायिक विधिको कहते हैं—तालके पंखेसे अथवा कमल आदिके पत्तेसे या वृक्षकी शाखासे अथवा किसी साधारण व्यजन( पंखे )से अपने शरीरको हवा करे नहीं अथवा किसी बाहरी पुद्गल-गरम पानी, दूध या आहारको भी हवा करे नहीं ॥ ९ ॥

वायुकायकी विधि कहकर अब वनस्पतिकायकी विधिको कहते हैं—तृणोंको अथवा कदम्ब आदि वृक्षोंको नहीं काटे, अथवा किसी वृक्षके फल, मूल व पत्ते आदिको नहीं तोडे ( काटे ), ऐसेही जो शस्त्र आदिसे निर्जीव नहीं बने हैं ऐसे अनेक प्रकारके बीजोंको साधु मनसे भी नहीं चाहे ॥ १० ॥

फिर—गहन अर्थात् लताकुञ्जोंमें नहीं ठहरे, तथा फैलाये गए धान्य आदिके बीजोंपर और हरित-तृणादिपर नहीं बैठे, ऐसेही अनन्तकाय सचित्त जलपर अथवा उत्तिङ्गपनकपर भी साधु नहीं बैठे ॥ ११ ॥

वनस्पतिकायविधि कहकर अब त्रसकायविधिको कहते हैं—सब जीवोंमें उपरत-हिंसासे अलग रहनेवाला साधु त्रसप्राणी-द्वीन्द्रियादि जीवोंकी वचनसे अथवा शरीरसे तथा इनके बीचमें रहनेवाला मनसे भी हिंसा, नहीं करे, किन्तु नरक आदि चार गतिओंमें भ्रमनेवाले अनेक प्रकारके जगतको कर्मोंसे परतन्त्र बना हुआ देखे। इस तरह देखना वैराग्यका कारण होता है ॥ १२ ॥

अब सूक्ष्मजीवसम्बन्धी विधिको कहते हैं—जिनके स्वरूप आगे कहे जावेंगे ऐसे आठ सूक्ष्मोंको अच्छी तरह देखकर मुनि उपयोगसे ठहरे, बैठे या सोवे, जिन आठ सूक्ष्मोंको ज्ञपरिज्ञा व प्रत्याख्यानपरिज्ञासे जानकर साधु सर्वजीवोंमें दयाका अधिकारी होता है ॥ १३ ॥

जिन्हें कि दयाका अधिकारी बननेवाला साधु पूछे, वे आठ सूक्ष्म कौन कौन हैं? वे आठ वक्ष्यमाण सूक्ष्म वस्तुएँ ये हैं जिनको विद्वान् साधु कहे ॥ १४ ॥

इन आठ सूक्ष्मोंको स्पष्टरूपसे कहते हैं—१ स्नेहसूक्ष्म जैसे—अवश्याय, हिम, महिका, करक, हरतनुरूप ये सब आकाशसे गिरे हुए पानीके भेद हैं (व्याख्या पहले कर आये हैं वहाँ देखें), २ पुष्पसूक्ष्म जैसे—वट, उदुम्बर आदिके सूक्ष्म फूल, ३ प्राणिसूक्ष्म जैसे—कुन्थु आदि जो कि चलनेपरही जाने जाते हैं, ४ उत्तिङ्गसूक्ष्म जैसे—कीटिकानगर आदि, ५ पनकसूक्ष्म जैसे—काई जो बरसातके समयमें जमीन व लकडीपर लगे हुए पञ्चवर्णके दिखते हैं, ६ बीजसूक्ष्म जैसे—शालि आदि धान्योंके मुखपर कणरूप होते हैं, जिसको लोक तुपमुख कहते हैं,

१. उत्तिङ्ग अर्थात् सर्पछत्र आदि, तथा पनक याने पञ्चरङ्गकी काई।

७ हरितसूक्ष्म जो कि भूमिसे निकलनेके समय भूमिके रंगमेंही दिखते हैं, और ८ अण्डसूक्ष्म जैसे—कीडी, मक्खी आदि जीवोंके बारीक अण्ड जो कि कठिनाईसे देखे जाते हैं, यह आठवाँ सूक्ष्म है ॥ १५ ॥



इसतरह इन आठ सूक्ष्मोंको सब तरहसे जानकर संयमी साधु निद्रा आदि प्रमादोंसे दूर होकर व सब इन्द्रियोंके विषयमें रागद्वेष नहीं करनेरूप समाधियुक्त होकर उन जीवोंके संरक्षणमें मन, वचन व शरीरसे यत्न करे ॥ १६ ॥

साधु समय आनेपर शक्तिपूर्वक विधिसे पात्र व कम्बलको प्रतिलेखन करे-देखे, ऐसेही शय्याको अथवा उच्चारभूमिको, संस्तारकको व आसनको भी साधु सदा अच्छी तरहसे देखे ॥ १७ ॥

ऐसेही उच्चार-विष्ठा, प्रस्रवण-मूत्र, कफ, नाकका मल और जल्ल-शरीरका मल इन सबोंको प्रासुक भूमि देखकर संयमी साधु परिष्ठापन करे अर्थात् त्यागे ॥ १८ ॥

अब गोचरीमें जानेपर ठहरने आदिकी विधि कहते हैं—

साधु पानीके लिये अथवा आहारके लिये गृहस्थोंके घरमें प्रवेश कर यतनासे खडा रहे और आवश्यकतानुसार परिमित बोले, तथा किसीभी तरहके सुन्दर रूपोंपर मनको नहीं जाने देवे ॥ १९ ॥

गोचरी जाते हुए मार्गमें किसीके कुछ पूछनेपर साधु इसप्रकार कहे—भिक्षु-साधु कानोंसे बहुत सुनता है और आंखोंसे बहुत देखता है, लेकिन देखी या सुनी हुई सब बातें कहना उसको योग्य नहीं है ॥ २० ॥

दूसरोंके मुखसे सुना हुआ या अपनी आंखसे देखा हुआ जो वचन दूसरोंके लिये उपघातक हो वैसा वचन साधु नहीं बोले और किसीभी उपायसे गृहस्थके साथ सम्बन्ध या गृहस्थके कामका आचरण नहीं करे ॥ २१ ॥

रूप रस आदि सब गुणोंसे युक्त उत्तम आहार अथवा इससे उलट रसशून्य कदशन इन दोनोंमें पहले अच्छेको भद्रक और दूसरे बुरेको पापक ऐसा नहीं कहे; अगर दूसरा कोई पूछे भी कि आज आहार कैसा मिला। फिरभी इस तरह पूछा हुआ या विना पूछा हुआ वह साधु अच्छा या बुरा लाभ हुआ या अलाभ ऐसा नहीं कहे ॥ २२ ॥





उत्तम भोजनमें गृद्ध होकर साधु कहीं एक जगह लोभी नहीं होवे याने किसी एक ईश्वरादि कुलमेंही भिक्षाको नहीं जावे, किन्तु किसी तरह जल्पना नहीं करता हुआ उञ्छ-ज्ञात अज्ञात ऐसे अनेक घरोंमें सामूदिक भिक्षाको जावे। क्रीत, औद्देशिक, आहृत या अप्रासुक अर्थात् सचित्त आहारको किसी तरह पाकर भक्षण भी नहीं करे ॥ २३ ॥

मुधाजीवी व असम्बद्ध-किसी वस्तुमें नहीं बंधनेवाला संयमी साधु अणुमात्र भी संनिधि अर्थात् संचय नहीं करे और घर अचर-स्थावर जंगमरूप जगत्की रक्षामें लगा रहे ॥ २४ ॥

और रूक्षभोजी बने, सदा सन्तुष्ट रहे, इच्छाको कम करे, और थोडासा आहार करे; वैसेही क्रोध आदिके फल बतानेवाले जिनशासनको सुनकर क्रोध भी नहीं करे ॥ २५ ॥

कानको सुख देनेवाले मधुर शब्दोंमें प्रेम नहीं करे, तथा दारुण व कर्कश स्पर्शको पाकर शरीरसे उसको सहन करे ॥ २६ ॥

साधु भूखको, प्यासको, विषम व कर्कश शय्याको, शीत व उष्णको और मोहनीय कर्मके उदयसे होनेवाली अरति और भयको मनसे दीन बने विनाही सहन करे और ऐसा सोचे कि देहको दुःख देना बडे लाभका कारण है ॥ २७ ॥

सूर्यके अस्त हो जानेपर और प्रभातमें पीछा उदय होनेके पहले साधु सब प्रकारके आहार आदि पदार्थोंके भोगकी मनसे भी इच्छा नहीं करे ॥ २८ ॥

साधु आहारके नहीं मिलनेपर भी अतिन्तिन-यद्वातद्वा नहीं बोलनेवाला व चपलतारहित होवे, वैसेही मितभाषी व अल्पाहारी-मर्यादित आहार करनेवाला होनेसे पेटके विषयमें दान्त-संयमशील होवे, और थोडे, आहारको पाकर क्रोध या गृहस्थकी निन्दा नहीं करे ॥ २९ ॥

साधु दूसरेकी निन्दा नहीं करे और न अपनी प्रशंसा करे, तथा मैं पण्डित व लब्धिसम्पन्न हूं इसप्रकार श्रुतज्ञानसे या अधिक लाभसे गर्व भी नहीं करे। इसी तरह ऊंची जाति, बडी तपस्या तथा तीव्र बुद्धि आदिको पाकर उनसे भी अभिमान नहीं करे ॥ ३० ॥

वह साधु आभोगसे अर्थात् जानता हुआ अथवा नहीं जानता हुआ, अपनेसे रागद्वेषके वशीभूत हो जानेसे अगर कभी मूलगुण व उत्तरगुणकी विराधना हो जाय तो, ऐसे अधार्मिकपद-अकर्तव्यको करके शीघ्रही आत्माको संवरण करे अर्थात् रोकले ॥ ३१ ॥

जो साधु निर्मलहृदय व सदा प्रकटभाववाला है, तथा कहीं भी प्रतिबन्ध नहीं रखनेवाला जितेन्द्रिय है, वह सावद्ययोगरूप अनाचारको करके गुरुके समीपमें आलोचना करता हुआ उस अनाचारमेंसे न तो कुछ छिपावे और न सर्वथा अपलापही करे ॥ ३२ ॥

विनीत साधु महात्मा आचार्यके वचनको व्यर्थ न होने देवे, किन्तु उस आज्ञाको 'तहत्ति' आदि वचनसे ग्रहण कर कर्म याने क्रियासे पूर्ण करे ॥ ३३ ॥

जीवनको अध्रुव-नश्वर जानकर तथा सम्यग्दर्शन आदि सिद्धिमार्गको नित्य हितकर जानकर और अपनी आयुको परिमित-अल्प समझकर मुनि कर्मबन्धके हेतुभूत विषय-भोगोंसे निवृत्त होवे याने अलग होवे ॥ ३४ ॥

मानसिक बल और शरीरकी दृढताको देखकर तथा अपनी श्रद्धा व नीरोगताको और क्षेत्र काल आदिको जानकर साधु आत्माको संयममार्गमें लगा देवे ॥ ३५ ॥ ( वृत्तिकारने इसकी व्याख्या नहीं की है )

उपदेशके अधिकारमेंही विशेष कहते हैं—

जबतक जरा-वृद्धावस्था नहीं सताती और सामर्थ्यको क्षीण करनेवाली व्याधि जबतक नहीं बढ़ती, तथा मियाम सहायक कर्ण आदि इन्द्रियाँ जबतक क्षीण नहीं होती हैं तबतक भव्य आत्मा श्रुतचारित्ररूप धर्मका आराधन करे ॥ ३६ ॥

धर्म करनेका उपाय बताते हैं—क्रोध और मान, माया और लोभ, ये सब पापके बढानेवाले हैं, इसलिये प्रत्येकको पापवर्द्धक जानकर अपना हित चाहता हुआ मुनि इन दोषोंको छोड देवे ॥ ३७ ॥

इनके नहीं छोडनेपर इस लोकमेंही अपकार दिखाते हैं, जैसे—क्रोध प्रेमका नाश करता है, मान विनयका नाश करनेवाला है, माया-कपट मित्रोंको नष्ट करदेती है और लोभ सभीका नाश करनेवाला है ॥ ३८ ॥

इन पापोंके नष्ट करनेका उपाय कहते हैं—उपशम-शान्तिसे क्रोधको नष्ट करे, इसी तरह मानको मार्दव-कोमलभावसे जीते, मायाको ऋजुता-सरलपनसे तथा लोभको सन्तोषसे जीते अर्थात् निःस्पृह बनकर यत्न करे ॥ ३९ ॥

इन क्रोध आदिसेही परलोकका अपाय बताते हैं, जैसे कि—क्रोध और मान अगर अनिगृहीत याने काबू नहीं किए हुए हैं, और माया तथा लोभ यदि बढते हुए हैं, तो ये क्रोध आदि चार सम्पूर्ण काले या क्लेशकारी कषाय अशुभभावरूप जलसे पुनर्जन्मरूप वृक्षके मूलोंको सिञ्चन करते हैं ॥ ४० ॥

मुनि इस स्थितिमें कषायोंका निग्रह करनेके लिये ऐसा करे—रत्नाधिकोंमें अर्थात् अपनेसे पूर्व दीक्षा लिये हुए साधुओंमें विनयका प्रयोग करे, और सदा ध्रुवशीलता अर्थात् अठारह हजार शीलाङ्गोंकी रक्षाको

अपनी शक्तिभर नहीं छोडे (या कम नहीं करे), तथा कछुवेके समान अपने अङ्गोपाङ्गोंसे रक्षित रहे और तपस्या व संयममें पराक्रम दिखावे ॥ ४१ ॥ फिर—





आत्मार्थी मुनि निद्राको बहुमान नहीं देवे याने अधिक नहीं सोवे, तथा अधिक हास्य नहीं करे व परस्पर आलाप-संलाप-रूप एकान्त-कथा करनेमें भी नहीं रमे, किन्तु सदा स्वाध्यायमें लगा रहे ॥ ४२ ॥

योग अर्थात् मन, वचन व शरीर इनके व्यापारको सदा आलस्यरहित होकर श्रमणधर्ममें लगानेवाला साधु ज्ञानादिरूप सर्वश्रेष्ठ अर्थको पाता है ॥ ४३ ॥

इसलोक और परलोकमें हितकारी ऐसे जिस अर्थसे अर्थात् ज्ञानादि गुणसे जीव सुगतिको याने परम्परा-सिद्धिगतिको जाता है, (उस ज्ञानके विषयमें) बहुश्रुतकी अर्थात् आगमवृद्धकी सेवा करे, सेवा करता हुआ साधु उनसे अर्थका निश्चय पूछे ॥ ४४ ॥

गुरुकी सेवामें बैठनेकी विधि कहते हैं—साधु हाथ पैर और शरीरको संयत कर व जितेन्द्रिय होकर नम्रतासे उपयोगपूर्वक गुरुके सन्निधिमें बैठे ॥ ४५ ॥

गुरुके आगे पीछे या बगलमें, अथवा मार्गमें अविनय व वन्दना करनेमें बाधा आदि दोष हो उसतरह नहीं बैठे, तथा गुरुके समीपमें पैरपर पैर रख अर्थात् पलथी मारकर नहीं बैठे ॥ ४६ ॥

शरीरसंयमका वर्णन करके अब वचनसंयमको कहते हैं—विना पूछे (निष्कारण) साधु नहीं बोले, कोई बोलता हो उसके बीचमें भी नहीं बोले, पृष्ठमांस-किसीके परोक्षमें उसके दोषोंका कथन नहीं करे और कपटमय झूंठ वचन नहीं बोले ॥ ४७ ॥



जिस वचनसे किसीको अप्रीति हो अथवा सुननेवाला शीघ्र क्रोध करने लग जाय ऐसी भाषा-जो कि उभयलोकमें विरोधी है-किसीभी अवस्थामें साधु नहीं बोले ॥४८ ॥

बोलनेकी पद्धति बताते हैं—जो भाषा देखे गए (खुले) अर्थवाली हो और सो भी परिमित, सन्देहरहित, स्वर आदिसे पूर्ण, स्पष्ट व परिचित हो, या व्यर्थ बकवादरूप न हो, और उद्वेग पैदा करनेवाली न हो, ऐसी भाषाको चैतन्ययुक्त साधु बोले ॥ ४९ ॥

आयारपन्नत्तिधर-आचाराङ्ग आदि आचार व भगवती आदि प्रज्ञप्ति-सूत्रोंको धारण करनेवाला और जो दृष्टिवादको पढ़ा हो ऐसे विशिष्ट पुरुषके भी वाणीमें गलती या भूल हो जाय तो उसे जानकर साधु उसकी हंसी नहीं करे ॥ ५० ॥

गृहस्थके पूछनेपर अश्विनी आदि नक्षत्र, शुभ अशुभ स्वप्नके फल, वशीकरण आदि योग, शकुन आदि निमित्त व बिच्छू सांप आदिके मन्त्र और औषधियाँ इन सबको कहना एकेन्द्रिय आदि जीवोंकी विराधनाका स्थान है, इसलिये साधु असंयमिओंसे ये सब बातें नहीं कहे ॥ ५१ ॥

साधुओंके ठहरनेयोग्य स्थानको कहते हैं—मुनि दूसरोंके लिये बनाये हुए, मलमूत्रनिवारणकी जगहवाले और स्त्री-पशु-क्लीवसे रहित ऐसे स्थान-गृहको सेवन करे, ऐसेही अन्यके लिये किये गये शयन व आसनोंको काममें लेवे ॥ ५२ ॥

शय्या-वसतिस्थान जनशून्य हो, मुनि वहाँपर स्त्रीसम्बन्धी कथा नहीं कहे तथा गृहस्थोंके साथ विशेष परिचय नहीं करे, साधुओंके साथ परिचय करे ॥ ५३ ॥

स्त्रीसंसर्ग नहीं करनेमें कारण दिखाते हैं—जैसे कुक्कुट-मुरगेके बच्चोंको सदा बिल्लीसे भय बना रहता है, ऐसेही ब्रह्मचारीको स्त्रीके शरीरसे भय रहता है ॥ ५४ ॥



" नीतिकार स्त्रीशरीरकी निन्दामें बहुत आगे बढे हुए हैं, जैसे—' नारी प्रत्यक्ष राक्षसी ' अर्थात् स्त्रियाँ

साक्षात् राक्षसी हैं, इत्यादि। इन वचनोंमें कदाचित् सच्चाई होनेपर भी कटुता है, इस कटुताको छोडकर आप्त आगमको शोभे ऐसा वचन ऊपर कहा गया है।"



स्त्रीके विषयमें विशेष निषेध करते हैं—भित्ति (दिवाल) आदिके ऊपर चितारी हुई स्त्रीको भी साधु नहीं देखे, ऐसेही शृङ्गारसे सुशोभित स्त्रीको नहीं देखे, यदि अचानक दिख पडे तो जैसे सूर्यकी ओर देखकर नजर शीघ्र हटजाती है वैसेही स्त्रीके अङ्गपरसे भी दृष्टिको जल्दी लौटा ले॥ ५५॥

जिसके हाथपैर कटे हुए हैं और जो कान व नाकसे रहित तथा सो वर्षके उमरवाली है, ऐसी अङ्गोंसे विकल और बूढी स्त्रीको भी ब्रह्मचारी नहीं देखे, फिर तरुणीको देखनेकी तो बातही क्या?॥ ५६॥

शरीर आदिकी विभूषा-सजावट, स्त्रियोंका अधिक परिचय और सरस व उत्तम भोजन ये तीनों बातें आत्मचिन्तन करनेवाले मनुष्योंके लिये तालपुट-जह्राल विषके समान हैं॥ ५७॥

स्त्रियोंके अङ्ग-प्रत्यङ्गोंकी रचना, उनके मधुर-वचन एवं कटाक्ष-तिरछी नजरसे देखना इन सबको ब्रह्मचारी पुरुष तल्लीन होकर नहीं देखे, क्योंकि ये सब कामको और अनुरागको बढानेवाले हैं॥ ५८॥

साधु मनोहर ऐसे शब्द, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श इन पांच विषयोंमें प्रेम स्थापन नहीं करे, किन्तु उन विषयोंकी अनित्यता और पुद्गलोंके परिणामोंको समझकर (आपातमात्र मधुर ओर परिणाममें सन्ताप देने-वाले) इन विषयोंको त्याग देवे॥ ५९॥

इसी बातको स्पष्ट करते हैं—शब्द आदि विषयोंके मध्यमें रहनेवाले उन पुद्गलोंके अवस्थान्तरप्राप्तिरूप परिणामको यथातथा-जैसा का वैसा याने ये पुद्गल आदि अनेक रूपसे बदलते रहते हैं इसतरह जानकर मुनि तृष्णा-इच्छारहित व क्रोध आदि कषायोंके उपशमसे शान्तिमय आत्मा होकर विचरे॥ ६०॥

॥८०॥

मुनि जिस श्रद्धाके कारण अविरति-प्रमादरूप कीचडसे बाहर निकला है और उत्तम पर्यायस्थान अर्थात् साधुपनको पाया है, उसी श्रद्धाका तथा आचार्योंके समत दया, दाक्षिण्य आदि गुणोंको पालन करे ॥ ६१ ॥

आचारप्रणिधिका फल कहते हैं—जो बाह्य व आभ्यन्तर तपको, पृथ्वी आदि जीवोंके आश्रित संयम योगको तथा आगमके पठनपाठनरूप स्वाध्यायका करनेवाला है, वह साधु समस्त अस्त्रशस्त्रोंसे सुसज्जित व चतुरङ्गिणी सेनासे युक्त शूर पुरुषकी तरह कषाय व परीषहोंसे घिरा हुआ भी अपनी रक्षामें तथा पर-कषाय आदि शत्रुओंके निवारण करनेमें पर्याप्त-समर्थ होता है ॥ ६२ ॥

इसीको स्पष्ट करते हैं—स्वाध्याय और उत्तम ध्यानमें तल्लीन रहनेवाले तथा स्वपरके रक्षक, पापभावनासे रहित और तपस्यामें तत्पर रहनेवाले ऐसे साधुका जन्मान्तरका किया हुआ पापमल धुलकर नष्ट हो जाता है, जैसे कि आगमें फूंकनेसे आगसे तपा हुआ चांदीका मल ( लाह आदिका संसर्ग ) नष्ट हो जाता है ॥ ६३ ॥

इससे—काले बादलोंके हट जानेसे जैसे चन्द्रमा चमक उठता है, वैसे वह परीषह आदि दुःखोंको सहनेवाला, जितेन्द्रिय और श्रुतज्ञानसे युक्त तथा ममत्वसे रहित व अकिञ्चन साधु कर्मरूप बादलके हट जानेपर केवलज्ञानरूप प्रकाशसे युक्त होकर शोभित होता है ॥ ६४ ॥ ऐसा मैं कहता हूं। इति।

॥ आचारप्रणिधि नामका आठवां अध्ययन समाप्त ॥



# ॥ नववाँ अध्ययन ॥





## उद्देश पहला।



इस अध्ययनका पूर्व अध्ययनके साथ ऐसा सम्बन्ध है। आठवें अध्ययनमें कह आए हैं कि निरवद्य-वचन आचारमें तल्लीन रहनेवाले मुनिओंके होते हैं, इसलिए साधुको आचारमें यत्न करना चाहिये; मुनि आचारवान् यथोचित विनयसे सम्पन्न होनेवालाही हो सकता है, इसलिये नवम अध्ययनमें विनयको कहते हैं। कहा भी है—

" आयारपणिहाणंमि, जे सम्मं वट्टइ बुहे।

णाणादंण विणीए जे, मोक्खट्ठा निव्विगिच्छए " ॥ १ ॥

अर्थात्-आचारके विधानमें वही विद्वान् मुनि अच्छी तरह संलग्न रह सकता है, जो कि ज्ञानादि गुणोंमें विनयवान् है और मोक्ष पानेमें जिसे किसी प्रकारका सन्देह नहीं है। उक्त सम्बन्धसे आये हुए इस अध्ययनका यह आदिसूत्र है—

विनय प्रधानतासे पांच प्रकारका है, जैसे कि—लोकाराधनाके लिये लोकोपचार-विनय १, धनको पानेके लिये अर्थ-विनय २, काम-सुखनिमित्त काम-विनय ३, भय हटानेके लिये भय-विनय ४ और मोक्ष पानेके लिये मोक्ष-विनय ॥ ५ ॥



लोकोपचार-विनयका स्वरूप इसप्रकार है-कोई अपने घरमें आवे उसके लिये ऊठकर खडा होना,

अञ्जलि जोडना, आसन देना, दूरका अतिथि हो तो भोजन कराना, जाते वक्त कुछ दूर साथ जाना, मधुर बोलना आदि। ऐसेही द्रव्य-विनय आदि समझना।

मोक्ष-विनयके पांच भेद हैं, जैसे कि—दर्शनविनय १, ज्ञानविनय २, चारित्रविनय ३, तपोविनय ४, और औपचारिक-विनय ५। दर्शनसे अर्थात् जिनप्रणीत आगमके ऊपर अमिट श्रद्धासे होनेवाला दर्शनविनय कहाता है। इस विनयके ५१ भेद हैं, जो विस्तारभयसे यहाँ नहीं लिये हैं।

इसी तरह द्रव्य-भाव-भेदसे समाधि दो प्रकारकी है; दर्शन, ज्ञान, तप व चारित्रका भावमेंही अन्तर्भाव हो जाता है।

विनय-समाधि अध्ययनकी यह पहली गाथा है—

स्तम्भ-जाति आदिके अभिमानसे, क्रोधसे, माया-कपटसे, तथा निद्रा आदि प्रमादसे युक्त साधु गुरुके समीपमें आसेवना-ग्रहणारूप विनयको नहीं सीख सकता है, क्योंकि ये क्रोध आदि दुर्गुण उस साधुके लिये अभूतिभाव-अधोगतिका कारण है। वांसका फल जैसे उसके नाशका कारण बनता है, वैसे ये दुर्गुण मुनिके गुणरूप भावप्राणके नाशके लिये होते हैं॥ १॥

जो कोई द्रव्यलिङ्गी साधु गुरुको मन्दबुद्धि ऐसा जानकर अर्थात् शास्त्रमें कही गई युक्तिओंसे यह गुरु शास्त्रालोचनामें समर्थ नहीं है ऐसा जानकर, तथा कारणान्तरसे यह डहर-बच्चा और अल्पश्रुत-थोडा पढा हुआ है ऐसा समझकर गुरुकी निन्दा करते हैं अर्थात् स्थापित मन्दबुद्धिवाले आचार्यको 'तुम मन्दबुद्धि हो' ऐसा कहते हैं, वे साधु मिथ्यात्वको प्राप्त करते हुए शास्त्राज्ञाके विरुद्ध गुरुजनोंकी आशातना करते हैं॥ २॥

॥ ८३ ॥

कर्मोकी विचित्रतासे कितनेक वयोवृद्ध भी स्वभावसे मन्दबुद्धि बने रहते हैं और कितनेक डहर-अल्पवयवाले भी अमन्द-तीव्र बुद्धिवाले तथा श्रुतसे युक्त होते हैं इसलिये जो आचारवान् हैं और जिनकी आत्मा दया

दाक्षिण्यादि गुणोंमें स्थिर है, उनका अनादर नहीं करना चाहिये, क्योंकि हीलना पाये हुए जो साधु हैं वे, लकडी आदि स्थिर इन्धनको जैसे अग्नि भस्म करदेती है वैसे, उस आशातना करनेवालेके गुणोंको भस्म करदेते हैं ॥३॥

अब प्रधानतासे अल्पवयवालोंकी निन्दाका निषेध करते हैं—जो कोई अज्ञानी जीव अल्पवयवाला-बच्चा जानकर सर्पको पीडा पहुंचाता है अर्थात् दुःख देता है, तो दुःखी किया गया वह सर्प उस दुःख देनेवालेके नाशका कारण बनजाता है, इसी तरह कारणवश आचार्यपदपर विराजमान अल्पवयवाले आचार्यकी निन्दा करनेवाला मन्दबुद्धि जीव भी द्वीन्द्रिय आदि जातिके मार्गको प्राप्त करता है अर्थात् संसारमें परिभ्रमण करता है ॥ ४ ॥

दृष्टान्त और दार्ष्टान्तिकमें भेद बताते हैं—अतिक्रुद्ध हुआ भी सर्प किसीके जीवन-नाशसे बढकर और क्या कर सकता है? किन्तु हीलनासे अप्रसन्न बने हुए आचार्यश्री मिथ्यात्वरूप अबोधिके कारण बनते हैं और इसी कारणसे गुरुओंकी आशातनासे मोक्ष नहीं मिलता है ॥ ५ ॥

जो कोई जलती हुई आगपर चलता है अथवा सर्पको भी निश्चयसे कोपयुक्त बनाता है अथवा जो जीवनकी इच्छा रखता हुआ विषको खाता है, वही उपमा-समानता गुरुजनोंकी आशातनाके विषयमें है ॥ ६ ॥

कदाचित् मन्त्र आदिके प्रतिबन्धसे वह आग नहीं जलावे, कदाचित् खिसलाया हुआ सर्प भी नहीं काटे, या खाया गया जहाल विष नहीं मारे, ये सब हो सकते हैं, किन्तु गुरुजनोंकी हीलनारूप आशातनासे मोक्ष याने कर्मबन्धनसे छूटकारा नहीं हो सकता है ॥ ७ ॥

जो कोई मस्तकसे पहाडको फोडना चाहे या सोये हुए सिंहको जगावे अथवा जो शस्त्रकी तीखी धारके ऊपर मुष्टि-प्रहार करे, वही उपमा गुरुजनोंकी आशातनाके विषयमें है ॥ ८ ॥

कदाचित् मस्तकके प्रहारसे पहाड भी फूट जाय, कदाचित् खिसलाया हुआ सिंह भी नहीं खावे, या

कदाचित् शस्त्रकी तीखी धार प्रहार करनेपर भी हाथको नहीं काटे, फिर भी गुरुजनोंकी आशातनासे मोक्ष नहीं है ॥ ९ ॥



इसप्रकार अग्नि आदिके आक्रमणसे भी गुरुओंकी आशातना भयङ्कर है इसलिये क्या करना चाहिये? सो कहते हैं—

अप्रसन्न हुए आचार्यश्री उस हीलना करनेवालेके लिये अबोधिके कारण होते हैं, वास्ते निराबाध–बाधा-रहित मोक्षरूप सुखको चाहनेवाला मुनि गुरुजनोंकी प्रसन्नतामें तत्पर होकर व्यवहार करे ॥ १० ॥

जिसप्रकार आहिताग्नि–आजीवन अग्निपूजक ब्राह्मण विविध आहुतियोंसे और मन्त्रपदोंसे अभिषिक्त–धधकती हुई आगको नमस्कार करता है, इसी प्रकार अनन्तज्ञानसे युक्त हुआ साधु भी आचार्यको नमस्कार करे तथा उसकी सेवा बजावे ॥ ११ ॥

जिनके पास धर्मपद–सिद्धान्तको सीखे उनके पास विनययुक्त व्यवहार करे, प्राञ्जलिपूर्वक नतमस्तक होकर सत्कार करे, शरीरसे सेवा करे, 'वन्दे' इत्यादिरूप वचनसे आज्ञा पाले (सत्कार करे); (आचार्य कहते हैं)–भो शिष्यों! तुमको मनसे भी गुरुका सत्कार करना चाहिये ॥ १२ ॥

लज्जा, दया, संयम और ब्रह्मचर्य ये सब कल्याण–भागी जीवके लिये विशुद्धिके स्थान हैं; जो गुरु मुझे सदा अनुशासन करते हैं अर्थात् संयम आदि सिखाते हैं, ऐसे उन गुरुओंको मैं निरन्तर पूजता हूँ याने सत्कार देता हूँ ॥ १३ ॥

॥ ८५ ॥

आचार्यकी महिमा कहते हैं—जिस प्रकार रात्रिके अन्तमें अर्थात् प्रातःकालमें किरणसमूहसे तपता हुआ सूर्य सम्पूर्ण भारतवर्षको प्रकाशित करता है, इसी प्रकार आगमरूप श्रुत, परद्रोहसे निवृत्तिरूप शील, और

बुद्धिसे युक्त होकर आचार्य भी जीवादितत्त्वोंको प्रकाशित करते हैं। साधुओंके बीचमें वे वैसे शोभित होते हैं जैसे कि सामानिक देवोंके बीचमें इन्द्र शोभते हैं ॥ १४ ॥ फिर—

जिस प्रकार कार्तिकी पोर्णिमासीमें उदित हुआ तथा नक्षत्रगण व तारागणसे घिरा हुआ चन्द्र निर्मल व बादलोंसे रहित आकाशमें शोभित होता है, उसी प्रकार वह गणी-आचार्य साधुओंके मध्यमें शोभित होता है। ( ऐसी महिमासे युक्त वे आचार्य पूजनीय हैं ) ॥ १५ ॥

जो आचार्य ज्ञान आदि भावरत्नोंके आकर तथा समाधियोग-उत्तमध्यान, श्रुत-आगम, शास्त्र एवं बुद्धिके द्वारा मोक्षको चाहनेवाले अथवा मोक्षरूप विशाल इच्छावाले हैं, ऐसे आचार्योंको अनुत्तर ज्ञानादि पानेकी इच्छावाला साधु आराधना करे, और उनको निर्जरारूप धर्मका कामी बनकर वारंवार सन्तुष्ट करे ॥ १६ ॥

मेधावी-बुद्धिमान् साधु गुरुकी आराधनाके फलको कहनेवाले ऐसे इन सुन्दर वचनोंको सुनकर निद्रा आदि प्रमादसे रहित होकर आचार्यकी सेवा करे, और इस प्रकार वह सेवक साधु अनेक गुणोंका आराधन कर सर्वश्रेष्ठ सिद्धिको पाता है ॥ १७ ॥ ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ विनय-समाधि नामक नववें अध्ययनका प्रथम उद्देश समाप्त ॥



# ॥ नववाँ अध्ययन ॥





## उद्देश दूसरा ।



विनयके अधिकारमेंही दूसरा उद्देशक कहाजाता है । उसमें यह पहली गाथा है—

मूल-जडसेही वृक्षके स्कन्धोंकी उत्पत्ति होती है, बादमें स्कन्धसे शाखाएँ उत्पन्न होती हैं, शाखासे प्रशाखाएँ होती हैं और उनसे भी पत्ते निकलते हैं, फिर वृक्षके पत्तोंसे फूल और फूलोंसे फल तथा फलोंसे रस होता है ॥ १ ॥

दार्ष्टान्तिक योजना करते हैं-इसीतरह-वृक्षके मूलकी तरह धर्मका मूल विनय है । वृक्षके फल व रसकी तरह उस विनयधर्मका चरम व उत्तम फल मोक्ष है, ( इसलिये विनय करना चाहिये ) जिससे कि विनयवान् साधु पूर्णतया कीर्ति, समस्त आगम व प्रशंसनीय पदको शीघ्रही प्राप्त करता है ॥ २ ॥

जो जीव बडा क्रोधी व मृगके समान जड या अज्ञानी है अर्थात् जो हितवचन कहनेपर भी खिसला जाता है और जो जाति आदिके मदसे मदोन्मत्त है, तथा कटुवचन बोलनेवाला, कपटी व शठ है अर्थात् धर्ममें आदररहित है, जो इन दोषोंसे विनय नहीं करता है वह अविनीत आत्मा नदीके वेगमें पडे हुए काष्ठकी तरह संसारसागरमें जन्ममरणरूप तरङ्गपर बह जाता है ॥ ३ ॥

जो कोई नर युक्तिओंके द्वारा विनयको कहा हुआ भी क्रुद्ध होता है वह मनुष्य आती हुई दिव्य-देवसम्बन्धी लक्ष्मीको दण्डेके द्वारा पीछे लौटाता है ॥ ४ ॥

दृष्टान्तसे अविनयका बुरा फल दिखाते हैं—राजाके प्रेमपात्र प्रधान आदिके अविनीत-अशिक्षित आत्मावाले घोडे, हाथी आदि भार आदि वहनेमें कर्मकररूपसे जोते जाते हुए दुःख भोगते देखे जाते हैं ॥ ५ ॥

इसीप्रकार—सुविनीत-सुशिक्षित घोडे हाथी राजा आदिकी सवारीमें लगे हुए सम्पत्तिको पाकर और यशोभागी बनकर सुख भोगते हुए दिख पडते हैं ॥ ६ ॥

इसीतरह (पशुओंके समान) अविनीत आत्मावाले स्त्रीपुरुष लोकमें चाबुक आदिके आघातसे चिह्नित और नाक आदि इन्द्रियोंसे हीन होकर दुःख भोगते हुए दिख पडते हैं ॥ ७ ॥ फिर—

दण्डोंसे तथा शस्त्रोंसे आहत होनेके कारण दुबले बने हुए तथा असभ्य वचन-रूखे व कर्कश वचनोंसे घोले जाते हुए वे दीन, कान्तिहीन और पराधीन बने हुए तथा भूख व प्याससे पीडित होते हुए दिख पडते हैं ॥ ८ ॥

इसीतरह सुविनीत-सुशिक्षित आत्मावाले स्त्रीपुरुष लोकमें सुख भोगते हुए सम्पत्तिशाली व परम यशस्वी देखे जाते हैं ॥ ९ ॥

ऐसेही (मनुष्योंकी तरह) अविनीत आत्मावाले देव, यक्ष और भवनवासि ये देव भी अविनयके कारण सेवकपनमें लगे हुए दुःख भोगते दिखाई देते हैं ॥ १० ॥

वैसेही सुविनीत आत्मावाले देव, यक्ष और गुह्यक देव सुख भोगते हुए सम्पत्तिशाली और यशस्वी दिख पडते हैं ॥ ११ ॥

अब लोकोत्तरविनयका फल कहते हैं—जो कोई शिष्य आचार्य और उपाध्यायोंकी शुश्रूषा और आज्ञाको सम्पन्न करते हैं, उनकी शिक्षाएं जलसे सींचे हुए वृक्षोंकी तरह बढती हैं ॥ १२ ॥

गृहस्थ अपने लिये अथवा पुत्र आदि दूसरेके लिये कुम्भकार आदिकी कलारूप तथा वस्त्र आदि बनाने-रूप शिल्पको एवं चित्रकला आदिमें निपुणताको उपभोग्-अन्नवस्त्रके लिये सीखते हैं, ये सब इस लोकके कारण होते हैं॥ १३ ॥

जिस शिल्प आदिके सीखनेमें लगे हुए वे सुन्दर शरीरवाले राजपुत्र आदि सीखते हुए अनेक तरहकी पीडाएं भोगते हैं अर्थात् रज्जु आदिसे बन्धन व बेत आदिके भयङ्कर वध(मार)को और दारुण कष्टको प्राप्त करते हैं॥ १४ ॥

इसतरह कष्ट पाते हुए भी वे उस मारनेवाले गुरुको शिल्पशिक्षा ग्रहण करनेके लिये पूजते हैं तथा वस्त्र आदिसे सत्कार करते हैं, व अञ्जलि जोडकर नमस्कार करते हैं, व इस गुरुसे शिल्पशिक्षा मिलेगी इसलिये सन्तुष्ट होकर उसकी आज्ञामें रहते हैं॥ १५ ॥ जब सांसारिक शिक्षाके अर्थो वैसे मारनेवाले गुरुको भी पूजते हैं, तब—

जो साधु तीर्थङ्करप्रणीत आगमका व मोक्षरूप अनन्तहितका कामी है उसको तो अवश्यही गुरुओंकी भक्ति करनी चाहिये, इसलिये वह विनीत साधु आचार्यश्री जो कुछ फरमावे उस आज्ञाका उल्लंघन नहीं करे॥ १६ ॥

विनयके उपाय कहते हैं—विनीत साधु आचार्यकी शय्यासे नीची शय्या बिछावे, पीछे चले, नीची जगहमें बैठे और नीचे आसन बिछावे, नम्र होकर याने झुककर चरणोंमें वन्दना करे, और नम्र होकरही दोनों हाथसे अञ्जलि जोडे ॥ १७ ॥

अब वचनके विनयको कहते हैं—शरीरसे अथवा भण्डोपकरणोंसे गुरुओंके शरीर व उपकरणोंको धक्का लगनेपर याने संघट्ट होनेपर हे पूज्य ! संघट्टरूप इस मेरे अपराधको क्षमा करो, फिर मैं ऐसा नहीं करूंगा इस-तरह बोले ॥ १८ ॥

पूर्वोक्त इस विनयको बुद्धिमान् मनुष्य स्वयं करता है, किन्तु बुद्धिहीन मनुष्य किसतरह करता है इस बातको कहते हैं—दुष्ट बैल जैसे प्रतोद-तीखे कीलयुक्त लकडी आदिसे वींधा जाकर रथको खींचता है, वैसे वह दुष्टबुद्धि शिष्य भी आचार्योंके वारंवार कहनेपर कहे हुए कार्योंको करता है ॥ १९ ॥

इस तरह किये गये कार्य ठीक नहीं इसपर कहते हैं—आचार्यके एकवार कुछ कहनेपर या अनेकवार आज्ञा करनेपर शिष्य आसनपरही बैठा हुआ नहीं सुने, किन्तु धैर्यसम्पन्न मुनि आसनको छोडकर शुश्रूषासे अर्थात् सेवाभावसे गुरुकी आज्ञाको सुने, तथा शरद्, शिशिर आदि कालको व गुरुकी इच्छाको जानकर और गुरुकी आराधनाके प्रकारको न्यारे २ हेतुओंसे समझकर उस २ उपायसे मुनि पित्तनाशक आदि अनुकूल गुण-वाले आहार आदिको लावे ॥ १० ॥ ( वृत्तिकारने इस गाथाकी व्याख्या नहीं की है। )

अविनीत शिष्यके तो ज्ञानादि गुणोंकी विपत्ति होती है अर्थात् वह ज्ञानादि गुणोंको नहीं पा सकता है, किन्तु विनीत-विनयवान् शिष्यको ज्ञानादि गुणोंकी सम्पत्ति-प्राप्ति होती है। जिस शिष्यने ये दोनों बातें अर्थात् विनयसे ज्ञानादि गुणोंकी प्राप्ति और अविनयसे इन गुणोंका अभाव ये दोनों बातें समझी हुई हैं, वह शिष्य ग्रहण व आसेवनरूप शिक्षाको प्राप्त करता है ॥ २१ ॥

इसी बातको दृढ करते हुए अविनयके फलको कहते हैं—जो दीक्षित होकर भी अतिक्रोधी है तथा सम्प-त्तिका गर्व रखता है और पिशुन अर्थात् पीछेमें दूसरोंकी निन्दा करनेवाला है वह सिर्फ आकारमात्रसे पुरुष है, भावसे नहीं, ऐसे ही जो साधु अकृत्य करनेमें साहसिक तथा गुरु आदिकी आज्ञा भङ्ग करनेवाला है और जो अच्छीतरह श्रुतादिधर्मको नहीं पाया है अतएव विनयको नहीं जानता और गोचरी आदि लाकर जो उसको समानतासे साधुओंके बीच नहीं बाँटता है, उसको मोक्ष नहींही मिलता है ॥ २२ ॥

अब विनयका फल दिखानेके साथ उपसंहार करते हैं—जो शिष्य गुरुओंकी आज्ञामें तत्पर रहनेवाले

हैं और श्रुतार्थधर्मा याने गीतार्थ तथा विनय करनेमे पण्डित है, ऐसे वे महापराक्रमी साधु इस दुस्तर ओघ अर्थात् संसारसमुद्रको पार कर चरमभव और केवलीपदसे समस्त कर्मोको खपाकर आतिशय उत्तम ऐसी सिद्धिगतिको गये है व प्राप्त कररहे हैं ॥ २३ ॥ ऐसा मै कहता हूँ । इति ।





॥ विनयसमाधि नामक नववें अध्ययनका दूसरा उद्देश समाप्त ॥



# ॥ नववाँ अध्ययन ॥



## उद्देश तीसरा।



अब तीसरा उद्देश शुरू होता है, इसमें विनीत साधु पूज्य होता है यह दिखाते हैं। उसका यह आदिसूत्र है—आहिताग्नि ब्राह्मण जैसे अग्निकी उपासना करता हुआ उपासनामें सावधान रहता है, वैसेही साधु आचार्यकी सेवा करता हुआ सावधान रहे, आचार्योंकी नजरपरसे तथा आन्तरिक गुप्तभावोंको प्रकट करनेवाली चेष्टासेही उनके आशय( मतलब )को जानकर जो साधु आचार्यकी इच्छाको पूर्ण करता है, वह साधु पूज्य है॥ १ ॥

गुरुवचनको सुनना चाहता हुआ शिष्य आचारके लिये विनय करता है, बाद गुरुके कुछ कहनेपर उस वचनको ग्रहण कर छलकपटसे रहित जो साधु उसको गुरुके कहे अनुसार पूर्ण करना चाहता है और विपरीत आचरणोंसे गुरुकी आशातना नहीं करता है, वह साधु पूज्य है॥ २ ॥

और—जो साधु रत्नाधिकोंमें अर्थात् दीक्षासे ज्येष्ठ मुनिओंमें योग्य विनय करता है, इसीतरह जो साधु वय क्रमसे और आगमज्ञानसे डहर-कम भी है किन्तु दीक्षासे बडे हैं उनके लिये अवस्था और ज्ञानसे बडा भी जो साधु नम्रतासे व्यवहार करता है तथा सत्यवादी, वन्दनशील और सांनिधिमें रहनेवाला है व गुरुकी आज्ञाको पालता है, वह साधु पूज्य है॥ ३ ॥



फिर—जो साधु विना परिचयके भिक्षासे लाये हुए विशुद्ध आहारको करता है और वह भी केवल सयमभारवाही शरीरको भाडा मात्र देनेके लिये, किसी अन्य निमित्तसे नहीं, तथा उचित भिक्षासे मिला

हुआही आहार सदा समविभागपूर्वक ग्रहण करता है, तथा नहीं मिलनेपर चिन्ता और मिलनेपर अभिमान व श्लाघा जो साधु नहीं करता है, वह साधु पूज्य है ॥ ४ ॥

संस्तारक, शय्या, आसन और आहार तथा जल आदि बहुत मिलते हुए भी जो साधु अल्प इच्छा रखता है, और इसप्रकार जिस किसी कल्पनीय वस्तुसे अपनी आत्माको सन्तुष्ट रखता है, वह सन्तोषरूप प्रधानभावमें रमण करनेवाला साधु पूज्य है ॥ ५ ॥

अब इन्द्रियोंकी समाधिके द्वारा पूज्यपन दिखाते हैं—इससे मुझे यह मिल जायगा इस आशासे अर्थ-प्राप्तिमें उत्साहवाले मनुष्यसे लोहेके कांटे भी सहे जासकते हैं, किन्तु वाणीरूप तीखे कांटे नहीं सहे जाते किन्तु विना किसी आशाके जो साधु कानके लिये तीखे बाण ऐसे कटु वचनोंको सहलेता है, वह पूज्य है ॥ ६ ॥

लोहेके कांटे तो गडनेके समय थोडी देर दुःख देते हैं, और गडे हुए वे कांटे शरीरसे सुखपूर्वक निकाले भी जासकते हैं, किन्तु वाणीके द्वारा जो कटुवचन कहकर मर्म दुखाये जाते हैं वे वचनरूप कांटे दुरुद्धर अर्थात् दुःखसे निकालनेयोग्य होते हैं, तथा वे वाङ्मय कण्टक इसलोक और परलोकमें वैरभावको बढानेवाले होते हैं, इसलिये कुगतिमें गिरानेके कारण होनेसे वे परम भयङ्कर हैं ॥ ७ ॥

एकत्रित होकर सन्मुख आते हुए वे वाग्बाणोंके प्रहार कानमें पडते हैं और कानमें जातेही हृदयमें पीडा उत्पन्न करते हैं, ऐसे इन वाक्प्रहारोंको सहना मेरा धर्म है ऐसा समझकर संयममार्गमें शूर-अन्य शूरोंकी अपेक्षा प्रधान शूर व जितेन्द्रिय ऐसा जो साधु उन वाग्बाणोंको सहलेता है, वह अवश्य पूज्य है ॥ ८ ॥



अनुपस्थितकी परोक्षमें निन्दा तथा उपस्थित रहनेवालोंके सामने अपकारक-दिलको दुखानेवाली बात तथा निश्चयरूप, अवर्णवादरूप और अप्रिय लगनेवाली ऐसी भाषाको सदा जो साधु नहीं बोलता है, वह पूज्य है॥ ९॥

जो साधु आहार आदिमें लोभ नहीं रखनेवाला व इन्द्रजाल आदि कौतुकरहित है, तथा कपटी, चुगलखोर और दीनता दिखानेवाला भी नहीं है, तथा जो दूसरेकी झूंठी तारीफ नहीं करके खुद भी दूसरोंके पास अपनी तारीफ नहीं करता है, तथा कौतूहलके कारण नटनृत्य आदि होनेपर भी जो सदा अकौतूहल-स्थिर बना रहता है, वह पूज्य है ॥ १० ॥

विनय आदि पूर्वकथित गुणोंसे युक्त साधु होता है, और अविनय आदि उलट व्यवहारोंसे युक्त असाधु होता है, इसलिये हे साधु! गुणोंको ग्रहण कर और दुर्गुणोंको छोड। जो साधु इसप्रकार अपनी आत्मासे आत्माको समझाकर रागद्वेषोंमें समभावसे रहता है, वह पूज्य है ॥ ११ ॥

इसीप्रकार जो साधु जवान या बूढे स्त्री, पुरुष, साधु या गृहस्थ आदिको एकवार दुर्वचन कहनेरूप हीलना या अनेकवार कहनेरूप खिंसनावचन भी नहीं कहता है, तथा अभिमान व क्रोधको जो छोडदेता है, वह पूज्य है ॥ १२ ॥

और—जो साधु शिष्योंसे सन्मान पाकर पीछे उन शिष्योंको आगमोपदेशसे सन्मान देते हैं, तथा जिसतरह मावाप यत्नसे कन्याको योग्य बनाकर गृहिणीपदपर बैठादिते हैं उसीतरह शिष्योंको आगममें पारङ्गत-योग्य बनाकर जो गुरु आचार्यपदपर बैठादेते हैं ऐसे महान् उपकारी तथा मान देनेयोग्य उन गुरुओंको जो मान देता है, तथा जो तपस्वी, जितेन्द्रिय और सत्यमें रमण करनेवाला है, वह साधु पूज्य है ॥ १३ ॥



गुणोंके सागर ऐसे उन गुरुओंके सुन्दर उपदेशवचनोंको सुनकर जो बुद्धिमान् मुनि पांच महाव्रतोंमें तत्पर तथा तीन गुप्तिओंसे गुप्त रहता है, तथा जो चार कषायोंसे बाहर निकलनेवाला है, वह साधु पूज्य है ॥१४॥

फल दिखाते हुए उपसंहार करते हैं—जिनमतमें निपुण और अभिगममें अर्थात् अतिथिरूप साधुओंके

सत्कारमें कुशल ऐसा वह मुनि पूर्वोक्त विधिसे सदा गुरुओंकी सेवा करके पूर्वजन्मोंमें सञ्चित ऐसे रजोमल-कर्ममलको हटाता है, और कर्मोंको हटाकर ज्ञानतेजसे देदीप्यमान ऐसी गतिको अर्थात् सिद्धगतिको पाता है ॥ १५ ॥ ऐसा मैं कहता हूँ । इति ।



॥ विनयसमाधि नामक नववें अध्ययनका तीसरा उद्देश समाप्त ॥



# ॥ नववाँ अध्ययन ॥

## उद्देश चौथा ।

अब इस चौथे उद्देशमें तीसरे उद्देशमें सामान्य रीतिसे कहे गए विनयकोही विशेष रीतिसे कहते हैं—

हे आयुष्मन् शिष्य! उस भगवान् महावीरने ऐसा कहा है-जो मैंने सुना है-कि इस लोकमें या इस जिन प्रवचनमें परम ऐश्वर्यसे युक्त ऐसे स्थविर आचार्योंने चार विनयसमाधिस्थान कहे हैं, शिष्य कहता है— भगवान् स्थविर गणधरोंने कहे हुए वे चार विनयसमाधिस्थान कौनसे हैं? आचार्य—उन स्थविर भगवन्तोंने ये चार विनयसमाधिस्थान कहे हैं, जैसे कि—विनयसमाधि १, श्रुतसमाधि २, तपस्समाधि ३, और आचार-समाधि ४। विनयमें, श्रुतमें और तपस्यामें तथा आचारमें वे पण्डित सदा अपनी आत्माको लगाये रहते हैं जो जितेन्द्रिय होते हैं॥ १॥

विनयसमाधि चार प्रकारकी होती है, जैसे कि—अनुशासित होता हुआ जो गुरुवचनको सुनना चाहता है १, व सम्यक् प्रकारसे गुरुके कहे हुए अनुशासन-तत्त्वको जो विषयानुसार समझता है २, और जो इसतरह विशेषसेही वेद अर्थात् श्रुतज्ञानके प्राप्तिकी यथोक्त क्रियासे आराधना करता है ३, वह मुनि ऐसी विशुद्ध प्रवृत्तिसेही आत्मसम्प्रगृहीत अर्थात् मैं विनीत हू, मैं सुसाधु हूं, आदिरूपसे अभिमानी या आत्मप्रशंसी नहीं होता है ४। यह चतुर्थपद होता है और यहाँ श्लोक भी है—

जो आचार्य आदिसे हितानुशासनकी प्रार्थना करता है, और बाद उसको समझकर यथाथ रीतिसे

करता है, और करता हुआ भी विनयसमाधिमें जो अभिमानी-मदसे मत्त नहीं होता है, वह मोक्षको चाहनेवाला है ॥ २ ॥

श्रुतसमाधि भी चार प्रकारकी होती है, जैसे कि—मुझे आचार आदि द्वादशाङ्गका लाभ होगा इसलिये पढना चाहिये १, तथा अध्ययनके समय एकाग्रचित्त होजाऊं इसलिये पढना चाहिये २, तथा अध्ययन करनेसे अपनी आत्माको स्थिर रख सकूंगा इसलिये पढना चाहिये ३, और स्वयं धर्ममें स्थिर होकर दूसरोंको भी स्थिर कर सकूंगा इसलिये पढना चाहिये ४। यह चतुर्थपद होता है और यहाँ श्लोक भी है—

ज्ञान और चित्तकी एकाग्रता तथा स्थिर रहना और दूसरेको स्थिर रखना, इसतरहके लाभोंसे श्रुतको पढकर श्रुतसमाधिमें लगा हुआ साधु रहता है ॥ ३ ॥

तपःसमाधि भी चार प्रकारकी होती है, जैसे कि—न इस लोकके लिये तप करना चाहिये १, और न परलोकके लिये तप करना चाहिये २, ऐसेही कीर्ति, वर्ण, शब्द व श्लोकके लिये भी तप नहीं करना चाहिये ३, सिर्फ कर्मनिर्जराके लियेही तप करना चाहिये ( इसके सिवा अन्यके लिये नहीं ) ४। चतुर्थपद होता है और यहाँ श्लोक भी है—

विविध गुणवाले तपमें जो साधु सदा रत रहता है वह लौकिक आशाओंसे दूर होता है, तथा निर्जराको चाहनेवाला जो साधु तपःसमाधिमें सदा लगा रहता है, वह उस तपस्यासे प्राचीन पापको दूर करता है ॥ ४ ॥

आचारसमाधि भी चार प्रकारकी है, जैसे कि—इस लोकके लिये आचार नहीं करना चाहिये १, परलोकके लिये भी आचार नहीं करना चाहिये २, ऐसेही कीर्ति, वर्ण, शब्द व श्लोकके लिये भी आचार नहीं करना चाहिये ३, सिर्फ आर्हत-आगममें कहे हुए हेतुओंके लिये आचार पालना चाहिये ( अन्यके लिये नहीं ) ४। यह-चतुर्थपद होता है और यहाँ श्लोक भी है—

जिनवचनमें रत रहता हुआ और किसीके कुछ कहनेपर भी कटु नहीं बोलनेवाला साधु मोक्षका अर्थी है और जो साधु आचारमें समाधि रखकर आश्रवद्वारको रोकता है तथा मन और इन्द्रियोंसे दान्त है वह मोक्षको समीप करलेता है ॥ ५ ॥

सभी समाधिओंका फल कहते हैं—पूर्वोक्त रीतिसे चार समाधिओंको जानकर और पालकर जो साधु मन, वचन और कायासे अत्यन्त विशुद्ध समाधिमान् होता है वह संयममें परमहित और विशाल सुखके केन्द्र-स्थानको प्राप्त करलेता है ॥ ६ ॥

उपसंहारमें इसी बातको स्पष्ट करते हैं—इस प्रकारका वह विनीत साधु जन्ममरणरूप संसारसे छूट जाता है, और नारकादि चतुर्विध संसारके कारणभूत वर्ण आदिको सर्वथा छोडदेता है; इसप्रकार कर्मोंके क्षयसे सदा स्थायी सिद्ध होता है अथवा कर्मोंके बचे रहनेसे अल्प मोहवाला महर्द्धिक देव होता है ॥ ७ ॥ सुधर्मा—ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ विनयसमाधि नामका नववाँ अध्ययन समाप्त ॥



# ॥ दसवाँ अध्ययन ॥



नवयें अध्ययनमें आचारोंसे युक्त साधुओंको विनयसम्पन्न होना चाहिये ऐसा कहा गया है, इसलिये पहलेके नौ अध्ययनमें कहे हुए गुणोंसे युक्तही सच्चे साधु होते हैं। अब इस दशवें अध्ययनमें इस बातको सारांश-रूपसे कहते हैं, सम्पूर्ण सूत्रके उपसंहाररूप इस अध्ययनकी प्रथम गाथा यह है—

तीर्थङ्करोंके और गणधरोंके वचनसे प्रव्रज्या लेकर जो मुनि सदा तीर्थङ्करोंके वचनोंमें चित्तसे प्रसन्न होकर रहे, समाधि-चित्तकी एकाग्रताके लिये स्त्रियोंके वशीभूत-अधीन नहीं होवे तथा उसी उपायसे जो छोडे हुए भोगोंको फिरसे नहीं लेता है, वही भिक्षु भावसाधु है ॥ १ ॥

तथा जो सचित्त पृथ्वीको नहीं खोदता अथवा खुदाता है, वा इसी प्रकार सचित्त जलको नहीं पिता या पिलाता है, तथा तरवार आदि तीखे शस्त्रकी तरह आगरूप उस अस्त्रको जो नहीं जलाता अथवा न दूसरोंसे जलवाता है, वह भाव ( सच्चा ) साधु है ॥ २ ॥

जो साधु देह आदिको पंखे आदिकी हवासे न वीजता या वीजवाता-हवा करवाता है तथा हरे दूर्वा आदिको खुद न काटता या दूसरोंसे कटवाता है, और बीजोंके संघट्टनको सदा छोडता हुआ सचित्त वस्तुओंका आहार नहीं करता है, वह भावसाधु है ॥ ३ ॥



औद्देशिक आहारमें पृथ्वी, तृण व काष्ठके आश्रयमें रहनेवाले त्रस-स्थावर जीवोंका वध होता है, इस-लिये जो साधु औद्देशिक आहारको नहीं भोगता तथा न स्वयं अन्न आदिको पकाता या पकवाता है, वह भावभिक्षु है ॥ ४ ॥

श्रीमहावीरके वचनोंमें प्रेम करके जो साधु छहों प्रकारके जीवोंको अपनी आत्माके समान समझता है, तथा पञ्चमहाव्रतोंको पालता है, तथा हिंसा आदि पाँच आस्रवोंको रोकता है, वह भावभिक्षु है ॥ ५ ॥

जो क्रोध आदि चार कषायोंको सदा छोडता है, तथा तीर्थङ्करोंके उपदेशसे जो संयममें निश्चल योग-वाला है, और चतुष्पद-गो, भैंस आदि पशु, धन और सोना चांदी आदिसे रहित होकर मूर्च्छायुक्त गृहस्थके सम्बन्धको भी जो छोडता है, वह भावभिक्षु है ॥ ६ ॥

जो सम्यक्त्वी जीव विना किसी भय व शङ्काके ऐसा मानता है कि अतीन्द्रिय विषयोंको समझानेवाला ज्ञान, सञ्चित कर्मोंको क्षय करनेवाला तप और नये कर्मबन्धको रोकनेवाला संयम है, और इसप्रकारके दृढ-विचारको रखता हुआ जो तपस्यासे पुराने पापकर्मको हटाता है, तथा मन, वचन व शरीरसे जो संवृत अर्थात् अशुभ प्रवृत्ति नहीं करनेवाला है, वह भावभिक्षु है ॥ ७ ॥

उसीप्रकार याने शास्त्रमर्यादाके अनुसार अनेक प्रकारके अशन, पान, खाद्य और स्वाद्य पदार्थोंको पाकर इनसे कल अथवा परसों प्रयोजन होगा ऐसा समझकर, जो उन पदार्थोंको एकरात्रि भी न रक्खे या दूसरोंसे रखावे, (अथवा पासमें बासी रखनेवाले अन्यको जो अच्छा भी नहीं समझे), ऐसा वह सञ्चय नहीं करनेवाला भावसाधु है ॥ ८ ॥

ऐसेही—अशन, पान या अनेक प्रकारके खाद्य और स्वाद्य पदार्थोंको पाकर जो साधु स्वधर्मी साधुओंको निमन्त्रण करके अथवा देकरके खाता है, और जो खाकर स्वाध्यायमें लीन रहता है, वह भावसाधु है ॥ ९ ॥

जो कलह-लडाईकी कथा नहीं कहता है, और सद्वादसम्बन्धी कथा आदिमें क्रोध भी नहीं करता है, किन्तु संयतेन्द्रिय व प्रशान्त बनकरही रहता है, तथा संयममें सदा मन, वचन व कायाकी प्रवृत्ति रखता है, और आकुलतारहित किसीभी उचित कार्यमें अनादर नहीं करनेवाला है, वह भावसाधु है ॥ १० ॥

काँटेके समान इन्द्रियोंको चुभनेवाले ऐसे ग्रामकण्टकोंको—आक्रोश-गाली, प्रहार-मार व तर्जना-धमकीरूपसे आनेवालेको—जो सहलेता है, और वेताल आदिकृत शब्द और अट्टहाससे युक्त स्थानमें उपसर्गोंके आनेपर भी जो समानभावसे सुखदुःखको सहलेता है, वह भावभिक्षु है ॥ ११ ॥

इसी बातको स्पष्ट कहते हैं—जो साधु मास आदिकी प्रतिमा याने अभिग्रहको स्वीकार कर श्मशानमें अत्यन्त भयङ्कर दृश्योंको देखकर भी नहीं डरता है, तथा मूलगुण आदि अनेक प्रकारके गुणोंमें और तपोंमें सदा रत रहता है, और ममतासे शरीरको भी वर्तमान और भविष्यके लिये नहीं चाहता है, वह भावभिक्षु है । १२ ॥

साधुको पृथ्वीकी उपमासे कहते हैं—जो साधु अनेकवार कायोत्सर्ग करता है, अर्थात् शरीरकी ममताको छोडकर शोभाको त्यागता है, तथा गाली सुनकर, मार खाकर, या कुत्ते आदिके काटनेपर भी जो पृथ्वीके समान क्षमाशील-सब कुछ सहलेनेवाला होता है, तथा जो किसी प्रकारके निदान-नियाण नहीं करता है और कुतूहल-देखने सुननेकी तीव्र इच्छासे दूर होता है, वह मुनि भावसाधु है ॥ १३ ॥

फिर शरीरसे परीषहोंको जीतकर जो साधु जन्ममरणरूप संसारमार्गसे अपनी आत्माको ऊपर उठालेता है याने अलग करलेता है, और जन्ममरणको अत्यन्त भयङ्कर समझकर श्रमण-साधुसम्बन्धी शुद्ध आचारमें व तपमें लगा रहता है, वह भावभिक्षु है ॥ १४ ॥

जो साधु हाथोंसे संयत है, चरणोंसे संयत है, तथा वचनोंसे संयत है, और संयतेन्द्रिय-इन्द्रियोंसे संयत है, तथा जो धर्मध्यानमें लगा रहनेवाला और समाधियुक्त आत्मावाला है, तथा जो सूत्रार्थोंको समझता है, वह भावसाधु है ॥ १५ ॥

जो साधु अपने वस्त्र पात्र आदि भण्डोपकरणोंमें भी ममता और प्रतिबन्धरूप लोभसे रहित है, तथा विना परिचयके घरोंमें भिक्षाके लिये जाता है, व संयमको निस्सार बनानेवाले पुलाक व निष्पुलाक नामक दोषोंसे दूर रहता है, तथा खरीद, विक्री व सञ्चय आदिसे विरत रहता है, और जो सब प्रकारके सङ्गोंसे मुक्त-दूर है, वह साधु भावभिक्षु है ॥ १६ ॥

जो साधु नहीं मिली हुई चीजोंमें चाहता-लोलुपता नहीं करता तथा मिले हुए रसोंमें प्रतिबन्ध-आसक्ति भी नहीं रखता है, और भावविशुद्ध गोचरी करता है, तथा जो असंयम-जीवनको नहीं चाहता है, और जो स्थिरचित्त होकर लब्धिरूप ऋद्धि, वस्त्रादिके सत्कार तथा स्तुति आदिसे पूजाकी भी आशा नहीं रखता है, वह भावसाधु है ॥ १७ ॥

फिर—जो साधु दूसरेको यह कुशील है ऐसा नहीं कहता, और जिससे कोई क्रुद्ध होवे ऐसा वचन नहीं बोलता है, तथा प्रत्येक आत्माके जुदे २ पापपुण्योंको अग्निदाहकी वेदना जैसी स्पर्श करनेवालेकोही होती है अन्यको नहीं ऐसे जानकर, जो गुणोंके होते हुए भी अभिमान नहीं करता है, वह भावभिक्षु है ॥ १८ ॥

जो साधु न जातिसे मत्त बनता और न रूपसे, तथा जो लाभमे भी मद नहीं करता व श्रुतज्ञानका भी अभिमान नहीं रखता है, और जो सब प्रकारके गर्वोंको छोडकर धर्मध्यानमें लगा रहता है, वह भाव-भिक्षु है ॥ १९ ॥

जो ज्ञानचरणसे सम्पन्न महामुनि परोपकारके लिये शुद्ध धर्मोपदेश देता है, और स्वयं धर्ममें स्थिर रहता हुआ दूसरेको भी धर्ममें स्थिर करता है, तथा प्रव्रज्या लेकर आरम्भ आदि कुशीललिङ्गको छोडता है, तथा हास्यकारी कुहक-चेष्टाओंको भी नहीं रखता है, वह भावभिक्षु है ॥ २० ॥

भिक्षुभावका फल कहते हुए अध्ययनकी समाप्ति करते हैं—प्रत्यक्षमें जेलके समान तथा अपवित्र व अनित्य ऐसे इस देहवासको सम्यग्दर्शन आदि शाश्वत हितके लिये जो साधु सदा ममत्वके नहीं रखनेरूपसे छोडदेता है, वह साधु जन्ममरणके बन्धनको काटकर जहांसे फिरकर आना नहीं होता है ऐसी सिद्धिगतिको पाता है ॥ २१ ॥ ऐसा मैं कहता हूं । इति ।

॥ सभिक्षु नामका दसवाँ अध्ययन समाप्त ॥



# ॥ पहली चूलिका ॥

दशवें अध्ययनके साथ इस चूलिकाका सम्बन्ध इसप्रकार है—दशवें अध्ययनमें कह आए हैं कि भिक्षु-ओंके गुणोंसे युक्त रहनेवाला भिक्षु है, वह साधुगुणयुक्त भिक्षु भी कभी पूर्वकर्मोंकी प्रबलतासे दुःखी हो सकता है, इसलिये उस दुःखी होते हुए भिक्षुको पुनः साधुमार्गमें स्थिर करनेके लिये इन दोनों चूलिकाओंमें उपदेश देते हैं।

गुरुमहाराज इस अध्ययनको प्रारम्भ करते हुए शिष्यको कहते हैं—भो! हे शिष्य! इस जैन शासनमें दीक्षित हुआ भिक्षु यदि किसी कारणसे दुःखी हो जाय तथा पूर्वकथित संयममें उसका हृदय उद्विग्न हो जाय और इसी उद्वेगसे वह संयमको छोडना चाहे तो उसे पहले वक्ष्यमाण इन अष्टादश स्थानोंका अच्छीतरह विचार करना चाहिये, क्योंकि घोडेके लिये लगाम, हाथीके लिये अङ्कुश, और नौकाके लिये पताका( पाल )के समान उद्विग्न बने भिक्षुके ये वक्ष्यमाण अष्टादश स्थान संयममार्गमें स्थिर रखनेवाले हैं।

जैसे कि-उन अष्टादशस्थानोंमें प्रथमस्थान कहते हैं—गुरु फरमाते हैं—हे शिष्य! इस दुःषमनामक समयमें सभी प्राणी दुःखसेही जीते हैं, फिर गृहस्थाश्रमसे क्या प्रयोजन? ॥ १ ॥

तथा गृहस्थोंके सुखभोग तुषके समान तुच्छ हैं, वे भी क्षणभङ्गुर-क्षणभरमें नाशवान् हैं तथा भविष्यमें कटुफल देनेवाले हैं, ऐसे गृहस्थजीवनसे क्या मतलब? ॥ २ ॥

और सांसारिक मनुष्य कपटप्रधान जीवनवाले होते हैं, इसलिये ये किसीके विश्वासपात्र नहीं बनते और विश्वासके विना सुख कैसा? भोगोंको भोगकर भी मनुष्य सन्तुष्ट नहीं होते हैं, किन्तु उलटे सदा भोग भोगनेके लिये भूखेही बने रहते हैं। इसलिये गृहस्थाश्रमके कामभोगोंसे क्या प्रयोजन? ॥ ३ ॥

और संयममें उद्वेग करनेवालेको सोचना चाहिये कि मेरे कर्मासे प्राप्त यह शारीरिक या मानसिक दुःख चिरकालतक नहीं रहेगा। फिर गृहस्थाश्रमसे क्या मतलब ? ॥ ४ ॥

फिर सोचना चाहिये कि संयमी साधुओंके लिये बडे २ राजामहाराजा, महाजन आदि पूजासत्कार करते हैं और दीक्षा त्यागनेवालेको तो समयपर अपने मतलबके लिये तुच्छ जनोंकी भी खुशामद करनी पडती है अतएव ऐसे गृहस्थाश्रमसे क्या प्रयोजन ? ॥ ५ ॥

भागवती दीक्षाको त्यागकर पुनः गृही बनना अर्थात् गृहस्थके सुखोंको भोगना यह तो वमन किये पदार्थोंको पुनः स्वीकार करनेके समानही बुरा है ॥ ६ ॥

संयमी बनकर पुनः गृही होना यह तो सीधे नरक आदि दुर्गतिमें जानेके लिये साधनसम्पत्ति जुटाना है ॥ ७ ॥

गृहवासमें बसनेवाले अर्थात् स्त्रीपुत्र-शत्रुमित्र-रूप जालमें फंसे रहनेवाले गृहस्थोंके लिये धर्म दुर्लभ है। गुरुमहाराज फरमाते हैं—भो शिष्य ! संयमके स्वीकार करनेसे सुलभ हुए धर्मको फिर दुर्लभ मत बनाओ ॥ ८ ॥

उस असंयमी गृहस्थके लिये आतङ्क अर्थात् संसर्गीरोग घातक होता है ॥ ९ ॥

अनेक प्रकारके संकल्प-विकल्प-रूप मानस आतङ्क गृहस्थके लिये नाशके कारण होते हैं ॥ १० ॥

कृषि, पशुपालन, वाणिज्य आदिकी तथा तेल, लोण, लकडीकी चिन्ता हमेशा बनी रहती है, इसलिये गृहस्थजीवन दुःखमय है ॥ ११ ॥

संयमिओंका जीवन पूर्वोक्त उपक्लेश-चिन्ताओंसे रहित है, इसलिये सुखमय है ॥ १२ ॥

कोश बनानेवाले कीटके समान सदा कर्मबन्ध करनेसे गृहस्थजीवन कर्मबन्धका कारण है ॥ १३ ॥

सदा कर्मबन्धोंको तोडनेसे संयमजीवन मुक्तके समान है ॥ १४ ॥

प्राणातिपात आदि पापोंको करनेसे गृहिजीवन पापयुक्त है ॥ १५ ॥

और सदा प्राणातिपात आदिसे विरत रहनेके कारण संयमिओंका जीवन पापरहित है ॥ १६ ॥

गृहस्थोंके कामभोग बहुत साधारण हैं, क्योंकि वे कामभोग चोर, चाण्डाल, पशु, पक्षिओंको भी सुलभ हैं ॥ १७ ॥

प्रत्येकके पुण्यपाप स्वतन्त्र हैं, माता, पिता, पुत्र, कलत्र आदिके द्वारा अगर दूसरेके लिये भी किये गए हैं तथापि वे पुण्य पाप करनेवालोंके लिएही फल देते हैं अर्थात् पुत्रका किया पुण्य पिताको नहीं मिलता है ॥ १८ ॥ इसलिये गृहवास हेय है—

वृद्ध आचार्योंने इस समस्त ग्रन्थको इन अठारह स्थानोंके अन्तर्गत ही माना है । दूसरे आचार्योंने ग्यारहवें स्थानसे सोलहवें तक छह स्थानोंको पूर्वपक्ष उत्तरपक्ष कहकर, दो दो स्थानोंको एक मानकर छह स्थानोंको तीनही गिने हैं, ऐसा गिनना सुसंगत ज्ञात होता है, इस हिसाबसे "प्रत्येकं पुण्यपापम्" यह जो पहले अठारहवाँ स्थान होता था वह पन्द्रहवां स्थान हुआ, बांकी छह स्थानोंको नीचे लिखते हैं—

हे शिष्य ! मनुष्योंका जीवन दर्भ (कुशा) के अग्रभागपर टिके हुए जलबिन्दुकी तरह चञ्चल और अनित्य है ॥ १६ ॥

मैंने चारित्र-मोहनीय आदि बहुतही पापोंका संचय किया है, अन्यथा ऐसी दुर्मति भी नहीं होती। इसलिये मुझे गृहवाससे कोई प्रयोजन नहीं है ॥ १७ ॥

और हे शिष्य ! किये गए वे शुभ अशुभ कर्म जो पूर्वजन्मोंमें प्रमाद कषाय आदिके वशीभूत होकर हो चुके हैं तथा जो कर्म मिथ्यात्व अविरतिसे दुष्पराक्रमवाले ( दुःखसे प्रतिक्रमणीय ) हैं, उन कर्मोंको भोगकर या तपस्यासे क्षयकर मोक्ष होता है । विना भोगे उन कर्मोंसे मुक्ति नहीं है, इसलिये तप संयमकी आराधनाही श्रेष्ठ है । अब मुझे गृहस्थाश्रमसे कोई मतलब नहीं है ॥ १८ ॥

यह अठारहवाँ पद होता है। इस विषयमें श्लोक भी है—असंयमसे निवृत्त होनेके लिये इन अठारह स्थानोंके रहनेपर भी जब कोई अनार्य जीव भोगोंके लिये चारित्रधर्मको त्याग देता है, तब उन भोगोंमें आसक्त होता हुआ यह बालबुद्धि परिणामको अर्थात् भविष्यकाल नहीं समझता है ॥ १ ॥

जब कोई बालजीव संयमसे बाहर हो जाता है, तब इन्द्रासनको छोडकर भूमिके ऊपर पडे हुए इन्द्रके समान वह सब प्रकारके साधुधर्मसे भ्रष्ट होकर बादमें सन्ताप करता है ॥ २ ॥

जब साधुपर्यायमें रहता है तब तो सुरेन्द्रों व नरेन्द्रोंका भी वन्दनीय होता है। किन्तु संयमसे गिरनेके बाद फिर वही अवन्दनीय हो जाता है अर्थात् किसीका भी वन्दनीय नहीं रहता है। उस स्थितिमें वह स्वर्गसे भूमिपर गिरे हुए देवके समान बादमें पश्चात्ताप करता है ॥ ३ ॥

जब कोई संयममार्गमें पूजित रहता है और असंयममें आतेही अपूजनीय हो जाता है, तब राज्यसे च्युत राजाके समान वह पीछे पश्चात्ताप करता है ॥ ४ ॥

जब कोई संयमकी अवस्थामें संघका मान्य होता है और संयमसे हीन होकर पीछे अमान्य हो जाता है, तब दीक्षासे पतित वह व्यक्ति कुग्राममें लाकर छोडे गए शेठके समान पीछे पश्चात्ताप करता है ॥ ५ ॥

जब संयमको त्यागनेवाला जीव यौवनसे बहार होकर बुढापेमें आता है, तब जिह्वेन्द्रियके वशीभूत होकर आहारके साथ बडिश-लोहकंटकको गिलजानेवाले मत्स्यके समान वह पश्चात्ताप करता है ॥ ६ ॥

इसी बातको स्पष्ट रीतिसे कहते हैं—जब वह संयमको त्यागनेवाला जीव सर्वाङ्गशिथिल वृद्ध होजाता है और मतलबी व कपटी कौटुम्बिकोंकी दुष्ट चिन्ताओंसे पीडित होता है, चिन्तासे पीडित होनेके बाद वह संयमहीन जीव उन नकली कुटुम्बिओंके द्वारा जालमें फंसाकर बन्धनोंमें बन्धे हुए हाथीकी तरह पश्चात्ताप करता है ॥ ७ ॥

इसीको विशेप स्पष्टरूपसे कहते हैं— जब वह संयमको त्यागनेवाला जीव पुत्रकलत्रोंसे सताया जाता है तथा दर्शनमोह आदि मोहनीय कर्मोंके समूहमें फंस जाता है, तब गाढ कीचडमें फंसे हुए गजेन्द्रके समान साधुतासे गिरनेके बाद वह जीव पश्चात्ताप करता है, और मनमें सोचता है कि हाय! मैंने ऐसा अविचारका काम क्यों किया? ॥ ८ ॥





और यह भी सोचता है कि यदि मैं जिन भगवानके कहे हुए श्रामण्य-साधुभावमें स्थिर रहता और साधुपर्यायमें रमा रहता तो आज बहुश्रुत व भावितात्मा होकर मैं गणी-आचार्य बन जाता ॥ ९ ॥

चंचल चित्तवाले संयमीको स्थिर करनेके लिये कहते हैं— संयममें रति रखनेवाले महामुनिओंके लिये यह मुनिपर्याय स्वर्गके समान सुखद तथा समाधानकारी है। जैसे देव स्वर्गमें दर्शन आदि व्यापारोंमें लगे हुए दीनतारहित होते हैं, वैसे मुनिगण भी उससे अधिक भावसे प्रत्युपेक्षणा आदि क्रियाओंमें सदा अदीनमनसे रहते हैं। किन्तु जो संयममें रति नहीं रखनेवाले केवल लिङ्गमात्रसे साधु हैं, ऐसे जिनभेपकी विडम्बना करनेवाले उन कुलिङ्गिओंके लिये तो यह साधु-पर्याय महानरक अर्थात् रौरवादि नरकके समान है, क्योंकि मुनिवेपमें उन्हें तीव्र मनोदुःख होता है जो नरकके समान दुःखप्रद और भावी नारक आदि दुर्गतिबन्धका कारण होता है ॥ १० ॥

उपसंहाररूपसे इसी बातको पुनः कहते हैं— इसलिये साधुपर्यायमें रत रहनेवाले महर्षिओंके देवतुल्य उत्तम सुखोंको समझकर तथा इसी साधुपर्यायसे विरत रहनेवाले कुलिङ्गिओंके नरकोपम प्रबल दुःखोंको जानकर पण्डित-सदसद्विवेकी साधु सदा मुनिपर्यायमें रमण करे ॥ ११ ॥



संयमसे पडनेवालोंके लौकिक दोषोंको कहते हैं— जो श्रमणधर्मसे पतित और तपस्यारूप लक्ष्मीसे हीन है, उसके संगमें आनेयोग्य कुशील लोग भी ऐसे दुर्व्यवहारीकी यशसम्बन्धी बुझाई गई निस्तेज आगकी तरह

और बिंबले दांतोंसे हीन घोर विपसर्पकी तरह हीलना करते हैं, तथा तू पतित है, ऐसा कहते है और पहले समानताका व्यवहार रखनेवाले आप्त-इष्टजन भी उसे अपनी पंक्तिमें बैठने नहीं देते हैं ॥ १२ ॥

लौकिक दोषको दिखाकर अब उभयलोकगत दोषोंको कहते हैं— जो धर्मसे भ्रष्ट व अधर्मका आचरण करनेवाला तथा अखण्डनीय चारित्रकी खण्डना करनेवाला है उसको इस लोकमें अधर्म अर्थात् अधर्मात्मा कहते हैं, तथा अयश याने पराक्रमके अभावसे होनेवाली न्यूनता व अकीर्ति जैसे कि पुण्यफलसे रहित यह दानव किसी कामका नहीं है ऐसी निन्दा होती है, और संयमसे पतित होनेके कारण 'यह पुराना पतित हुआ' इत्यादिरूपसे नीच निन्दित व पामर जनोंमें भी उसकी बदनामी होती है, फिर शिष्टसज्जनोंकी तो बातही क्या ! ये तो हुए लौकिक दोष, अब पारलौकिक दोष दिखाते हैं— चारित्रको खण्डित करनेवालोंकी परलोकमें नीचगति अर्थात् नरक आदि गति नियत है ॥ १३ ॥

चारित्रभ्रष्टोंके लिये अन्य अनिष्ट बातें कहते हैं—वह संयमसे पतित जीव धर्मकी बिलकुल परवाह नहीं करता हुआ प्रकटचित्तसे विषयसुखोंको भोगकर तथा अनेक प्रकारके खेती आदि जैसे जीवघातक कामोंको करके मरकर दुःखोंसे पूर्ण व अनिश्चित ऐसी गतिमें याने दुर्गतिमें जाता है और उस संयमभ्रष्टको बोधि याने जैनधर्मकी प्राप्ति दुर्लभ होती है। जिसलिये कि वह एकबार प्रवचनकी विराधना करचुका है इसलिये वह अनेक भवमें विराधकही बना रहता है। इसी हेतुसे बोधि भी दुर्लभ होती है ॥ १४ ॥

जिसलिये ऐसी बात है इसलिये दुःखकी दशामें भी साधुको ऐसा विचार करके संयम नहीं छोडना चाहिये, इसी बातको कहते हैं—पहले नरकगतिमें गये हुए और दुःखमें पडे हुए केवल क्लेशमय वृत्तिवाले इस जीवका नरकमें पल्योपम अथवा सागरोपम जितना दीर्घकाल बीत जाता है फिर मेरा यह संयममें अरतिरूप मनोदुःख क्या चीज है ? और कितने दिनोंका है ? दुःखकी दशामें भी दीक्षितको संयमसे पतित नहीं होना चाहिये ॥ १५ ॥

फिर—मेरा यह संयममें अरतिरूप दुःख बहुत कालतक नहीं रहेगा क्योंकि जीवोंकी भोग-पिपासा सदा रहनेवाली नहीं है। यह विषयभोगकी लालसा प्रायः यौवनकालमेंही रहनेवाली है, वृद्धके शरीरसे चली जाती है। अगर वृद्धावस्थामें भी यह विषयलालसा नहीं गई तो आयुके अवसानमें मेरे शरीरके नष्ट होनेपर तो अवश्यही नष्ट हो जायगी। इस भोगलालसासे अनन्तकालतक सुखदाता संयमका त्याग करना उचित नहीं है ॥ १६ ॥

इस प्रकारकी दृढताका फल कहते हैं—

जिस संयमी जीवका आत्मा इस प्रकार निश्चित-दृढप्रतिज्ञ बना रहता है, वह विघ्न आनेपर खुशीसे शरीर त्यागदेता है किन्तु धर्मानुशासनको नहीं त्यागता है, पूर्वोक्त उस दृढ आत्माको इन्द्रियाँ चलायमान नहीं कर सकती हैं जैसे सुमेरु पर्वतको प्रबल वेगसे चलती हुई भी हवा नहीं हिला सकती है ॥ १७ ॥

उपसंहार करते हुए कहते हैं—

इस प्रकार अध्ययनमें कहे गए अष्टादशस्थान आदि भावोंको अच्छीतरह विचार कर तथा ज्ञान दर्शनादिके आयको और इसके अनेक उपायोंको समझकर बुद्धिमान् साधु काय, वचन और मनसे संयम रहता हुआ तथा तीन गुप्तिओंसे गुप्त होता हुआ जिनवाणीकी उपासना करे अर्थात् यथाशक्ति शास्त्रकथित क्रियाके आराधनमें तत्पर रहे ॥ १८ ॥ ऐसा मैं कहता हूँ।

॥ रतिवाक्या नामकी प्रथम चूलिका समाप्त ॥

॥ १०९ ॥



# ॥ दूसरी चूलिका ॥





अब दूसरी चूलिका कहते हैं—

१ इस विषयमें ऐसी प्राचीन किंवदन्ती है कि एक आर्याने किसी साधुजीको चातुर्मासिक आदि पर्व समयमें उपवास करनेकी प्रेरणा की। साधुजीने भी प्रेरणाको पाकर उपवास तो करलिया किन्तु शारीरिक स्थितिसे उन्हें समय बिताना मुश्किल होगया। सयोगवश उनका उस तपोव्रतमेंही अकस्मात् देहावसान होगया। इस बातको जानकर साध्वीजीको बडी चिन्ता हुई कि मेरी प्रेरणासे साधुजीने उपवास किया और उपवासमेंही उनका देहान्त होगया। अतः मैं ऋषिघातिका हूं। मुझे तीर्थङ्कर महाराजसे इसका निर्णय करना चाहिये। ऐसा विचार कर आर्याजीने तपसे देवाराधन किया। जिससे प्रभावित होकर उस देवने भी साध्वीजीको महाविदेह क्षेत्रमें तीर्थङ्करके पास पहुंचा दिया। तीर्थङ्कर महाराजके पास पहुंचकर साध्वीने भी अपनी शङ्का निवारणार्थ प्रश्न किया, उत्तरमें भगवानने विशुद्ध चित्तवाली व अघातिका कहकर यह चूलिका दी ( हारिभद्रीयवृत्ति )।

उपरोक्त विवरणमें बहुतसी बातें विचारणीय हैं, यह चूलिका भलेही तीर्थङ्करभाषित हो या न हो किन्तु है पूर्ण माननीय, क्योंकि इसमें कोईभी वचन जिनवाणीविरुद्ध नहीं दिखता। जोभी दोनों अध्ययन चूलिकाके नामसे प्रसिद्ध हे तथापि रचनाकारने चूलिका नामको अन्तिम अध्ययनमेंही ' चूलिअं तु पवक्खामि ' इस पदसे स्वीकार किया है। और इसीके लिये उपरोक्त किंवदन्ती भी है।

अब रहा प्रथम चूलिका अध्ययन सो रचनाकारने भलेही इसे चूलिका नाम नहीं दिया हो लेकिन् दशवैकालिकके साथ इसका सम्बन्ध करनेवाले आचार्योंने कदाचित् इस सूत्रके उपरितन् होनेसे चूडा यह नाम रक्खा हो यह सम्भव है, दोनोंकी रचना व चूडा नामसे प्रसिद्धि निर्युक्तिकार व भाष्यकारके अवश्य पहलेसे है, रचनाशैलीसे दोनोंके कर्ता भिन्न भिन्न होने चाहिये ऐसा हमारा अनुमान है। विशेष आगमोंके परिशीलन करनेवाले ऐतिहासिक विद्वान् इस विषयको स्पष्ट करेंगे तो ठीक होगा।

इस चूलिकाका पूर्व चूलिकासे सम्बन्ध इसप्रकार है—संयममार्गमें दुःखी होकर उद्विग्न-चञ्चल होनेवाले साधुको दृढ रहनेका उपदेश प्रथम चूलिकामें दे आए हैं। इस दूसरी चूलिकामें पवित्र चर्या-समाचारीको कहते हैं। यद्यपि नामादि भेदसे चूडा पदके छह अर्थ हैं किन्तु इनमें चूडा अर्थात् श्रुतज्ञान ही मुख्य है। श्रुतज्ञानरूप साधनसे चर्यागुण साध्य है। कार्यकारणमें कथञ्चित् अभेद होनेसे श्रुतज्ञान इस पदसे चर्यागुणरूप कार्य लिया जाता है।

ग्रन्थकार कहते हैं—मैं केवली भगवान्से कही हुई जो श्रुतज्ञानरूप चूलिका है उसको कहूंगा, जिस चूलिकाको सुनकर सुपुण्य अर्थात् पूर्वोपार्जितपुण्यशाली जीवोंकी चारित्रधर्ममें मति अर्थात् भावसे श्रद्धा होती है ॥ १ ॥

इस चूलिकारूप वृक्षके मूलभूत अर्थको कहते है—जहाँ बहुजनसमाज नदीप्रवाहमें पडे हुए सूखे काष्ठकी तरह विषयवासनारूप प्रवाहमें बहा जा रहा है, वहाँ कर्मप्रकृतिके प्रतापसे विषयविकारके विपरीत अर्थात् विषयनिवृत्तिरूप प्रवाहपर लक्ष्य रखनेवाले संयमी जीवको मुक्तिरूप हेतुसे संयमरूप प्रतिस्रोत-विपरीत प्रवाहमें ही मुक्त होनेके लिये अपने आत्माको स्थिर रखना चाहिये। अभिप्राय ऐसा है कि—ओघरूपसे सांसारिक जीव विषयविकाररूप प्रबल प्रवाहमें बह रहा है, इस प्रवाहके प्रतिकूल संयममार्गमें लगना यह परमपुण्यका परिणाम है, ऐसा सुयोग जब शुभकर्मसे मिला तब इस सुयोगको व्यर्थ नहीं जाने देना किन्तु कठिनाईमें भी आत्माको संयममार्गमेंही स्थिर रखना चाहिये ॥ २ ॥

अनुस्रोत-विषयप्रवाहमें बहते रहना इसको संसारी जीव सुख माननेवाला है, क्योंकि वह कर्मके बोझसे दबा है। किन्तु सुविदित साधुओंके लिये प्रतिस्रोत अर्थात् विषयोंसे विपरीत निवर्तन होनेरूप-विषयविकारोंसे दूर रहनाही आस्रव-इन्द्रियवि य आदि सद्गुणोंका स्थान है अथवा आश्रम-संयम आदि व्रत ग्रहणरूप

होता है। अनुस्रोत-विषयके अभिमुख प्रवृत्ति करना जन्ममरणरूप संसार है, और प्रतिस्रोत-विषयोंमें प्रवृत्तिसे पृथक् रहना यही उस संसारसे पार उतरना है ॥ ३ ॥





इसलिये आचारमें पराक्रमशाली तथा इन्द्रियादि निरोधरूप संवरमें अधिक समाधि-चित्तशान्तिको रखनेवाले साधुको संयमकी विशुद्धिके लिये भिक्षुभावको स्थिर रखनेवाली अनियतनिवास व अप्रतिहतविहार आदि बाहरी व भीतरी ऐसी चर्या तथा मूल व उत्तररूप गुण और समयपर पिण्डविशुद्धि आदिकी आसेवना रूप नियम सम्यग् ज्ञान, सम्यग् आसेवना और सम्यक् प्ररूपणाके द्वारा ये सब चर्या आदि सदा द्रष्टव्य-देखनेयोग्य हैं ॥ ४ ॥

चर्याको कहते हैं—अनियत निवास, अनेक गृहोंकी विशुद्ध गोचरी, विशुद्ध उपकरणोंका ग्रहण, निर्जन प्रदेशमें वास, और वस्त्र पात्र आदि उपधिको अल्प रखना, तथा कलहकाण्डसे दूर रहना, अप्रतिहत विहार करना ये सब चर्याएँ साधुओंके लिये अति प्रशस्त है ॥ ५ ॥

विहारचर्या और आहारचर्यामें विशेषता दिखाते हैं—विहारचर्यामें-जनसमूहसे परिपूर्ण जैसे कि राजकुल, देवकुल आदि आकीर्ण स्थान और जहाँ स्वपक्ष या परपक्षसे अपमान होनेका भय हो वह अवमान-स्थान इन दोनों स्थानोंको साधु छोडदेवे, क्योंकि ये दोनों स्थान सदोष है, आकीर्ण स्थानमें-जनसंमर्दके कारण हाथ पैर टूटनेका भय है, और अपमानस्थानमें अलाभ तथा आधाकर्मादि दोषसहित आहार मिलनेकी शङ्का है, इसी प्रकार आहारचर्यामें प्रायः उपयोगपूर्वक देखकर लाया हुआ आहार-पानी साधुओंके लिये प्रशस्त है, मुनि इस प्रकारके आहारके लिये जावे, ऐसेही आहारग्रहणमें पहले आठ भांगे कह आए हैं उन भङ्गोंमें प्रथम

भङ्गको श्रेष्ठ बताते हुए कहते हैं—संसृष्ट हाथ व पात्रसे दिये जाते आहारमेंही साधु यत्न करे, वह संसृष्ट हाथ या पात्र दिये जाते निरवद्य आहारसेही संसृष्ट हो, किन्तु दूसरी सावद्य वस्तुसे संसृष्ट न हो, अगर असंसृष्ट हाथ या पात्र होगा तो पुरःकर्मकी शङ्का रहेगी, इसलिये उक्त आठ भङ्गोंमें-संसट्ठे हत्थे, संसट्ठे मत्ते, सावसेसे दव्वे, यह प्रथम भङ्गही उत्तम है ॥ ६ ॥

उपदेशरूपसे कहते हैं —साधु मद्यपान और मांसाशनका त्यागी होवे और दूसरोंका द्वेष नहीं करे, ऐसेही वारंवार विना विशेष प्रयोजनके विकृति-घृत, दुध, दही आदि सरस आहार नहीं करनेवाला तथा गमना-गमन आदि क्रियाओंके करनेपर कायोत्सर्ग करनेवाला होवे (अथवा विकृतिका आहार करनेपर कायोत्सर्ग करे ऐसा भी एकपक्ष है), और आगमके स्वाध्यायमें व व्यावच आदिमें तथा आयम्बिल आदि तपमें विशेष प्रयत्न करे ॥ ७ ॥

मास आदि कल्पकी समाप्तिमें विहार करता हुआ साधु शयन-शय्या, आसन-पीठ, पाटला आदिके विषयमें गृहस्थोंसे ऐसी प्रतिज्ञा नहीं करावे कि मैं लौटकर आऊं तो मुझेही यह शयन आसन देना, ऐसेही उपाश्रयके विषयमें व स्वाध्यायभूमिके विषयमें एवं भक्त पान आदिके विषयमें ऐसी प्रतिज्ञा नहीं करावे, ग्राममें व कुलमें अथवा नगरमें या किसी देशमें अर्थात् किसीभी विषयमें कहीं पर भी ममताभाव नहीं रक्खे ॥ ८ ॥

उपदेशरूपसे ही कहते हैं— साधु गृहस्थोंकी वेयावच नहीं करे, तथा वचनमात्रसे नमस्कार, शरीरको झुकाकर वन्दन, और वस्त्र देने आदि रूपसे पूजासत्कार भी नहीं करे, मुनि गृहस्थोंकी सेवा करना आदि संक्लेशोंसे रहित ऐसे साधुओंके साथ रहे जिससे कि चारित्रकी हानि नहीं होवे ॥ ९ ॥

असंक्लिष्टोंके साथ रहना चाहिये ऐसा कहचुके हैं, अब उसमें विशेषताको कहते हैं—यदि अपनी अपे से गुणाधिक अथवा गुणोंसे स्वसमान ऐसा निपुण-संयमानुष्ठानमें कुशल दूसरा सहायक साधु नहीं मिले तो कामोंमें अनासक्त तथा पापकर्मोंको त्यागता हुआ संहनन आदिसे युक्त साधु अकेला भी विहार करे ॥ १० ॥

विहारकालको कहते हैं—संवत्सर अर्थात् वर्षाऋतुसम्बद्ध चार मास और शेषकालमें एक मास एक स्थानमें रहना यह परम-उत्कृष्ट प्रमाण है, जहाँ चातुर्मास या ऋतुबद्ध एकमास उत्कृष्ट रहचुके हैं वहाँ फिर द्वितीय वर्षाबद्ध चार मास रहे नहीं अर्थात् दूसरे वर्ष वहाँ चातुर्मास नहीं करे, ऐसे शेषकालमें भी द्वितीय तृतीय मास वहाँ नहीं रहे अर्थात् चातुर्मास व शेषकल्पका दुगुणा समय निकाले विना वहाँ चातुर्मास तथा मासकल्प नहीं करे, सूत्रकथित मार्गसेही साधु प्रवृत्ति करे, सूत्रका विधिनिषेधरूप अर्थ जैसी आज्ञा करे उसीके अनुसार प्रत्येक साधुको आचरण करना चाहिये ॥ ११ ॥

इसप्रकार शुद्धसमाचारीवाला साधु जिससे सीदित न हो उस उपायको कहते हैं— जो साधु रातके प्रथमभागमें तथा अन्तिमभागमें आत्मासे आत्माको देखता है, जैसे मैंने अपनी शक्तिके अनुसार कौनसा तपःकर्म आदि किया और मेरेलिये अब क्या कर्तव्य करना बाकी है, अथवा करनेलायक कौनसा वैयावच्च आदि कार्यशक्ति होते भी नहीं कर रहा हूँ ? ॥ १२ ॥

मेरी कौनसा त्रुटिको दूसरा देखरहा है अथवा क्या आत्मा कहीं थोडे वैराग्यवाला है ? या कौनसी चूकको मैं नहीं त्याग रहा हूँ ! इत्यादि बातोंपर अच्छीतरह विचार करता हुआ साधु इसीप्रकार आगमोक्त विधिसे चूकको समझकर भविष्यकालके लिये संयममें बाधा नहीं पहुंचावे ॥ १३ ॥

कैसे यह दिखाते हैं—मन वचन अथवा शरीरसे जहीं कहीं संयमस्थानसे कुछ च्युत हुआ प्रमादयुक्त आत्माको देखे तब जैसे जातिमान् घोडा नियमित गतिके लिये शीघ्रही लगाम लगवा लेता है वैसे उसी संयमस्थानसे धीर गम्भीर साधु अपने विराधक आत्माको रोककर सम्यग् विधिओंके ऊपर यत्नशील बना रहे ॥ १४ ॥

धैर्यवान् व जितेन्द्रिय ऐसे जिस सत्पुरुषके इस प्रकार अपने हितोंके अवलोकन करनेरूप योग मन, वाणी व शरीरके होते हैं उस सत्पुरुषकोही विद्वान् लोग सदा प्रतिबुद्धजीवी-संयममें सावधान साधु कहते हैं, क्योंकि वही सर्वथा संयमजीवनसे जीता है ॥ १५ ॥

इस शास्त्रका उपसंहार करते हुए उपदेशका सर्वस्व कहते हैं—शक्ति होनेपर सुसमाधिवाले सर्व इन्द्रियोंसे युक्त ऐसे संयमीको चाहिये कि परलोकसम्बन्धी अपायोंसे अपने आत्मा और पर आत्माकी भी रक्षा करे। क्योंकि जो साधु स्वपर आत्माकी रक्षा नहीं करता है वह अरक्षित जन्ममार्गमें जाता है, और जो अच्छीतरह रक्षा करता है वह साधु सर्व दुःखोंसे छूटता-अलग होता है ॥ १६ ॥ ऐसा मैं कहता हूँ। इति।

॥ विविक्तचर्या नामकी दूसरी चूलिका समाप्त ॥

॥ इति सौभाग्यचन्द्रिका हिन्दी टीका समाप्त ॥

हे जानना सूत्रार्थका गुरुकी कृपापर टिक रहा।
हटसे स्वयं जो पढ़ लिया वह तत्त्वसे वञ्चित रहा॥

यह बात सच्ची मानकर गुरुनामसे टीका रची।
गुरुने सिखाई थी तथा जो बात मतिसे भी जची॥ १॥

इस बातको गाथानुगत न्यूनाधिकोंको छोड़कर।
मैंने लिखा है गुरुकथित निज संस्मरणसे जोड़कर॥

स्मृति ही हुई हो क्षीण या विपरीत तो चाहूँ यही।
विद्वान् मुनिवर सोचकर समझें वही जो हो सही॥ २॥



# शव्दकोश व टिप्पण.

## अध्ययन १

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | संजम | संयम ( पु. ) | पापमार्गका निरोध, यतना, इन्द्रियदमन. |
| २ | अप्पा | आत्मन् ( पु. ) | आत्मा, जीव. |
| ३ | एसणा | एषणा ( स्त्री. ) | तिसरी समिती—आहार आदिकी गवेषणा. |
| ४ | अहागड | यथाकृत ( न. ) | अपने लिये सहज बनाया हुवा. |
| ५ | अणिस्सिअ | अनिश्रित ( त्रि. ) | कुल वगैरहमें मोहरहित. |

## अध्ययन २

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | सामण्ण | श्रामण्य ( न. ) | साधुधर्म. |
| २ | अच्छंद | अच्छन्द ( वि. ) | परवश. |
| ५ | संपराय | सम्पराय ( पु. ) | संसार. |
| ६ | वंतय | वान्त ( न. ) | छोडा हुवा या वमन किया हुवा. |
| ,, | अगंधण | अगंधण ( पु. ) | उत्तम जातिका सर्प, सर्पकी एक जात. |
| ८ | भोगराय | भोगराज ( पु. ) | यदुवंशी राजा उग्रसेन. |
| ,, | अंधगवण्हि | अन्धकवृष्णि ( पु. ) | यदुवंशी राजा समुद्रविजय. |
| ,, | गंधण | गंधण ( पु. ) | हीन जातिका सर्प. |
| ,, | निहुअ | निभृत ( वि. ) | स्थिरचित्त. |
| ९ | हढ | ( दे. ) | अबद्धमूल वनस्पतिविशेष. |



॥ १ ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| | | **अध्ययन ३** | |
| ॥ ३ ॥ १ | विप्पमुक्क | विप्रमुक्त (त्रि.) | बाह्य आभ्यन्तर ग्रन्थिसे रहित. |
| ,, | अणाइण्ण | अनाचीर्ण (त्रि.) | नहीं आचरण करनेयोग्य कर्म. |
| ,, | निग्गंथ | निर्ग्रन्थ (पु.) | साधु. |
| २ | उद्देसिअ | औद्देशिक (न.) | दूसरा उद्गम दोष, साधुके निमित्त करके बनाया हुआ आहार आदि. |
| ,, | कीअगड | क्रीतकृत (त्रि.) | अष्टम उद्गम दोष, साधुके निमित्त मूल्यसे खरीदा हुआ आहार आदि. |
| ,, | नियाग | नियोगिक (न.) | आमंत्रण देनेवालेके यहांसे अथवा नित्य एक जगहसे आहार लेना. |
| ,, | अभिहड | अभिहृत (न.) | साधुके लिये स्थानान्तरसे सामने लाया हुआ आहार आदि. |
| ३ | संनिहि | संनिधि (पु.) | घृत गुड आदिका संचय. |
| ,, | गिहिमत्त | गृहामत्र (गृहिपात्र) (न.) | गृहस्थके पात्र. |
| ,, | रायपिंड | राजपिण्ड (पु.) | राजाके लिये योग्य या राजाके यहाँका आहार. |
| ,, | किमिच्छअ | किमिच्छक (न.) | जहाँ पूछके इच्छानुसार दिया जाय वैसा दान. |
| ,, | संपुच्छणा | सम्प्रच्छना (स्त्री.) | गृहस्थसे सावद्य विषय पूछना अथवा अपनी शोभाके विषयमें पूछना. |
| ५ | सिज्जायर | शय्यातर (त्रि.) | साधुको रहनेके लिये मकान देनेवाला गृहस्थ. |
| ,, | आसंदी | आसन्दी (स्त्री.) | छोटी खाट या आसनविशेष. |
| ६ | वेआवडिअ | वैयावृत्त्य (न.) | भोजन आदिसे सेवा. |
| ,, | आजीववत्तीया | आजीववृत्तिता (स्त्री.) | जाति कुल बताकर जीना. |
| ,, | आणिव्वुड | अनिर्वृत (न.) | अपरिणत याने पूर्ण निर्जीव नहीं बना हुआ (मिश्र व सचित्त). |
| ७ | आमए | आमक (त्रि.) | सचित्त या कच्चा. |

॥ ३ ॥

॥ ३ ॥

| गा नं | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- | --- | --- |
| १० | लहुभूयविहारी | लघुभूतविहारिन् ( त्रि. ) | वायुकी तरह अनिरुद्ध विहार करनेवाले. |
| ११ | आसव | आस्रव ( पु. ) | कर्मबन्धके कारण. |
| १५ | सिद्धि | सिद्धि ( स्त्री. ) | सर्वथा कर्ममुक्त जीवोंका स्थान. |
| " | परिनिव्वुड | परीनिर्वृत ( वि. ) | सर्वथा दु:खरहित या कर्ममुक्त होना. |

## अध्ययन ४

| गा नं | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- | --- | --- |
| | कासव | काश्यप ( पु. ) | क्षत्रियोंका गोत्रविशेष. |
| | अदिण्णादाण | अदत्तादान ( न. ) | विना दिये पदार्थोंका लेना अर्थात् चोरी. |
| | उंडुअ | उन्दुक | भूमि, जगह, पात्रविशेष. |

## अध्ययन ५ ( उद्देश १ )

| गा नं | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
| --- | --- | --- | --- |
| २६ | आयाण | आदान ( न. ) | लानेका मार्ग. |
| ३० | सचित्त | सचित्त ( न. ) | पृथ्वी जल अग्नि वायु वनस्पति आदि सजीव पदार्थ. |
| ३२ | पुरेकम्म | पुरःकर्म ( न. ) | दान देनेके पहले सजीव पानी आदिसे हाथ धोना. |
| ३४ | उक्कट्ठ | उत्कृष्ट ( न. ) | कालिङ्ग तुम्ब त्रपुप आदि फलोंके शस्त्रसे किये हुए चिकने टुकडे अथवा उखलमें कूटे हुए चिंचिनी आदिके पत्ते. |
| ३५ | पच्छाकम्म | पश्चात्कम | मुनिओंको आहार आदि देकर उस निमित्तसे जल आदिका आरम्भ. |
| ३६ | एसणीय | एषणीय ( न. ) | दोषरहित. |
| ४५ | नीसा | नि शादिका ( स्त्री. ) | पीसनेकी शिला खरल आदि. |
| ५१ | वणिमट्ठा | वनीपकार्थ ( पु. ) | याचकोंके लिये बनाया हुआ आहार. |

॥ ३ ॥

॥ ५ ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १० | किविण | कृपण (पु.) | कंजूस. |
| " | वणीमग | वनीपक (पु.) | याचक. |
| १८ | अणिव्वुड | अनिर्वृत (न.) | सचित्त. |
| २० | छिवाडी | (दे.) | मूंग आदिकी फली. |
| २१ | कोल | बदर (पु.) | बेर. |
| " | वेलुअ | वेणुक (न.) | बंसकरेला. |
| " | कासवनालिआ | काश्यपनालिका (स्त्री.) | श्रीपर्णी फल. |
| २२ | वियड | विकट (न.) | शुद्धोदक. |
| २५ | समुआण | समुदान (न.) | भिक्षासे प्राप्त सामुदायिक. |
| " | ऊसढ | उत्सृत (न.) | ऋद्धिसम्पन्न या ऊंचाकुल. |
| २६ | मायन्न | मात्राज्ञ (पु.) | आहारके परिमाणको जाननेवाला. |
| ३२ | भद्दग | भद्रक (न.) | अच्छा. |
| " | विरस | विरस (न.) | रसरहित या बासी ठण्डा आहार. |
| ३४ | पंत | प्रान्त (न.) | असार. |
| ३५ | मायासल्ल | मायाशल्य (न.) | कपटभावरूप कांटा. |
| ३८ | अनिव्वाण | अनिर्वाण (न.) | निर्वाण—सर्वथा दुःखमुक्ति—उसका अभाव. |
| ४२ | पणिअ | प्रणीत (न.) | स्निग्ध आहार. |
| ४६ | देवकिब्बिस | देवकिल्बिष (न.) | नीच जातिके देवयोग्य कर्म. |
| ४८ | बोही | बोधि (पु.) | सम्यक्त्व या जिनधर्मप्राप्ति. |

॥ ५ ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ५५ | पूइकम्म | पूतिकर्म (न.) | आधाकर्म दोषयुक्त आहारके अंश सम्मिश्रित आहार. |
| ,, | अज्झोयर | अध्यवपूरक (पु.) | अपने लिए सीझते हुए ओदन आदिमें साधुका आना सुनकर अधिक डालना. |
| ,, | पामिच्च | प्रामित्य (न.) | साधुके लिये किसी दुर्बलसे छीनकर आहार आदि देना. |
| ,, | मीसजाय | मिश्रजात (न.) | गृहस्थ और साधु दोनोंके लिये सम्मिलित बने हुए पदार्थ. |
| ५९ | उत्तिंगपणग | उत्तिङ्गपनक (पु.) | कीड़ी-नगरा आदि. |
| ६९ | मालोहडा | मालापहृता (स्त्री.) | माला वगैरह ऊंचे स्थानसे उतारकर दी जानेवाली भिक्षा. |
| ७५ | संसेइम | संस्वेदिम (न.) | पसीनेसे पैदा होनेवाले जीव, आटेका पानी. |
| ७८ | थोव | स्तोक (त्रि.) | थोडा. |
| ८१ | परिट्ठविज्जा | परिष्ठापयेत् | अपनापन हटाकर अनुपयोगी वस्तु डालदेना. |
| ८७ | सिज्जा | शय्या (स्त्री.) | निवासस्थान. |
| ८९ | अइयार | अतिचार (पु.) | दोष. |
| ९५ | पियत्थ | प्रीतिकर (त्रि.) | प्रसन्न मन. |
| ९८ | सुइअ | सूचित (न.) | कहके दिया हुवा या शाक आदिसे युक्त आहार. |
| ९९ | फासुअ | प्रासुक (त्रि.) | निर्जीव. |

## अध्ययन ५ ( उद्देश २ )

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | पडिग्गह | प्रतिग्रह (पु.) | पात्र. |
| २ | निसिहिआ | नैषेधिकी (स्त्री.) | स्वाध्यायभूमि या निवासस्थान. |
| ५ | संनिवेस | सन्निवेश (पु.) | उपनगर. |
| ७ | उज्जुअ | ऋजुक (त्रि.) | सन्मुख. |

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ६९ | सविज्जविज्जा | स्वविद्यविद्या ( स्त्री. ) | परलोकसाधक विद्या अर्थात् तात्त्विक ज्ञान. |
| | | | **अध्ययन ७** |
| १ | विणय | विनय ( पु. ) | भाषाका शुद्ध प्रयोग. |
| ३ | असच्चमोसा | असत्यामृषा ( स्त्री. ) | सत्य भी नहीं और मृषा भी नहीं ऐसी व्यावहारिक बोलचालकी भाषा. |
| ४ | सासय | शाश्वत ( त्रि. ) | मोक्षपद. |
| ८ | पच्चुप्पण्ण | प्रत्युत्पन्न ( न. ) | वर्तमानकाल. |
| २१ | पंचिंदिअ | पंचेन्द्रिय ( पु. ) | पांच इन्द्रियोंवाले जीव ( कर्ण, चक्षु, नासिका, रसना, स्पर्श. ) |
| २७ | उदगदोणि | उदकद्रोणी ( स्त्री. ) | अरहट, प्राचीन जलयन्त्र. |
| ३२ | टाल | टाल ( न. ) | गुठली नहीं बंधा हुआ कोमल फल. |
| ३६ | सुतित्था | सुतीर्था ( स्त्री. ) | सुन्दर तीरवाली नदी. |
| ४१ | सुलट्ठ | सुलष्ट ( त्रि. ) | सुन्दर. |
| ५७ | चउक्कसायावगअ | चतुष्कषायापगत ( त्रि. ) | क्रोध मान कपट लोभ इन चार कषायोंसे रहित. |
| ,, | अणिस्सिअ | अनिश्रित ( त्रि. ) | कहीं भी मोह या रुकावट नहीं रखनेवाला. |
| | | | **अध्ययन ८** |
| ११ | उत्तिंग | उत्तिङ्ग ( पु. ) | सर्पच्छत्रादि या कीडीनगरा. |
| ,, | पणग | पनक ( पु. ) | उल्ली, पांचवर्णकी काई. |
| २२ | निट्ठाण | निष्ठान ( न. ) | वर्ण रस आदिसे युक्त उत्तम अन्न. |
| ,, | रसनिज्जूढ | रसनिर्यूढ ( न. ) | विरस या तुच्छ धान्य. |

॥ ६ ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ५० | सुप्पणिहिइंदिए | सुप्रणिहितेन्द्रिय (पु.) | इन्द्रियोंमें उपयोग रखनेवाला. |
| " | तिव्वलज्ज | तीव्रलज्ज (पु.) | उत्कृष्ट संयमवाला. |

## अध्ययन ६

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | दंसण | दर्शन (स्री.) | सम्यक्त्व याने सत्यश्रद्धा. |
| " | गणि | गणिन् (पु.) | साधु आदि समूहका अधिपति या आचार्य. |
| " | समोसढ | समवसृत (न.) | स्थित या धर्मदेशनामें लगा हुआ. |
| २ | आयारगोयर | आचारगोचर (पु.) | क्रियाकलाप. |
| ३ | सिक्खा | शिक्षा (स्री.) | ग्रहणा और आसेवनारूपसे शिक्षाके दो प्रकार है. |
| ५ | विउलट्ठाण | विपुलस्थान (न.) | विपुल ऐसे मोक्षका हेतु संयम. |
| ६ | खुड्डग-वियत्त | क्षुल्लक-व्यक्त (पु.) | क्षुल्लक-बालक, व्यक्त-ज्ञान आदिसे वृद्ध. |
| १४ | उग्गह | अवग्रह (पु.) | उपाश्रय. |
| १६ | भेआययण | भेदायतन (न.) | चारित्रभङ्गका कारण. |
| १८ | विड | प्रासुक (न.) | निर्जीव बना हुआ. |
| २७ | करणजोअ | करणयोग (पु.) | करना करवाना अनुमोदन ये तीन करण है, और मन वाणी और शरीर ये तीन योग. |
| ५१ | कुंडमोअ | कुण्डमोद (पु.) | मिट्टी आदिका बडा भाजन अर्थात् कुण्डा. |
| ५४ | आसालअ | आशालक (पु.) | आजूबाजू सहारेवाला आसन. |
| ६२ | पसा (स्री.) | देशी | शुषिर भूमि. |
| ६६ | चिक्कण | " | स्निग्ध या गाढ. |

॥ ६ ॥

| गा नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ६९ | सविज्जविज्जा | स्वविद्यविद्या (स्त्री.) | परलोकसाधक विद्या अर्थात् तात्त्विक ज्ञान. |

## अध्ययन ७

| गा नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | विणय | विनय (पु.) | भाषाका शुद्ध प्रयोग. |
| ३ | असच्चमोसा | असत्यामृषा (स्त्री.) | सत्य भी नहीं और मृषा भी नहीं ऐसी व्यावहारिक बोलचालकी भाषा. |
| ४ | सासय | शाश्वत (त्रि.) | मोक्षपद. |
| ८ | पच्चुप्पण्ण | प्रत्युत्पन्न (न) | वर्तमानकाल. |
| २१ | पचिंदिअ | पञ्चेन्द्रिय (पु.) | पाच इन्द्रियोंवाले जीव (कर्ण, चक्षु, नासिका, रसना, स्पर्श.) |
| २७ | उदगदोणि | उदकद्रोणी (स्त्री.) | अरहट्ट, प्राचीन जलयन्त्र. |
| ३२ | टाल | टाल (न.) | गुठली नही बधा हुआ कोमल फल. |
| ३६ | सुतित्था | सुतीर्था (स्त्री) | सुन्दर तीरवाली नदी. |
| ४१ | सुलट्ठ | सुलष्ट (त्रि.) | सुन्दर. |
| ५७ | चउक्कसायावगअ | चतुष्कषायापगत (त्रि.) | क्रोध मान कपट लोभ इन चार कषायोंसे रहित. |
| ,, | अणिस्सिअ | अनिश्रित (त्रि) | कहीं भी मोक्ष या रुकावट नहीं रखनेवाला. |

## अध्ययन ८

| गा नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ११ | उत्तिंग | उत्तिङ्ग (पु.) | सर्पच्छत्रादि या कीडीनगरा. |
| ,, | पणग | पनक (पु.) | उल्ली, पांचवर्णकी काई. |
| २२ | निट्ठाण | निष्ठान (न.) | वर्ण रस आदिसे युक्त उत्तम अन्न. |
| ,, | रसणिज्जूढ | रसनिर्यूढ (न.) | विरस या तुच्छ धान्य. |

॥ ७ ॥

| गा. न. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| २१ | अतिंतिण | अतिन्तिन (पु.) | भिक्षा आदि नहीं मिलनेपर भी शान्त रहना. |
| ३२ | वियडभाव | विकटभाव (पु.) | प्रकट विचारवाला. |
| ३५ | मल | मल (न.) | मनोमल. |
| ,, | थाम | स्थाम (पु.) | शरीरकी दृढता. |
| ५० | आयारपण्णत्ति | आचार–प्रज्ञप्ति | आचाराङ्ग, विवाहप्रज्ञप्ति (भगवती) आदि. |

## अध्ययन ९ ( उद्देश १ )

| गा. न. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | थंभ | स्तम्भ (पु.) | अभिमान. |
| ११ | जहाहिअग्गी | यथाहिताग्नि (पु.) | अग्निको घरमें सतत रखनेवाले ब्राह्मण. |

## अध्ययन ९ ( उद्देश २ )

| गा. न. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १ | खंध | स्कन्ध (पु.) | वृक्षका मूल. |
| २ | सिग्घं | शीघ्रं अथवा श्लाघ्यं | जल्दी वा प्रशंसनीय. |
| ३ | मिय | मृग (पु.) | मूर्ख. |
| ,, | नियडी | निकृति (स्त्री.) | कपट. |
| ६ | उववज्झ | औपवाह्य (पु.) | राजा आदिके प्रेमपात्र हाथी घोडे वगैरह. |
| ७ | छाय | छात (त्रि.) | चाबुक आदिके प्रहारसे चिह्नित शरीरवाले. |
| ८ | कलुण | करुण (पु.) | दीन. |
| ,, | विवण्णछंद | विपन्नच्छन्दस् (त्रि.) | पराधीन होनेसे स्वेच्छारहित. |
| १४ | निअच्छंति | नियच्छन्ति (क्रि.) | पाते हैं. |

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| १५ | निद्देसवत्ती | निर्देशवर्ति ( पु. ) | आज्ञापालक. |
| १६ | अणंतहिअकामअ | अनन्तहितकाम ( पु. ) | मोक्षपदका इच्छुक. |
| १८ | उवहि | उपधि ( पु. ) | वस्त्र पात्र रजोहरण आदि धर्मसाधनके उपकरण. |
| २१ | किच्च | कृत्य ( न. ) | आचार्य या गुरुजन. |
| २२ | हीणपेसण | हीनप्रेषण ( पु. ) | गुरुकी आज्ञाको बराबर न पालनेवाला. |
| २४ | सुयत्थधम्म | श्रुतार्थधर्म ( पु. ) | गीतार्थ याने आगमके विशेषज्ञ. |
| ,, | ओह | ओघ ( पु. ) | संसारका प्रवाह. |

## अध्ययन ९ ( उद्देश ३ )

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ३ | राइणिअ | रत्नाधिक ( त्रि. ) | ज्ञानदर्शन-चारित्र-रूप भावरत्नोंकी विशेषतावाले. |
| ,, | परिआयजिट्ठ | पर्यायज्येष्ठ ( त्रि. ) | लम्बे कालके अर्थात् पूर्वदीक्षित, |
| ,, | ओवायव | अवपातवत् ( त्रि. ) | विनयशील. |
| ४ | उंछ | उञ्छ(न.)(गृहस्थोद्धरितादि) | गृहस्थके बचे हुवे आहार आदि अथवा थोडा. |
| ,, | समुयाण | समुदान ( न. ) | विधिपूर्वक भिक्षा. |
| ८ | परमग्गसूर | परमाग्रशूर ( पु. ) | दानशूर युद्धशूर आदिसे विशिष्ट प्रधान शूर. |
| १० | अकुहअ | अकुहक ( पु. ) | इन्द्रजाल आदि कौतुकसे रहित. |
| १५ | अभिगमकुसल | अभिगमकुशल ( त्रि. ) | आगत साधु वगैरहके योग्य सत्कार करनेमें चतुर. |

## अध्ययन ९ ( उद्देश ४ )

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| | अत्तसंपग्गहिअ | आत्मसम्प्रगृहीत ( पु. ) | मैं विनीत हूँ आदिरूप अहङ्कारयुक्त न हो. |

॥ ९ ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| | आययट्ठि | आयतार्थिन् ( पु. ) | *मोक्षका इच्छुक.* |
| | कित्ति | कीर्ति ( स्त्री. ) | सर्वत्र फैलनेवाली शोभा. |
| | वण्ण | वर्ण ( पु. ) | एक दिशामें व्याप्त प्रशंसा. |
| | सद्द | शब्द ( पु. ) | आधी दिशामें व्याप्त गुणानुवाद. |
| | सिलोगट्ठअ | श्लाघार्थ वा श्लोकार्थ ( पु. ) | गुणीके समक्ष होनेवाली स्तुतिके लिये. |
| | अतिंतिण | अतिन्तिन ( पु. ) | *किसीके एकबार कुछ कहनेपर असूयासे बारंबार बोलनेवाला.* |
| ५ | भावसंधअ | भावसन्धक ( त्रि. ) | मोक्षको समीप करनेवाला. |
| ७ | इत्थत्थ | इत्थंस्थ ( त्रि. ) | नारक आदि संसारके पर्यायोंको. |

## अध्ययन १०

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९ | छंदिअ | निमन्त्र्य | निमंत्रण करके. |
| १० | निहुइंदिअ | निभृतेन्द्रिय ( त्रि. ) | इन्द्रियोंको स्थिर रखनेवाला. |
| ,, | अविहेडअ | अविहेठक ( पु. ) | योग्य कार्यमें अनादर नहीं करनेवाला. |
| १३ | वोसट्ठचत्तदेह | व्युत्सृष्टत्यक्तदेह ( त्रि. ) | शरीरपर रागद्वेष नहीं करनेवाला. |
| १४ | जाइपह | जातिपथ ( पु. ) | संसार. |
| १५ | अज्झप्परअ | अध्यात्मरत ( त्रि. ) | शुभध्यानमें तल्लीन. |
| १६ | पुलनिप्पुलाअ | पुलाक-निष्पुलाक ( पु. ) | संयमको निस्सार करनेवाले दोषोंसे रहित. |
| १७ | अणिह | अनिभ ( अनीह ) ( त्रि. ) | कपटसे रहित. |
| २० | अज्जपय | आर्यपद ( पु. ) | शुद्ध धार्मिक पद याने केवल सम्यग्धर्मके कहनेवाले वचन. |

॥ १० ॥

॥ १० ॥

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| २१ | निच्चहिय | नित्यहित ( त्रि. ) | मोक्षसाधन सम्यग्दर्शन आदि. |
| ,, | अपुणागमा | अपुनरागमा ( त्रि. ) | जहाँ जानेपर फिर संसारमें नहीं आना पडे ऐसी गति याने सिद्धगति. |

## प्रथम चूलिका

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| | अरइसमावण्णचित्त | अरतिसमापन्नचित्त ( त्रि. ) | संयममें उद्विग्न चित्तवाला. |
| | ओहाणुप्पेही | अवधानोत्प्रेक्षी ( पु. न. ) | संयमसे पीछे हटनेकी इच्छावाला. |
| | दुस्समा | दुष्षम ( पु. ) | दुषमानामका काल ( पंचमआरा ). |
| १ | आयइ | आयति ( स्त्री. ) | भविष्यकाल. |
| ५ | कब्बड | कर्वट ( पु. ) | बहोत छोटा खेडा. |
| ७ | कुतत्ती | कुतातिः ( स्त्री. ) | बुरी चिन्ताएँ. |
| ९ | भाविअप्पा | भावितात्मन् ( पु. ) | ज्ञानक्रियासे प्रसन्न जीवनवाला. |
| १२ | जण्णग्गिविज्झायमिव | यज्ञाग्नि विध्यातमिव | बुझी हुई यज्ञाग्निके समान. |
| १४ | पसज्झचेअ | प्रसह्यचेतस् ( उ. ) | प्रकट चित्त. |
| ,, | अणहिज्झिअ | अनभिध्यात ( त्रि. ) | अनिष्ट गति. |
| १५ | झिज्जइ | क्षीयते ( क्रि. ) | समाप्त होता है. |
| १६ | जीविअपज्जव | जीवितपर्याय ( पु. ) | जीवनकी समाप्ति. |
| १८ | आय | आय ( पु. ) | ज्ञान आदिका लाभ. |
| ,, | उवाय | उपाय ( पु. ) | उसके साधन काल विनय आदि. |

॥ ११ ॥

## द्वितीय चूलिका

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| २ | अणुसोअ | अनुस्रोतस् ( पु. ) | विषयानुकूल लोकप्रवाह. |

| गा. नं. | अर्धमागधी | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|---|
| ३ | पडिसोअ | प्रतिस्रोतस् ( पु. ) | विषयसे विरुद्ध प्रवृत्ति. |
| ५ | समुआणचरिआ | समुदानचर्या ( स्त्री. ) | अनेक घरोंमे भिक्षाके लिये घूमना. |
| ,, | पइरिक्किया | प्रतिरिक्तता ( स्त्री. ) | एकान्तसेवीपन. |
| ,, | ओसण्ण | उत्सन्न | प्रायः. |
| ९ | अभिवायण | अभिवादन ( न. ) | वचनसे नमस्कार करना. |
| ,, | वंदण | वन्दन ( न. ) | प्रणाम. |
| ,, | पूअण | पूजन ( न. ) | वस्त्र आदिसे सन्मान करना. |
| १२ | पुव्वरत्तावरत्तकाल | पूर्वरात्रापररात्रकाल | रात्रीके प्रथम और अन्तिम प्रहर. |
| १३ | अणागय | अनागत ( न. ) | भविष्यकाल. |
| १४ | आइण्णअ | आकीर्णक ( पु. ) | उत्तम जातिका घोडा. |
| ,, | खलीण | खलिन ( पु. ) | लगाम. |



## टिप्पणम्

॥ १ ॥

१ तृतीयाध्ययनस्य चतुर्थगाथायां छत्रोपानद्धारणरूपे द्वेऽनाचीर्णे १९-२१ संख्यायां प्रतिपादिते स्तः। वृत्तिकारेण यत्तत्राऽपवादरूपम् 'आगाढग्लानाद्यालम्बनं मुक्त्वा अनाचरितम्' इत्युक्तं तत्प्रवृत्तिपोषकत्वात्तन्मूलकत्वाद्वा प्रवृत्तेर्न यथावन्मान्यमिति विदुषा विवेक्तव्यम् ॥

२ महाव्रतप्रतिपादकेषु 'तिविहं तिविहेणं मणेणं' इत्यादिपाठेषु दृष्टेष्वादर्शेषु मुद्रितपुस्तकेषु च प्रायः 'मणेणं वायाए काएणं' इत्येवंविधः पाठो दृश्यते। अस्मिन्नेव सूत्रे परत्र बाहुल्येन 'मणसा वयसा कायसा' एवमपि पाठ उपलभ्यते, परं शब्दानुशासनदृष्ट्या तु 'मणसा वयसा काएणं' इति शुद्धपाठेन भाव्यम्। अन्यस्वार्थपरत्वादिति प्रतिभाक्याहमेव भवति।

३ 'से भिक्खू वा' इत्यादि पाठे पूर्व-से-शब्दो भिक्षुवाचकः, पर-से-शब्दस्तत्कायवाचक एवं बहुभिः सम्मतत्वादत्राऽपि तथैव स्वीकृतम्। किन्तु यदि पूर्व-से-शब्दोऽथवाचकः पर-से-शब्दश्च भिक्षुवाचकः स्वीक्रियेत तदा भवति विशिष्टार्थसङ्गतिः। एवं स्वीकरणे काऽपि बाधा न स्यात्तदा विद्वद्भिस्तथा स्वीकरणीयम् ॥

---

## स्पष्टीकरणम्

वृत्तिटिप्पणस्थवाक्येषु कतिचिल्लौकिकदृष्ट्याऽपि प्रयुक्तानि, यथा-'श्रोत्रियस्य चाण्डालालिङ्गनमिव'। एवमुदाहरणरूपेण-उद्धरणरूपेण वा प्रयुक्तवचनेषु यत्रकुत्रचिद्वैपरीत्यं चेत्तत् सैद्धान्तिकं न मन्तव्यम् ॥ एवमेव 'इत्वरं सूतकयुक्तम्' इति वचनं लौकिकदृष्ट्या कैश्चित्स्वीकृतमपि न जैनं सैद्धान्तिकम्।

॥ १ ॥

---

सम्पादकः।

# शुद्धिपत्रम्

## भूमिका



| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | २ | पाठक ! | पाठकों ! |
| १ | १८ | कमी | कभी |
| २ | ७ | जीवनकी | जीवनके |
| ३ | १६ | ह | हे |
| ५ | ११ | देवर्द्धि॰ | देवर्द्धि॰ |
| ५ | १४ | ९५० | ९८० |
| ६ | १५ | ओर | जो |
| ९ | ६ | छठ्ठा | चौथा |
| १० | १५ | दिया | दिये |
| ११ | ७ | तो अपने | तो मैं भी अपने |
| १२ | १७ | परिश्रम | परिश्रमको |

## अध्ययन २

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८ | ९ | घत्थगध॰ | वत्थगध॰ |

॥ २ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४४ | २ | सस्वेदिमाः— | संस्वेदिमाः |
| ५० | १ | तेपा | तेपा— |
| ५७ | ११ | पुनर्ईद्धयभाविन | पुनर्ईद्धचभाविन |
| ६० | ४ | नाऽऽपीडेयत् | नाऽऽपीडयेत् |
| ६२ | ११ | पुद्गलं | पुद्गलं |
| ७१ | ९ | अविहारो | अ विहारो |
| ७४ | ५ | मोक्ष | मोक्षं |
| ७४ | १० | सब्भितरमाहिर | सब्भितरमाहिरं |
| ८१ | ४ | ति | इति |

## अध्ययन ५ ( १ )

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८५ | ११ | सत्य ( ताऽ ) | सत्य ( ताऽ )— |
| ९९ | ३ | आनीयात् | आनयेत् |
| १०० | ८ | बोधव्वे | बोद्धव्वे |
| १०२ | २ | पच्छाकम्म दोसओ | पच्छाकम्मदोसओ |
| १०३ | १० | तया | तथा |
| ११३ | १ | बीजैर्हरितैर्वा | बीजैर्हरितैर्वा |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २०६ | ९ | नत्तुणात्ति | नत्तुणियत्ति |
| २०९ | ५ | महाकाइत्ति | महाकायात्ति |
| २१५ | १५ | °मायुपि | °मायूपि |
| २१६ | ८ | पणिताऽथ | पणिताऽर्थ |
| २१६ | ८ | इान | इति |
| २१८ | २ | शब्दाद | शब्दाद् |
| २२१ | १४ | आस्वेहि | आस्वैहि |
| २२२ | ८ | नाऽऽसपेद् | नाऽऽलपेद् |
| २२४ | १३ | रिद्धिमंतति | रिद्धिमंतात्ति |
| २२५ | ५ | भयसा व | भय हास |
| २२५ | ९ | कोधालोभाद्भयाद्वा | कोधालोभाद्भयाद्वासादा |

## अध्ययन ८

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २२९ | ३ | निरसज्ज पि | निरवज्ज पि |
| २२९ | ६ | कायव्य | कायव्व |
| २३२ | ६ | धृंष्ट | धृष्टं |
| २३३ | ११ | पद्मिणी° | पद्मिनी° |
| २३६ | ९ | पणक | पनकं |
| २४२ | १४ | आहारमइअं | आहारमाइअ |
| २५२ | ३ | षतते | वर्तते |

॥ ६ ॥

## चूलिका २

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३४५ | २ | अस्यौघत | अस्यौघतः |
| ३४५ | १० | °दार्यया स° | °दार्ययाऽस° |
| ३४५ | १० | ऋपिघातका° | ऋपिघातिका° |
| ३४६ | २ | भवतुकामेन | भवितुकामेन |
| ३४६ | ३ | °काष्ठवद् | °काष्ठवद्र |
| ३४७ | ३ | °पराकमेन | °पराक्रमेण |
| ३४८ | २ | प्रशस्ताः | प्रशस्ता |
| ३४८ | ३ | समुदानचर्या | समुदानचर्या- |
| ३५२ | १२ | °द्रुतुबद्धकाले | °ऋतुबद्धकाले |

आम्योऽन्याऽपि काचित्रुटिर्लब्धावकाशा स्यादत्र संशोधने तदा धीधनैर्मुनिवरैः श्राद्धैश्च संशोध्य सूचनीया येनाऽग्रिममुद्रणे स्यात्तस्या विशोधनमिति। सम्पादकः।



# हिन्दी टीका

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | १ | सूत्रका | सूत्रकी |
| १ | ८ | दुगतिमें | दुर्गतिमें |
| २ | १ | ह | हैं |
| २ | १० | - | — |
| ४ | १७ | होता | होगा |
| ६ | ५ | अधारतासे | अधीरतासे |
| ६ | ५ | इसलिय धर्यवान् | इसलिये धैर्यवान् |
| ६ | ८ | पूवाक्त | पूर्वोक्त |
| ६ | ८ | ग्रन्थस | ग्रन्थसे |
| ६ | १५ | गृहिमात्र– | गृहिमात्र–गृहस्थके |
| ७ | ५ | खलना | खेलना |
| ७ | १३ | आर | और |
| ८ | ९ | अजन | अंजन |
| ९ | ९ | जिन्हाने | जिन्होंने |
| १३ | ११ | सचेतन | सचेतनं |
| १४ | १ | कह | कहे |
| १६ | १ | इंद्रोंका | इन्द्रोंका |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १६ | २ | दूसर | दूसरे |
| १६ | ४ | लेनेस | लेनेसे |
| १६ | ४ | व्रतमें | महाव्रतमें |
| १६ | १६ | अलग | पीछे |
| १७ | १० | जान् | जानूं |
| १९ | ८ | धूंआ | धूंआ |
| १९ | १२ | उत्तेजन– | उत्तेजन, |
| २१ | ७ | करनेवाला | करनेवाला यह |
| २२ | १३ | आर | और |
| २२ | १५ | फकता | फेंकता |
| २३ | ३ | विधिसे– | विधिसे |
| २४ | १ | मन्दतास | मन्दतासे |
| २६ | ३ | करत | करते |
| ३२ | १३ | और | या |
| ३३ | ४ | वहाँ | यह |
| ३७ | १ | निसरणी | निःसरणी– |
| ३८ | ५ | पदार्थको | पदार्थ |
| ३८ | १५ | लेते | देते |
| ४१ | ३ | बना हुआ | बने हुए |

॥ १० ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४१ | १२ | आहारको दोषरहित होकर | दोषरहित आहारको |
| ४४ | ५ | ऐसे | तो |
| ४४ | ८ | फटे | तोडे |
| ४४ | १३ | बाचमें | बीचमें |
| ४४ | ११ | अ र | अगर |
| ४४ | १४ | निजाव | निर्जीव |
| ४४ | १५ | ता | तो |
| ४४ | १५ | साध | साधु |
| ४४ | १७ | अथही | अर्थही |
| ४४ | १८ | मालम | मालूम |
| ४५ | ९ | मुस | मुसे |
| ४६ | १ | परिणामको– | परिमाणको |
| ४७ | १२ | यह मयपी साधु– | जैसे |
| ४७ | १२ | यह दुर्बुद्धि | यह मयपी दुर्बुद्धि |
| ४९ | २ | सीखकर | सीखकर साधु |
| ५० | १० | होकर | होकर उनको |
| ५१ | १० | कुशीलपना घोर | कुशीलपना लोकमें घोर |
| ५४ | ५ | आहारोंका | आहारोंको |
| ५५ | ११ | वायुक | वायुके |


॥ ११ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ५५ | १३ | दूसरोंको | दूसरोंसे |
| ५६ | ११ | आश्रममें | आश्रयमें |
| ५७ | ९ | बचे | धोये |
| ५९ | ९ | विभूषा निमित्तक | विभूषानिमित्तक |
| ६१ | ४ | सत्यकी | सत्यके |
| ६१ | १६ | बोलना | बोलनी |
| ६२ | नोट | याने दादीको | याने नानी व दादीको |
| ६३ | १४ | ह | है |
| ६८ | १ | बची | बेची |
| ६८ | १५ | फलानेकी | अमुककी |
| ६८ | १७ | आदि हैं | आदि |
| ३८ | १८ | होंगे | होवें |
| ६९ | ३ | बोलना | बोले |
| ६९ | ६ | जैस | जैसे |
| ६९ | ८ | मानस | मानसे |
| ६९ | १२ | भाषाको बोलनेवाला | भाषाको विचारकर बोलनेवाला |
| ६९ | १३ | भाषाको छोडनेवाला | भाषाको सदा छोडनेवाला |
| ७० | १ | क्रिये | किये हुए |
| ७१ | १६ | ईंटोंके | पत्थरके |

॥ १२ ॥

॥ ११ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७१ | १ | प्रासुक हुआ है | प्रासुक किया गया है |
| ७१ | ८ | अग्निकायके | अग्निकायकी |
| ७१ | १२ | अग्निकायविधि | अग्निकायिकविधि |
| ७२ | २ | अनन्तकाय सचित्त | अनन्तकाय व सचित्त |
| ७२ | ४ | रहनेवाला | रहनेवाले |
| ७३ | ११ | जिनको | उनको |
| ७३ | १२ | इन | उन |
| ७४ | ५ | यत्न करे | सदा यत्न करे |
| ७४ | ७ | भी साधु सदा | भी सदा |
| ७५ | ८ | पाकर भक्षण भी नहीं करे | अज्ञातपनसे लेलेनेपर भी भोग नहीं करे |
| ७६ | ९ | रागद्वेषके | रागद्वेषके |
| ७६ | १० | जानेसे | जानेसे |
| ७६ | ११ | रोकले ॥ २१ ॥ | रोकले, तथा दूसरीवार फिर उस अकर्तव्यको नहीं करे ॥ २१ ॥ |
| ७६ | १५ | सनीत | विनीत |
| ७७ | ८ | इन दोनोंको | इन चार दोषोंको |
| ७८ | १ | (या कम नहीं करे), | या कम नहीं करे, |
| ७८ | ५ | होकर श्रमणधर्ममें लगानेवाला साधु | होकर मुनि श्रमणधर्ममें लगावे, क्योंकि श्रमणधर्ममें लगा हुआ |

॥ १३ ॥

१६ फ. ८४.

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७८ | ११ | उपयोगपूर्वक गुरुके | उपयोगपूर्वक मनवाणीकी गुप्तिके साथ गुरुकी |
| ७८ | १८ | विरोधी है–किसी भी | विरोधी है–उसको किसीभी |
| ७९ | ५ | पुरुपके | पुरुपकी |
| ७९ | ७ | याग | योग |
| ७९ | ११ | कर | करे |
| ७९ | १३ | हा, मुनि | हो, तो मुनि |
| ७९ | १४ | को, साधुओंके | करे, किन्तु साधुओंके |
| ७९ | १५ | स्त्रासंसर्ग नहा | स्त्रीसंसर्ग नहीं |
| ७९ | १६ | ऐसेहा | ऐसेही |
| ७९ | १७ | नातिकार | नीतिकार |
| ७९ | १७ | जसे | जैसे |
| ८० | ४ | स्वाध्यायको करनेवाला | स्वाध्यायको सदा करनेवाला |
| ८२ | ७ | होनेवालाही | होनेवालाही मुनि आचारवान् |
| ८२ | १० | आवे उसके | आवे तो उसके |
| ८३ | ११ | वैस | वैसे |
| ८३ | १४ | शास्त्रालोचनामें | आलोचनामें |
| ८३ | १४ | तथा कारणान्तरसे | तथा स्थापित अल्पवयस्क आचार्यको |
| ८३ | १५ | अर्थात् स्थापित | अर्थात् कारणान्तरसे स्थापित |
| ८३ | १५ | हा | हो |

॥ १९४ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ८४ | १३ | यही | यही |
| ८४ | १७ | यही | यही |
| ८५ | ५ | होते हैं | होते हैं, और जिससे मोक्ष भी नहीं होता |
| ८५ | १२ | गुरुका सत्कार | गुरुका सदा सत्कार |
| ८६ | ६ | शाल | शील |
| ८७ | ४ | हाती | होती |
| ८७ | १४ | विनयको | विनयके विषयमें |
| ८८ | १ | दिखाते हैं—धनाके | दिखाते हैं—दिव्य लक्ष्मीके निवारणकी तरहही धनाके |
| ८८ | ३ | सुशिक्षित | सुशिक्षित प्रेमपात्र |
| ८८ | ६ | होकर दुःख | होकर ये दुःख |
| ८८ | ८ | प्यासके | प्यास आदिसे |
| ९० | ८ | पाले आहार | पाले उस आहार |
| ९० | १० | शिष्यने | शिष्यको |
| ९० | ११ | समझी हुई है | समझी है |
| ९० | १३ | तथा सम्पत्तिका | तथा ज्ञान आदि सम्पत्तिका |
| ९१ | १२ | वचनकी ग्रहण कर छलकपटसे रहित जो साधु उसको | वचनको छलकपटसे रहित जो साधु ग्रहण करता तथा उसको |
| ९३ | ३ | आदि | आदिके |

॥ १५ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १३ | ६ | ह | है |
| १४ | २ | दूसरेकी | दूसरेसे |
| १४ | २ | करके | कराता व |
| १४ | १६ | निकलनेवाला है, | होकर चलता है, |
| १५ | २ | ऐसी | ऐसी अनुपम |
| १६ | ८ | गणधरोंने | गणधरोंसे |
| १६ | १४ | विशेषसेही | अनुशासनसेही |
| १६ | १५ | यथाथ | यथार्थ |
| १७ | ८ | श्रुतसमाधिमें लगा हुआ साधु रहता है | साधु श्रुतसमाधिमें लगा रहता है |
| १८ | १ | मोक्षका अर्थी | मोक्षका अर्थी व सूत्रादिसे मतिपूर्ण |
| १८ | ६ | केन्द्रस्थानको | केन्द्रस्थान क्षेमपदको अपने लिये |
| १९ | ४ | इस | इसी |
| १९ | ७ | उसी | इसी |
| १९ | ९ | अथवा खुदाता | अथवा नहीं खुदाता |
| १९ | १० | या पिलाता | या न पिलाता |
| १९ | १० | अथवा | तथा |
| १९ | १२ | या | व न |
| १९ | १३ | या | और नहीं |
| १९ | १६ | या | व न |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १०० | ६ | शङ्काके ऐसा | शङ्काके सदा ऐसा |
| १०० | ११ | या | व न |
| १०० | १२ | अथवा | तथा |
| १०० | १८ | आकुलतारहित | आकुलतारहित व |
| १०१ | २ | आदिकृत शब्द | आदिकृत भयङ्कर शब्द |
| १०१ | १८ | बनानेवाले पुलाक व निष्पुलाक नामक दोषोंसे | बनानेवाले दोषोंसे |
| १०२ | १ | चाहता | चाहना |
| १०२ | ३ | स्थिरचित्त होकर | स्थिरचित्त व मायारहित होकर |
| १०२ | ६ | जैसी | जैसे |
| १०३ | ११ | भिक्षुके ये | भिक्षुके लिये |
| १०४ | १ | साचना | सोचना |
| १०४ | १ | कमासे | कर्मोंसे |
| १०४ | ४ | खुपामद | खुशामद |
| १०६ | २ | भविष्यकाल | भविष्यकालको |
| १०६ | १२ | बहार | बाहर |
| १०६ | १७ | फसाकर | फसकर |
| १०७ | ५ | कि | कि– |
| १०८ | १ | घोर विषसर्पकी | घोरविष सर्पकी |
| १०८ | १ | है | हैं |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १०८ | १२ | दुःखासे पूर्ण व अनिश्चित | दुःखोंसे पूर्ण व अनिष्ट |
| १०८ | १४ | भावमें | भवोंमें |
| १०८ | १८ | दुःखकी दशामें | इस विचारसे दुःखकी दशामें |
| १०९ | १ | क्याकि | क्योंकि |
| १०९ | १२ | संयम | संयत |
| १११ | १३ | यह | बह |
| १११ | १६ | बहत | बहते |
| १११ | १८ | इन्द्रियवि य | इन्द्रियविजय |
| ११२ | १ | हाता | होता |
| ११२ | १ | ह | है |
| ११२ | १ | अनस्रात | अनुस्रोत |
| ११२ | १ | विषयोंमें | विषयोंकी |
| ११२ | ११ | दिखात | दिखाते |
| ११२ | ११ | जसे | जैसे |
| ११३ | ६ | धृत | घृत |
| ११४ | २ | अपे से | अपेक्षासे |
| ११४ | ३ | विहार | विहार |
| ११४ | ६ | रहचुके है | रहचुके हैं |
| ११४ | ७ | शेषकाल | शेषकाल |


॥ १८ ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ११४ | १२ | जसे | जैसे– |
| ११४ | १५ | कानसी | कौनसी |
| ११४ | १५ | क्या आत्मा | क्या मेरा आत्मा |
| ११५ | ३ | स्थानसे | स्थानमें |
| ११५ | ४ | हितोंके | हितोंको |
| ११५ | ४ | योग मन, वाणी व शरीरके होतं हैं | मन वाणी व शरीरके योग होते हैं |
| ११५ | ८ | भी रक्षा करे | भी सतत रक्षा करे |
| ११५ | १७ | विधिस | विधिसे |
| ११६ | २ | हटसे | हठसे |

## शब्दकोश व टिप्पण.

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४ | २ | अशसमिश्रित | अशसे मिश्रित |
| ६ | ५ | दर्शन ( स्त्री ) | दर्शन ( न. ) |
| ७ | १८ | मोक्ष | मोह |
| १० | ७ | वारवार बोलनेवाला | वारवार नहीं बोलनेवाला |
| १० | ११ | अविहडअ | अविहेडअ |
| ११ | ६ | महोत | बहुत |
| १२ | ६ | रात्री | रात्रि |

॥ १९ ॥

## श्रीमद्दशवैकालिक सूत्रपर जैन एवं अजैन विद्वानोंसे प्राप्त कुछ अभिप्राय.



(१) भारतभूषण शतावधानीजी श्री रत्नचन्द्रजी महाराज, पंजाबकेसरी पूज्यश्री काशीरामजी महाराज वक्ता मुनिश्री सौभाग्यमलजी महाराज—

" दृष्टमिदं श्रीदशवैकालिकसूत्रं ( सावचूरि सच्छायम् ) क्रियदंशेन, अल्पसमयत्वान्न साद्योपान्तम् । तत्र या त्रुटिः सा पृथक्पत्रे निर्दिष्टा । अवचूरिविषये अस्माकमयमभिप्रायः—यदर्थोऽस्मत्समाजस्य सर्वथा न प्रमाणपदमर्हति सा टीका वाऽवचूरिः किमर्थं सर्वथा प्रमाणरूपसूत्रेण संयोजनीया ? अनेक स्थलेषु अवचूरिभाषाटीकयोर्मध्येऽर्थभेदः स्पष्टं प्रतीयते, कुत्रचिद्विपरीतार्थोऽपि, यथा-पञ्चमाध्ययन-प्रथमोद्देशक-सप्तदशगाथायां "इत्वरं सूतकयुक्तमित्यादि" इदं सूत्रं बहूनां साधूनां साध्वीनां श्रावकश्राविकाणाञ्च कण्ठस्थं क्रियतेऽतोऽत्र स्वल्पोऽपि पाठभेदो न क्षन्तुमर्हः स्यात्* । 'मणसा वयसा कायसा' इति पाठ आबालप्रसिद्धो वर्तते । तत्स्थाने विनाकारणं ह्रस्वविधानं न केनाऽपि प्रकारेण सोढव्यं स्यादित्यादि । बहुवक्तव्यमपि मुद्रणानन्तरमकिञ्चित्करमिति किमधिकेन ? वस्तुतस्त्वेतादृशगौरवयुतकार्यं सहवासप्रवृत्त्या परस्परविचारविमर्शेन परस्परसाहाय्यप्रदानेन च क्रियते तावच्छ्रेयस्करं भवति । सुज्ञेषु किं बहुना ? एतत्तु प्रशंसनीयं यत् पत्रादिकं प्रकाशनकार्यं च मनोहरं वर्तते । संशोधनपरिश्रमोऽपि श्लाघनीयः ।

कान्दावाडी, बम्बई, १२-६-१९४०

---

* शङ्का-निरसनके लिये 'स्पष्टीकरणम्' इस शीर्षकको देखिए.

(१) जैनधर्मदिवाकर उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी महाराज, कविवर उपाध्यायजी श्री अमरचन्द्रजी महाराज—

"दशवैकालिक सूत्रका इतना अधिक सुन्दर एवं सफल संस्करण जैन संसारको देनेके उपलक्ष्यमें आचार्य श्री हस्तीमलजी महाराजको हार्दिक धन्यवाद। आधुनिक सम्पादनपद्धतिके सभी समुचित साधनोंका उपयोग करके वास्तवमें स्थानकवासी जैन समाजमें प्रकाशनकी एक नई दिशा स्थापित की गई है।

सौभाग्यचन्द्रिका टिकाकी भी अपनी एक खास विशेषता है। सरस, सरल और सुबोध भाषाके द्वारा संक्षेपमें मूलका वास्तविक आशय प्रगट करदेना ही विशिष्ट लेखनकला है। और इसमें आचार्यश्रीकी सफलता प्रशंसनीय है।

जैन समाजका कर्तव्य है कि वह प्रस्तुत संस्करणको अधिकसे अधिक अपनाए और इस प्रकार आगमसाहित्यके मौलिक संस्करणोंके प्रकाशनका अग्रिम मार्ग प्रशस्त करे। किसी भी प्राचीन आगमका आधुनिक शैलीके द्वारा सम्पादन-कार्य बहुत नाजुक होता है, बहुतसी बार बडी बडी भूलोंको हटानेकी चेष्टामें छोटी खटकनेवाली भूलें रह जाती हैं। परंतु आशा है—भ्रान्तियोंके विवादमें पडकर हम पुस्तककी अन्य अनेकविध प्रशस्तताओंको न भुलाएँगे और अपने एक विद्वान् सहयोगीका इस अभिनव क्षेत्रमें सोल्लास स्वागत करेंगे।"

लुधियाना (पंजाब). २३–५–४०

श्री. अगरचंदजी भैरोंदानजी साहब सेठिया—बिकानेर—

"जैन और जैनेतर समाजको जैन साहित्यसे परिचित करानेके लिये आपका यह प्रयत्न प्रशंसनीय है। अवचूरि सरीसी सरल, संक्षिप्त और सूत्रार्थको स्पष्ट करनेवाली प्राचीन टीकाको प्रकाशित करके आपने एक अभावकी पूर्ति की है। हिन्दी टीका भी उपयोगी है। इससे साधारण जनता पर्याप्त लाभ उठा सकेगी। इसके लिये आप और महाराज भी धन्यवादके पात्र हैं। कागज और छपाई सुन्दर है।"

डॉ. पी. एल. वैद्य, प्रोफेसर नॉरोसजी वाडिया कॉलिज, पूना —

" या ग्रथात प्राकृत मूळ, त्याची संस्कृत छाया, एक अप्रसिद्ध पण सुबोध संस्कृत टीका व शेवटीं मराठी किंवा हिन्दी अनुवाद हीं दिलीं आहेत या सर्व सामग्रीमुळें समाजाच्या सर्व प्रतींच्या लोकांची उत्तम सोय झाली असून या ग्रन्थाचा आस्वाद आता सर्व लोकास घेणें शक्य झालें आहे. सपादकांनीं आपलें काम अत्यंत काळजीपूर्वक व उत्तम रीतीनें केलें आहे, त्यामुळें एकदर ग्रन्थ फार सुदर व शुद्ध झाला आहे. ग्रन्थ पोथीरूपानें छापला असल्यामुळें मुनि, शास्त्री व पडित यांची सोय झाली आहे, पण आकार बेताचा व आटोपशीर असल्यामुळें नवीन विद्वानांनाही फारसा गैरसोईचा वाटणार नाहीं. "

डॉ ए. एन् उपाध्ये, प्रोफेसर राजाराम कॉलेज, कोल्हापूर—

" The first volume of the series, " श्रीदशवैकालिकसूत्रम् (सावचूरिसच्छायम्)" is already before us It is edited by Mr A N. Surpuria, M A, LL B who is to be highly congratulated for bringing an unpublished Avachūri to light and for presenting the edition in such a manner that it would attract a wider public of readers Mr. Surpuria has taken great pains and has done the work ably and carefully. "

